**श्री बलराम दास टण्डन** : स्पीकर साहिब, बातें बहुत ज़रूरी हैं । मैं सिर्फ एक दो मिनट के अन्दर खत्म कर दूंगा ।

**श्री अध्यक्ष**: जल्दी करें, wind up करें । ( Hurry up, wind up please.)

**श्री बलराम दास टण्डन** : चूंकि इस समय कोयले की बड़ी दिक्कत है इसलिए मैं ज़्यादा विस्तार में न जाता हुआ मन्त्री महोदय से निवेदन करूंगा कि वह हर ज़िले में coal dumps बनाएं ताकि जो boilers कोयले की shortage की वजह से चल नहीं सकते उन की demand को emergency के वक्त पूरा किया जाए । अगर ऐसा न किया गया तो जो नुक्सान इस वक्त industries को हो रहा है उससे भी ज़्यादा नुक्सान होगा ।

जहां तक लेबर का ताल्लुक है दूसरी पांच साला प्लान के अन्दर क्या कुछ किया गया इसकी figures आप के सामने रखीं । यहां पर बड़े बड़े दावे किए जाते हैं कि हम लेबर Welfare का बड़ा लम्बा चौड़ा सिलसिला कर रहे हैं लेकिन जो कालोनीज़ दो चार जगह पर बनीं उन की बाबत, स्पीकर साहिब, अगर मैं आप को बताऊं तो आप हैरान रह जाएंगे । वहां पर किसी प्रकार की कोई amenities नहीं हैं, कोई approach roads नहीं हैं, कोई दूसरे साधन उन को मुहैया नहीं किए गए जो कि उन को मिलने चाहिए थे । जब डिपार्टमैंट के नोटिस में बात लाई जाती है तो कोई जिम्मेवारी अपने सर पर नहीं लेता । P.W.D. और Labour Departments का आपस में झगड़ा ही चलता रहता है कि फलां काम किस का है और फलां काम किसका है बस इसी खींचातानी के अन्दर बेचारे मज़दूर पिसे जा रहे हैं (घंटी) उन के लिए कोई recreation का सामान नहीं, न ही Labour Insurance का कोई प्रबन्ध है (घंटी) । उनको दवाइयां भी नहीं मिलतीं और न उनका वक्त पर इलाज होता है । जो डाक्टर वहां पर लगे हुए हैं वह उन दवाइयों को खुद हज़म कर जाते हैं, कोई किसी प्रकार की चैकिंग नहीं, कोई पूछने वाला नहीं । कोई लेबर इन्सपैक्टर जाकर उन लोगों से नहीं पूछता कि जो दवाइयां आप लोगों के लिए recommend होती हैं वह आप तक पहुंचती भी हैं या नहीं । जहां इस प्रकार की हालत हो उसके बारे में और ज़्यादा क्या कहा जा सकता है ? (घंटी)

आखिर में एक और बात मैं मिनिस्टर साहिब के गोशगुज़ार करना चाहता हूं कि पंजाब की industries के ऊपर सैंटर की सरकार ने जो कुल्हाड़ा चलाया है उसने उनको तबाह करके रख देना है । मैं पूछता हूं कि पंजाब की सरकार पंजाब की industries को इस से बचाने के लिए क्या कर रही है ? (घंटी) । स्पीकर साहिब, सिर्फ एक मिनट और । यही एक चीज़ है जो कि आखिर में मैं मिनिस्टर साहिब के गोशगुजार करना चाहता हूं । तो मैं यह कह रहा था कि इस एक ही कुल्हाड़े ने पंजाब की सारी industries को तबाह कर के रख दिया है ।

**श्री अध्यक्ष** : मैंने आप को इसलिए वक्त दिया कि आप अपने शहर की Industries को represent करते हैं । (I allowed him to speak because the hon. Member represents the industries of his own town).

**श्री बलराम दास टण्डन** : इसीलिए तो मैं इस स्थिति को मिनिस्टर साहिब के नोटिस में लाना चाहता हूं ताकि वह Industries को उजड़ने से बचा सकें । यहां पर होता क्या है ? सोशलिस्टिक पैट्रन के नाम पर Small-scale and cottage Industries को फरोग देने की बाबत बड़ा प्रचार किया जाता है । इन के बारे में बड़ी चर्चा होती है और फ़ख्र के साथ कहा जाता है कि पंजाब हिन्दुस्तान में बहुत आगे है । लेकिन अब position यह होगी कि हमारी सरकार ने और सैंटर की सरकार ने इस साल जो levies और Taxes बढ़ाए हैं उन से इन छोटी दस्तकारियों को बहुत सख्त धक्का लगेगा । आप देखें कि सस्ता गर्म कपड़ा और शाडी यार्न के कम्बल अमृतसर में इतनी ज्यादा तादाद में बनते हैं कि वह वहां से सारे हिन्दुस्तान को supply किए जाते हैं । आम कम्बल की कीमत तीस, चालीस या पचास रुपए होती है लेकिन अमृतसर इस शाडी यार्न के कम्बल को दस दस रुपए में बेचता है और जो गर्म कपड़ा आप को आम हालात में बीस पच्चीस रुपए गज़ मिलेगा वह अमृतसर से दस बारह गज़ रुपए मिल सकता है । लेकिन, स्पीकर साहिब, आप अन्दाजा लगाएं कि इन नए टैक्सों के फलस्वरूप क्या अवस्था होगी ? वहां अमृतसर के अन्दर छोटे छोटे कारखाने लगे हुए हैं जो कि कपड़ा बनाते हैं । चार-चार पांच-पांच power looms के वह कारखाने हैं । वहां पर औसतन 10 रुपए फ़ी गज़ की कीमत का गर्म कपड़ा तैयार होता है । उन पर 10 फी सदी के हिसाब से टैक्स लगा है जिस का मतलब यह हुआ कि अगर एक पावर लूम पर एक दिन के अन्दर 60 गज़ कपड़ा तैयार होता है तो उसपर 60 रुपए रोज़ाना का टैक्स लगेगा यानी अगर औसतन चार पावर लूम्ज़ एक कारखाने पर लगी हों और वह महीने में 25 दिन काम करें तो 240 रुपए प्रति दिन के हिसाब से एक महीने में उस कारखाने के मालिक को 6,000 रुपया इस टैक्स का ही देना पड़ेगा जो कि 72,000 रुपए सालाना बनता है । आप अन्दाज़ा लगाएं कि अगर चार पावर लूम वाले आदमी को साल में 72,000 रुपए केवल टैक्स के ही देने पड़े तो पंजाब में इस industry की क्या हालत होगी ? (घंटी) स्पीकर साहिब, बस एक मिनट और लेकर खतम कर दूंगा ।

**श्री अध्यक्ष** : अब एक सैकेंड भी और नहीं दिया जाएगा (Not even a second will be given now.)

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं details में नहीं जा रहा । बस wind up करने जा रहा हूं ।

**श्री अध्यक्ष** : आप दस मिनट से यही कह रहे हैं कि बस एक मिनट में खतम करता हूं । अगर आप इसी तरह से धोखा देने लगे तो काम नहीं चलेगा । (For the last ten minutes the hon. Member has been saying that he would wind up in a minute. If he goes on behaving like that, it won't be possible to proceed with the business of the House.)

**श्री बलरामदास टण्डन** : बस इसी बात को खत्म कर के बैठ जाऊंगा । इसी तरह, स्पीकर साहिब, art silk पर भी कुल्हाड़ा चला है । उन को 250 रुपए फी यूनिट प्रतिमास देना पड़ेगा । यह वह छोटे छोटे कारखाने हैं जिन पर लोगों न अपना सब कुछ बेच डाला है । अपने मकान और ज़ेवरात बेचकर उन्होंने इन small industries को लगाया है । इन पर वह तीन तीन सौ रुपया महीना तो मुश्किल से कमाते हैं और अपने परिवार का गुज़ारा करते हैं, आप खुद अन्दाज़ा लगाएं कि वह इस कदर टैक्स कैसे दे सकेंगे । ऐसी अवस्था जगाधरी वगैरा में है जहां कि बरतन बनते हैं । इसलिए मैं सरकार से पूछता हूं कि इन small-scale industries को बचाने के लिए उसने क्या युक्ति सोची है, भारत सरकार से क्या बातचीत की है ? अगर पंजाब सरकार उन बेचारों की मदद नहीं कर सकती, उनको बचा नहीं सकती तो मैं समझता हूं इस महकमा को खत्म कर देना चाहिए और वज़ीर साहिब इस मुसीबत को जो पंजाब की industry पर Centre की तरफ से आई है टाल नहीं सकते तो इन्हें इस्तीफा दे देना चाहिए । मैं पूरे ज़ोर से कहूंगा कि अगर वज़ीर साहिब पंजाब की industry का गला घुटने से बचा नहीं सकते तो इन्हें गद्दी से अलग हो जाना चाहिए । इन शब्दों के साथ धन्यावाद करता हूं कि आप ने मुझे टाईम दिया ।

## OBSERVATIONS MADE BY THE SPEAKER REGARDING WALK OUT STAGED BY A LADY MEMBER

**श्री अध्यक्ष** : मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह तो पहले बोलने वाले थे इस लिए मैं ने leniency show की है । Members को पहली bell पर wind up करना शुरु कर देना चाहिए ।

जैसा कि hon. Members जानते हैं कल जब डिप्टी स्पीकर साहिब Chair में थे तो एक सदस्या महोदया ने walk-out किया । चूंकि वह उनकी eye catch न कर सकीं इस लिए कहने लगीं कि मैं walk-out करती हूं । मैंने proceedings देखी हैं । मैं आप को यह बताना चाहता हूं कि इस तरह eye catch न कर सकने पर अगर कोई Member demonstrate कर के walk-out करें तो यह House की और chair की Contempt है । मैं इस Lady Member के खिलाफ action ले रहा हूं और जो वह Assembly premises में House के बारे प्रचार करती हैं उस के लिए भी action ले रहा हूं । पहले मैं ने पंडित श्री राम शर्मा के कहने पर इन का लिहाज़ कर दिया था मगर अब इन्होंने फिर mis-behave करना शुरु कर दिया है । I am not going to tolerate it. (I would like to state that the hon. Member being the first to speak today I showed some leniency towards him. But the hon. Members should start winding up at the first bell.

Hon. Members, as you are aware, yesterday a Lady Member staged a walk-out when Mr. Deputy Speaker was in the chair. Because she could not catch the eye of the

Chair, she said that she was staging a walk-out. I have gone through the proceedings. I would like to inform the House that it is Contempt of the House as well as the Chair to demonstrate and stage a walk-out because of not being able to catch the eye of the Speaker. I am taking action against this Lady Member for this demonstration as well as for carrying on propaganda against the House within the Assembly precincts. Earlier I had shown leniency to her on the recommendation of Pandit Shri Ram Sharma but she has started mis-behaving again. I am not going to tolerate it.

**श्री बलराम दास टंडन** : आप की रिश्तेदार हैं, कुछ लिहाज़ करें ।

**श्री अध्यक्ष** : रिश्तेदार तो अब वह सरदार सरूप सिंह की है (हंसी) मैं यह भी बता दूं कि मैं ने इस बात को भी देख लिया है कि जहां मुझे शक पड़े कि कुछ balance खराब हो गया है तो वहां भी मेरी कुछ powers हैं । मैं उसके तहत भी proceed करने वाला हूं । (Now she is related to Sardar Sarup Singh. (*Laughter*) I may inform the House that I have ascertained that where a Member is suspected of having lost balance of mind I am vested with powers to deal with such a Member and I propose to proceed accordingly.)

**Sardar Sarup Singh :** Sir, I wish to submit that more consideration may be shown to the Lady Member, who walked out yesterday.

**श्री अध्यक्ष** : अगर आप मेरे दफ़्तर में आएं तो मैं आप को उस दिन की कार्यवाही पढ़ा दूंगा कि क्या फैसला हुआ था । अगर कोई चुप चाप उठ के बाहर चला जाता है तो उसे ignore किया जा सकता है हालांकि वह भी contempt है, लेकिन जो इस तरह से demonstrate करके जाए उसे ignore नहीं किया जा सकता । Therefore, I am not going to have any soft corner for this Lady Member. अगर मेरा सगा भाई और सगी बहन भी ऐसी बात करे तो कान से पकड़ कर बाहर निकाल दूंगा । मैं यहां पर हाउस की dignity और decorum के लिए बैठा हूं । बाकी यह अलग बात है कि चूंकि human temper है, इस को कभी मैं सह जाता हूं और कभी आप मान जाते हैं, आपसी accommodation होती है । कभी कभी मैं समझा भी देता हूं भाई की तरह लेकिन जहां कुछ ढोल हो जाए वहां और बात हो जाती है. . (If the hon. Member comes to my Chamber, I will show him the proceedings of that day and the decision arrived at. If any hon. Member leaves the House silently, then that can be ignored although that too is a Contempt of the House, but

to stage a walk-out with such a demonstration cannot be ignored. Therefore, I am not going to have any soft corner for this Lady Member. If my real brother or real sister were to indulge in such a behaviour I would throw him/her out by the ear. I am here to maintain the dignity and decorum of the House. Some consideration is, however shown for the human temper. It is a matter of mutual accommodation, some times I agree to their suggestions while at others the hon. Members give in. sometimes, I bring round the hon. Members like a brother but in case of imbalance, it becomes altogather a different matter....)

**मौलवी अब्दुल गनी जार** :

नशा पिला के गिराना तो सब को आता है,

मज़ा तो जब है कि गिरतों को थाम ले साकी ।

जनाब, आप के इख्तयारात बड़े wide हैं, आप उसे मुआफ कर दें ।

**श्री अध्यक्ष** : कौन है साकी, आप या कि वह मेम्बर । (Who is the 'Saki'; the hon. Member saying this or the one for whom he is pleading ?)

**Sardar Sarup Singh :** Sir, I request that more latitude be shown to the Lady Member.

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** : स्पीकर साहिब, आप ने यह देखा होगा कि उनका behaviour पहले से बहुत अच्छा है । अगर आप पिछले साल से मुकाबला करें तो सिवाए इस बात के जो उन्होंने कल walk-out किया और कोई बात ऐसी नहीं की । मेरा ख्याल है कि अगर आप इस बार छोड़ दें तो और भी अच्छी तरह से behave करेंगी ।

**श्री अध्यक्ष** : छोड़ना क्या है मैंने । मगर आप ही जिम्मेदार होंगे फिर न कहना । (What is there to be spared ? The hon. Member will have to take the responsibility for her behaviour in future.)

सरदार सरूप सिंह : हम समझा लेंगे ।

**श्री अध्यक्ष** : आप अब लीडर बनें हैं । पंडित श्री राम शर्मा इस में फ़ेल हो चुके हैं आप उन से सलाह कर लें । उन्होंने तो काफी tact से काम लिया था मगर कामयाब न हो सके । (The hon. Member has become her Leader only recently. He may consult Pandit Shri Ram Sharma even though he did not succeed despite all the tact that he brought to bear in the matter.)

**श्री सरूप सिंह** : आप मुझे वक्त दें ।

**श्री अध्यक्ष** : अच्छी बात है । मैं शर्मा जी की दाद देता हूं जिस तरह उन्होंने उसे काबू में रखा । (All right. However, I appreciate the way Pandit Shri Ram Sharma kept her in check.)

## RESUMPTION OF DISCUSSION ON THE DEMANDS FOR GRANTS 43—INDUSTRIES AND SUPPLIES

**चौधरी लहरी सिंह** (घनौर) : साहबेसदर, मैं ज़्यादा वक्त न लेता हुआ दो चार बातें ऐसी करना चाहता हूं जिन पर मिनिस्टर साहब ध्यान दें । यहां पर और बाहर सारे पंजाब में industrial development का ढोल पीटा जा रहा है लेकिन अगर देखा जाए तो क्या पंजाबी रीजन, क्या हरियाना रीजन हर जगह गरीब तबका जिस के पास आमदनी का कोई ज़रिया नहीं है उसके लिए Industrial Development में एक रत्ती भर भी हिस्सा नहीं है । कहा जाता है कि टाटा यह करता है, बिरला यह करता है और उसकी इंडस्ट्रीज़ को गिन कर facts and figures तैयार कर लिए जाते हैं । मगर छोटे छोटे लोगों को क्या मिलता है यह कोई नहीं देखता । कांग्रेस गवर्नमैंट कहा करती थी कि हम socialistic pattern लाएंगे लेकिन आज पब्लिक की आमदनी में बिलकुल इज़ाफा नहीं हो रहा । जो बड़ा है वह बड़ा होता चला जाता है और जो गरीब है वह और गरीब होता चला जा रहा है । इस से हमें और पब्लिक को बड़ी मायूसी होती है । देहात के हरिजनों और छोटे मुज़ारों का कुछ नहीं बन पा रहा है । यह गरीब तब का आशा लगाए बैठा था कि कांग्रेस गवर्नमैंट के आने पर उसे ज़रूर आराम मिलेगा लेकिन वे सब मायूस हो रहे हैं । पहले ज़मीन की बात कही जाती थी कि इन लोगों को ज़मीन दी जाएगी और कुछ को दी भी गई । लेकिन मसला ज्यों का त्यों रहा क्योंकि खाली ज़मीन से काम नहीं चल सकता । ज़मीन कितनों को दी जा सकती है । शहर में भी एक ऐसा तबका है जो यह सोचा करता था कि उसे भी ज़मीन मिलेगी लेकिन अब इतने साल के बाद वह भी समझ गया कि नहीं ज़मीन न तो मिलने की ही है और अगर मिली भी तो उससे काम नहीं चलेगा ।

दूसरी बात जो पब्लिक चाहती है वह है स्माल स्केल इंडस्ट्रीज़, काटेज इंडस्ट्रीज़ । इस के लिए भी कुछ नहीं हुआ जो कुछ हुआ भी उससे छोटे आदमियों को फ़ायदा नहीं पहुंच रहा सिर्फ बड़े आदमी उससे फायदा उठा रहे हैं । जापान छोटा सा मुल्क है लेकिन उसने काटेज इंडस्ट्रीज़ में बहुत ज़्यादा तरक्की की है और दुनियां के अन्दर बग़ैर किसी रुकावट के खरीदा जा रहा है । लेकिन एक हमारा देश है कि जो इतना बड़ा होते हुए भी इस दिशा में तरक्की नहीं कर पाया है । अगर यही हाल रहा तो यह सरकार जो सोशलिस्ट पैटर्न की बात करती है वह झूठी साबित होगी ।

हमारी सरकार एक तरफ तो शिक्षा की तरफ ध्यान दे रही है और दूसरी तरफ बेरोज़गारी बढ़ा रही है तो इस का क्या नतीजा होगा ? यह कभी सोचा ? इस का नतीजा होगा revolution क्योंकि French Revolution यह बतलाता है कि पढ़ा लिखा आदमी ज़्यादा देर तक भूखा नहीं रह सकता । यह जो पढ़े लिखे बेकार हो रहे हैं यह बम्ब तयार हो रहे हैं और यह बेकारी जो है वह बारूद तैयार हो रही है और एक दिन आएगा कि डंडे के ज़रिए से यह democracy खत्म हो जाएगी ।

आज जनता के लिए जो काम इस सरकार को करना चाहिए था वह नहीं हो रहा है और अपनी सरकार होते हुए भी काम अंग्रेज़ों की तरह कर रही है । ऐसा नहीं होना चाहिए । मैं boldly इस बात को कहता हूं कि जो स्कूल और कालेजिज़ शिक्षा देकर लोगों को बेकार कर रहे हैं उन्हें technical colleges और स्कूल्ज़ बनाइए ताकि वहां से पढ़ कर लोग कामयाबी हासिल कर सकें और ज़िन्दगी में कुछ कर सकें । प्राइमरी से ले कर कालेजों तक अगर compulsory industrial शिक्षा नहीं दी जाती तब तक आप का काम नहीं चल सकता । यह जो आप की नाचने कूदने वाली पार्टियां हैं यह कुछ नहीं कर सकतीं । आप हर वक्त यह कह देते हैं कि मुश्किलात हैं लेकिन इनको तो आपने ही हल करना है । मेरे ज़िले में एक इंडस्ट्रियल स्कूल है जब हमने कहा कि यह नाकाफ़ी है तो मुझे कहा गया कि एक टैक्नीकल स्कूल और बना देंगे । लेकिन उससे क्या होगा ? क्योंकि जो trained हो कर निकलेंगे वह लोग तभी काम में आ सकते हैं जब बड़े कारखाने लगें छोटी इंडस्ट्रीज़ के लिए वह भी काम नहीं दे सकते ।

मैं जनाब कहना चाहता हूं कि अलीगढ़ के ताले मशहूर होते थे लेकिन पंजाब में एक भी स्कूल ऐसा नहीं बना जिस का मुकाबला हम अलीगढ़ के साथ कर सकें । मैं समझता हूं कि इस तरह का ढोंग ज़्यादा देर नहीं चल सकता और अगर गरीब की तरफ ध्यान न दिया गया तो अवश्य देश में revolution आएगा । इस लिए मैं समझता हूं कि लुध्याना, अमृतसर, पटियाला जहां कहीं भी कारखाने हों वहां पर कानून के ज़रिये हरेक industry की capacity के मुताबक training का प्रबन्ध करें । मेरे time में Central Workshop, Amritsar के अन्दर इस तरह की training का प्रबन्ध किया गया । क्लेयर साहब ज़िन्दा नहीं हैं, मैंने उन से दरखास्त की और उन्होंने 100 उम्मीदवारों को डेढ़ साल के लिए भेज दिया । नतीजा यह हुआ कि वे लड़के आज ढ़ाई तीन सौ रुपये माहवार कमा रहे हैं । इस लिए मैं अर्ज़ करता हूं कि क्योंकि एक दम change करना मुश्किल है इस लिए कानून के ज़रिए कारखानों में training का प्रबन्ध किया जाए । Elections से पहले यह कानून बना दें तो इस का असर और भी अच्छा पड़ेगा । इस के साथ मैं यह भी अर्ज़ करूंगा कि इन लड़कों को training के period में वज़ीफे भी दें ताकि उन लड़कों को encouragement हो ।

तीसरी बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि Co-operative Societies चलाएं । मैंने आज तक कोई भी Co-operative Society effective way में काम करती हुई नहीं देखी । इस की एक वजह यह है कि small-scale industries के मिनिस्टर और हैं और Co-operative Societies के Minister और हैं और यह Minister ऐसे हैं जिन्हें Co-operative का अहसास ही नहीं इस लिए मैं समझता हूं कि आप ऐसा कदम उठाएं जिस से कि Co-operative societies सही मानों में function करें । सिर्फ घर वालों, रिश्तेदारों या सगे सम्बन्धियों की Co-operative Societies बनाने से इस तहरीक को हम फरोग नहीं दे सकते । जब तक मुहल्ले वालों या शहर

वालों के आपसी सहयोग से कोआप्रेटिव सोसायटियां नहीं बनाई जाएंगी तब तक इस काम में सफलता नहीं मिल सकती । आज कोआप्रेटिव डिपार्टमैंट के अफसरों की हालत यह है कि जब तक उनकी सलामी पूरी न हो वे इन्हें insolvent declare कर देते हैं । इस बात की तरफ ध्यान दिया जाए ।

चौथी बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि चूंकि ग़रीब के पास सरमाया नहीं होता इसलिए अगर कोई ग़रीब आदमी कोई industry लगाए तो गवर्नमैंट भी उसमें हिस्सा ले और पूरी तरह से guidance दें ।

आखिर में मैं यह अर्ज़ करता हूं कि हरियाना की बहुत बुरी हालत है और वहां पर कोई भी industry नहीं, घी की industry भी खत्म हो रही है । बहादुर गढ़ और सोनीपत को छोड़ कर बाकी सारे हरियाने में कहीं कोई बड़ी industry नहीं और आम तौर पर जितने भी सरमायादार हैं वे सब लाला जगत नारायण के भाई हैं । हम खुश हैं कि वे वहां पर हैं लेकिन हमें अफसोस होता है कि आज कोई भी ऐसा Minister नहीं जिस का रहना-सहना या बोलना-चालना हरियाना का हो । इसलिए मैं दरखास्त करूंगा कि Minister साहब facts and figures से बताएं कि हरियाना पर कितना खर्च हो रहा है ताकि हम लोगों को बता सकें कि तुम्हारे लिए कांग्रेस सरकार इतना खर्च कर रही है ।

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਮਦਿਆਲ ਸਿੰਘ (ਲੁਧਿਆਣਾ, ਦੱਖਣ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ,** ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਟੰਡਨ ਸਾਹਿਬ ਨੇ figures ਤਾਂ ਬਹੁਤ display ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਹ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਮਹਿਜ਼ propaganda ਲਈ ਕੀਤੀਆਂ ਸਨ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਇਸ ਗੱਲ ਤੇ ਤਾਂ agree ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ industry ਲਈ ਜੋ 2 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦਾ provision ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਉਹ ਬਹੁਤ ਥੋੜਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਸਹਿਮਤ ਹਾਂ ਕਿ ਇਕ ਪਾਸੇ ਪੈਸੇ ਥੋੜੇ ਰਖੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਜੋ ਰਖੇ ਵੀ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਹ ਵੀ ਪੂਰੇ ਖਰਚ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ industry ਲਈ ਰਕਮ ਹੋਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਕਿਸੇ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਖੁਸ਼ਹਾਲੀ ਮਹਿਜ਼ ਜ਼ਰਾਇਤ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਬਲਕਿ ਖੁਸ਼ਹਾਲੀ ਲਈ industry ਦਾ ਹੋਣਾ ਵੀ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ । ਇਥੋਂ ਤਕ ਤਾਂ ਮੈਂ ਟੰਡਨ ਸਾਹਿਬ ਨਾਲ ਸਹਿਮਤ ਹਾਂ ਲੇਕਿਨ ਜਦੋਂ ਟੈਕਸਾਂ ਦੀ ਗੱਲ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਹਾਹਾਕਾਰ ਮਚਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਅਨਰਥ ਹੋ ਗਿਆ, ਜਨਤਾ ਲੁਟੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਨੂੰ ਮਾਰ ਦਿਤਾ ਹੈ । ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਟੈਕਸ ਲਗਣੇ ਹਨ ਤਾਂ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਨੂੰ ਕੁਝ ਵਧ ਦੇਣੇ ਹੀ ਪੈਣੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਮਦਨੀ ਵੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਟੈਕਸ ਦੇਣ ਤੋਂ ਗੁਰੇਜ਼ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਮੰਗ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ industry ਲਈ ਵਧ ਪੈਸਾ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ tax ਦੇਣ ਲਈ ਵੀ ਤਿਆਰ ਰਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਜੇ ਟੈਕਸਾਂ ਰਾਹੀਂ ਸਰਕਾਰੀ ਖਜ਼ਾਨੇ ਵਿਚ ਪੈਸਾ ਹੀ ਨਹੀਂ ਆਵੇਗਾ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਕਿਥੋਂ ਦੇਵੇਗੀ । ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਸਰਕਾਰੀ ਖਜ਼ਾਨੇ ਵਿਚ ਪੈਸਾ ਪਾਵਾਂਗੇ ਤਾਂ ਹੀ ਸਰਕਾਰ ਅਗੇ ਖਰਚ ਕਰੇਗੀ ।

ਦੂਜਾ ਉਨ੍ਹਾਂ State Employment Insurance Scheme ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਔਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਵਿਚ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਸਾਡੀ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੇ Industries Department ਨੇ ਕੋਈ ਸਭ ਤੋਂ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਇਹੋ ਕਮ ਕੀਤਾ ਹੈ ਜਿਸ ਦੀ ਰਾਹੀਂ employees ਲਈ ਅਤੇ labour ਦੀ employment ਲਈ ਕੁਝ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਜਿਹੜੀ second ਬਿਹਤਰ ਚੀਜ਼ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਉਹ ਹੈ ਕਿ labour ਲਈ Provident Fund Scheme ਚਾਲੂ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਜੋ ਪਹਿਲੀ ਚੀਜ਼ ਬਾਰੇ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਵਿਚ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਕੁਝ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਤਾਂ ਇਤਨੇ worker ਕੰਮ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਦੇ। ਅਜ ਉਹ ਬੜੇ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ ਜੋ work ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ, ਉਹ ਇਸੇ Scheme ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਇਸ ਸਕੀਮ ਦੀ ਇਕ side ਵਿਖਾਈ ਹੈ ਦੂਜੀ side ਨਹੀਂ ਵਿਖਾਈ ਕਿਉਂਕਿ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ; ਮੈਂ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਲੁਧਿਆਣੇ ਦਾ industry ਨਾਲ ਬੜਾ ਤਾਲੁਕ ਹੈ, ਇਸ ਲਈ ਮੈਨੂੰ ਕਾਫੀ ਇਸ ਬਾਰੇ ਜਾਣਕਾਰੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਇਸ ਸੂਬੇ ਵਿਚ industries ਵਿਚ ਹੋਈ ਤਰੱਕੀ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ, ਮੈਂ ਦਸਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਸੂਬੇ ਵਿਚ 400 ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਖੁੰਭਾਂ ਵਾਂਗ ਉਗੀਆਂ ਹਨ। ਫਿਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ industrial workers ਨੂੰ train ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲੁਧਿਆਨੇ ਵਿਚ ਇਕ Central Industrial Training Institute ਖੁਲਦੀ ਪਈ ਹੈ, ਉਸ ਵਿਚ industries ਲਈ instructors ਹੀ train ਕੀਤੇ ਜਾਣੇ ਹਨ। ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ 11 ਨਵੇਂ Training Centres ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਵਖਰੀ ਵਖਰੀ industries ਲਈ labourers train ਕੀਤੇ ਜਾਣਗੇ। ਸਰਕਾਰ ਤਾਂ industries ਵਾਸਤੇ ਬਹੁਤ ਕੁਝ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ, ਜੇ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਉਸ ਵਿਚ co-operation ਦੇਣ ਤਾਂ ਸਾਡਾ ਸੂਬਾ ਹੋਰ ਵੀ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਫਿਰ ਇਹ ਜਿਹੜਾ heavy industry ਲਈ ਕਹਿੰਦੇ ਨੇ ਕਿ ਇਥੇ ਕੋਈ big industry ਨਹੀਂ ਲਗਾਈ ਗਈ, ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲੁਧਿਆਨੇ ਵਿਚ ਜੋ ਹੁਣ 9 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦਾ machine tool plant ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਕੀ ਇਹ big industry ਨਹੀਂ। ਜਿਸ ਦੀ ਉਹ ਮੰਗ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਹੋਰ ਵਡੀਆਂ ਵਡੀਆਂ factories ਲਗਣਗੀਆਂ ਬਸ਼ਰਤੇ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਆਰਾਮ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਨ ਦੇਣ। ਇਸ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਐਵੇਂ ਹੀ ਕੋਸੀ ਜਾਣਾ ਠੀਕ ਨਹੀਂ (Interruption by Chaudhri Lahri Singh) ਹੁਣੇ ਚੌਧਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜੋ ਗਲਾਂ ਕਹੀਆਂ ਨੇ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਵੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹੁਣੇ Industrial Co-operative Societies ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਸੀ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ target ਸੀ ਕਿ ਇਥੇ 1,800 Industrial Co-operative Societies ਕਾਇਮ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ ਪਰ ਇਥੇ 2,500 Industrial Cooperative Societies ਬਣ ਚੁਕੀਆਂ ਹਨ। ਇਹ ਚੀਜ਼ ਮੈਂ ਚੌਧਰੀ ਲਹਿਰੀ ਸਿੰਘ ਦੀ information ਲਈ ਦਸ ਰਿਹਾ ਹਾਂ। ਜ਼ਰਾ ਦੇਖਣ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ ਅਤੇ ਮਿਹਨਤ ਕਰ ਕੇ ਪੜ੍ਹਨ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ, ਤਦ ਤਾਂ ਸਾਰਾ ਪਤਾ ਲਗ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ societies ਕਾਇਮ ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ।

[ਸਰਦਾਰ ਰਾਮਦਿਆਲ ਸਿੰਘ]

ਫਿਰ textile industry ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ industry ਨੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਇਕ weaving Training Institute ਹੈ ਔਰ ਫਗਵਾੜੇ ਵਿਚ ਇਕ textite mill ਵੀ ਲਗੀ ਹੋਈ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਬਹੁਤ ਵਡੀ ਮਿਲ ਹੈ। ਮੇਰੇ ਭਾਈ ਟੰਡਨ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ economy ਵੀ ਇਸੇ industry ਤੇ depend ਕਰਦੀ ਹੈ ਔਰ 20 ਤਾਂ ਵਡੀਆਂ weaving factories ਹਨ ਔਰ 1,000 ਉਹ units ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ power ਨਾਲ ਚਲਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ main centre ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਅਤੇ ਲੁਧਿਆਨਾ ਨੇ, ਮੇਰੇ ਭਾਈ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਾਡਾ ਸੂਬਾ ਬੰਬਈ, ਮਦਰਾਸ ਔਰ ਕਲਕਤੇ ਨੂੰ ਛਡ ਕੇ ਇਸ ਵਿਚ ਦੂਜਿਆਂ ਸਾਰਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਨੂੰ lead ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਵੀ ਕਈ ਐਸੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਨੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ production ਵਿਚ ਸਾਡਾ ਸੂਬਾ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਨੂੰ lead ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਅਸੀਂ cycle ਔਰ cycle parts manufacture ਵਿਚ ਸਾਰੇ India ਵਿਚ lead ਕਰਦੇ ਹਾਂ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ sewing machines ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ । Utensil making ਦੀਆਂ 225 units ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਔਰ ਜਗਾਧਰੀ ਵਿਚ ਲਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਨੇ ਜੋ 6 ਕਰੋੜ 50 ਲਖ ਰੁਪਏ ਦਾ ਮਾਲ ਤਿਆਰ ਕਰਦੀਆਂ ਨੇ ਔਰ ਇਹ ਵੀ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਅੰਦਰ ਇਕ leading industry ਹੈ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੌਜ਼ਰੀ ਵਿਚ quality ਔਰ quantity ਦੋਹਾਂ ਵਿਚ ਲੁਧਿਆਨਾ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਨੂੰ lead ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਫਿਰ scientific implements ਦੀ industry ਵਿਚ ਅੰਬਾਲਾ ਸਾਰੇ ਸੂਬਿਆਂ ਨੂੰ lead ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ ਔਰ ਲੁਧਿਆਨੇ ਵਿਚ ਹੌਜ਼ਰੀ ਦੀਆਂ 920 units ਲਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਨੇ ਅਤੇ ਉਹ 4 ਕਰੋੜ 25 ਲਖ ਦੇ ਲਗ ਭਗ first class goods ਤਿਆਰ ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ । ਉਥੋਂ ਦਾ ਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਮਾਲ ਇਕ ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੇ ਕਰੀਬ ਬਾਹਰਲਿਆਂ ਮੁਲਕਾਂ ਨੂੰ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ fine ਚੀਜ਼ਾਂ ਉਥੇ produce ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਬਾਹਰਲੇ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੰਗ ਹੈ । Machine tools ਦੀਆਂ ਬਟਾਲੇ ਔਰ ਲੁਧਿਆਨੇ ਵਿਚ ਕਈ factories ਹਨ । ਉਹ 4 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੇ machine tools ਤਿਆਰ ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੌਲਤ ਤਾਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪੈਦਾ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਦੇਖਣ ਵਾਸਤੇ ਅੱਖ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਦੌਲਤ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੀ ਪਈ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੀ ਪਈ । ਇਹ ਤਾਂ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੀ ਪਈ ਹੈ ਪਰ ਜਨਤਾ ਨੂੰ ਖੁਲ੍ਹਮ ਖੁਲ੍ਹਾ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਆਪਣਾ ਤਆਵਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਕੁਝ ਚੀਜ਼ਾਂ ਬਾਰੇ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਆਪ ਦੀ ਮਾਰਫਤ Industries ਦੇ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਖਿਦਮਤ ਵਿਚ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਤਾਂ hard coke ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੈ । ਲੁਧਿਆਨੇ ਵਿਚ 8, 9 ਮਹੀਨਿਆਂ ਤੋਂ hard coke ਦੀ ਬੜੀ ਤੰਗੀ ਹੈ । ਚਾਰ ਮਹੀਨੇ ਹੋਏ ਹਨ ਲੁਧਿਆਨੇ ਦੇ industrialists ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਮਿਲੇ ਸਨ ਔਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਰਦਾਰ ਸਵਰਨ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਮਿਲਣ ਵਾਸਤੇ ਕਿਹਾ । ਫਿਰ ਉਹ ਸਰਦਾਰ ਸਵਰਨ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਵੀ ਮਿਲੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ pacify ਤਾਂ ਕੀਤਾ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੁਸ਼ਕਲ ਹਲ ਨਾ ਹੋ ਸਕੀ । ਇਸ ਵੇਲੇ position ਇਹ ਹੈ

ਕਿ ਜਿਹੜੀਆਂ Industrial Estates ਦੀਆਂ units ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਇਸ ਦਾ quota ਮਿਲ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ district quota holders ਦੀ ਤਕਲੀਫ ease ਨਹੀਂ ਹੋਈ । ਹਾਲੇ ਉਥੇ ਦਿਕਤ ਹੈ ਅਤੇ 80 per cent ਆਦਮੀਆਂ ਦਾ ਕੰਮ ਯਾ ਤਾਂ ਬੰਦ ਹੋਣ ਵਾਲਾ ਹੈ ਯਾ ਬੰਦ ਹੋ ਚੁਕਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਸਿਲਸਲੇ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੋਹਲੀ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਲਕੱਤੇ ਭੇਜਿਆ ਸੀ ਪਰ ਉਹ ਸ਼ਾਇਦ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਲਿਹਾਜ਼ ਕਰਕੇ ਜਾਂ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਵਜਾਹ ਕਰਕੇ ਬਟਾਲੇ ਦਾ ਮਸਲਾ ਤਾਂ ਹਲ ਕਰ ਆਏ ਹਨ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਲੁਧਿਆਨੇ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਿਆ । ਦੂਜੀ ਗੱਲ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਸਰਦਾਰ ਸਵਰਨ ਸਿੰਘ ਦੀ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਜਾਓ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਗੱਡੀਆਂ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀਆਂ ਤੇ ਜੇ ਦੂਜੇ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਕੋਲੋਂ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕੋਲਾ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਵੀ ਮਨਿਸਟਰ ਇਸ ਲਈ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਹੈ ਉਹ ਇਸ ਮਸਲੇ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰੇ ।

ਫਿਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪਹਿਲੇ ਸਾਨੂੰ pig iron Burn Company ਕੋਲੋਂ ਆਉਂਦਾ ਸੀ ਪਰ ਹੁਣ ਇਹ ਭਲਾਈ ਦੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਤੋਂ supply ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਹੁਣ ਜਿਹੜਾ pig iron supply ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਦੋ ਕਮੀਆਂ ਨੇ । ਇਕ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ quality inferior ਹੈ ਔਰ ਦੂਜਾ ਉਹ bigger size ਦੇ ਟੁਕੜਿਆਂ ਵਿਚ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਇਥੇ ਵਰਤਿਆ ਨਹੀਂ ਜਾਂਦਾ । ਇਹ size ਵੀ ਸਾਡੀ industry ਨੂੰ suit ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ । ਤੀਜੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ black sheets, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ supply ਪੂਰੀ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ । Black sheets cycle parts ਔਰ machine tools ਦੇ ਅੰਦਰ ਤੇ ਹੋਰ ਕਈ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੇ ਅੰਦਰ use ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ।

Black sheets ਦਾ quota ਬਹੁਤ ਘੱਟ ਮਿਲਦਾ ਹੈ, ਨਤੀਜੇ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ industry ਦਾ ਕੰਮ suffer ਕਰਦਾ ਹੈ । ਚੂੰਕਿ industry develop ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਇਸ ਕਰਕੇ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ ਮਦਦ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ quota ਵਧਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਤਾਂ ਜੋ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ sufficient quota ਮਿਲੇ ਅਤੇ ਉਹ ਆਪਣੀ industry ਨੂੰ ਚਾਲੂ ਰਖ ਸਕਣ Hosiery ਦੀਆਂ 920 units ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ 1½ ਸੌ units ਨੂੰ ਲੁਧਿਆਨੇ ਅਤੇ ਬੰਬਈ ਵਿਚੋਂ yarn ਦਾ quota ਮਿਲਦਾ ਹੈ । ਬਾਕੀ ਜਿਹੜੀਆਂ 800 ਦੇ ਕਰੀਬ units ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਠੀਕ yarn ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ । ਇਸ ਕਾਰਨ industry suffer ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਲੁਧਿਆਨੇ ਵਿਚ hosiery ਦੀ industry ਸਭ ਤੋਂ ਅਗੇ ਸੀ, ਅਤੇ ਅਗੇ ਹੀ ਰਹਿਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਅਗੇ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ G. P. Sheets ਦਾ quota ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੈ । ਅਸੀਂ Industrial areas develop ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ । ਵਡੇ ਵਡੇ ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਉਪਰ ਛੱਤਾਂ ਪਾਉਣੀਆਂ ਹਨ, ਜਦ ਤਕ ਛਤਾਂ ਨਾ ਪਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਉਸ ਵਕਤ ਤਕ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਚਾਦਰਾਂ ਦੀਆਂ ਹੀ ਛੱਤਾਂ ਪੈਣੀਆਂ ਹਨ । ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ Central Government ਤੋਂ ਮੰਗ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ G. P. sheets ਦਾ quota ਵਧਾਇਆ ਜਾਏ ਨਹੀਂ ਤਾਂ Industrial Areas develop

[ਸਰਦਾਰ ਰਾਮਦਿਆਲ ਸਿੰਘ]
ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਣਗੇ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਇਕ ਬੜੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਗੱਲ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ industry ਲਈ land ਵੀ ਸਸਤੀ ਮੁਹੈਈਆ ਕਰ ਦਿੰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ power ਦਾ ਬੰਦੋਬਸਤ ਵੀ ਕਰ ਦਿੰਦੀ ਹੈ । ਪਰ ਸਭ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਆਈਟਮ ਪੈਸਾ ਹੈ । ਜਾਪਾਨ ਵਿਚ ਜਾਂ ਜਰਮਨੀ ਵਿਚ industry ਨੇ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਕਾਰਨ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇਸ਼ਾਂ ਵਿਚ State ਵਲੋਂ industry ਨੂੰ ਪੈਸੇ ਦੀ ਬੜੀ ਭਾਰੀ ਮਦਦ ਮਿਲਦੀ ਹੈ । ਸਾਡੇ ਲੋਕਾਂ ਕੋਲ ਪੈਸਾ ਨਹੀਂ ਹੈ, ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਂ ਇਕ suggestion ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਬੈਂਕ ਹਨ । Central Bank ਹੈ, State Bank ਹੈ, Punjab National Bank ਹੈ । Punjab National Bank ਦੀਆਂ 387 ਬ੍ਰਾਂਚਾਂ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚ ਹਨ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ 145 Branches ਹਨ ਇਸ Bank ਦੇ ਸਾਰੇ deposits 141 ਕਰੋੜ ਹਨ ਉਸ ਵਿਚੋਂ 104 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਇਕਲੇ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਹੈ । ਪਰ ਮਦਰਾਸ, ਕਲਕੱਤਾ, ਅਤੇ ਬੰਬਈ ਵਿਚ ਇਸ Bank ਦਾ 70 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ invested ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਉਪਰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸਿਰਫ 10 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ investment ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਵੀ food grains ਅਤੇ commercial goods ਉਪਰ ਹੋਈ ਹੈ Industry ਤੇ ਨਹੀਂ ਹੋਈ 2, 3 ਕਰੋੜ ਰੁਪੈ ਦੇ ਕਰੀਬ ਸਿਰਫ ਜਗਾਧਰੀ ਵਿਚ ਹੀ ਲਗਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿਉਂ ਜੋ ਸ੍ਰੀ ਡੀ. ਡੀ. ਪੁਰੀ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਹਨ । ਪੰਜਾਬ ਦਾ major ਹਿਸਾ ਹੈ depositers ਵਿਚ ਪਰ investment ਐਥੇ ਨਹੀਂ ਦੇ ਬਰਾਬਰ ਹੈ । ਲੁਧਿਆਨੇ ਦੇ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰਾਂ ਵਿਚ ਬੜੀ ਭਾਰੀ urge ਹੈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਪੈਸੇ ਨਾਲ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਜਿਹੜੇ ਮੇਰੇ ਭਰਾ ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਕਿ industry ਦੀ development ਨਹੀਂ ਹੋਈ ਉਹ ਜਾ ਕੇ ਅੱਖਾਂ ਖੋਲ ਕੇ R. K. Machine Tools ਅਤੇ Sethi Industries ਨੂੰ ਵੇਖਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵੇਖਿਆਂ ਭੁਖ ਲਹਿੰਦੀ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਣੇ ਹੋਏ tools ਜਰਮਨੀ ਜਾਂਦੇ ਹਨ, ਜਪਾਨ ਜਾਂਦੇ ਹਨ, ਲੇਕਿਨ ਜੇ ਕਰ ਬੈਂਕਾਂ ਨੂੰ ਮਰੋੜ ਕੇ, ਦਬਾ ਕੇ ਪੈਸੇ ਲੌ ਤਾਂ industry ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਪੂਰੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । State ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਤਾਂ ਹੀ ਪੂਰੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਜੇ ਕਰ ਸਰਕਾਰ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ industry develop ਕਰੇ, unemployment ਦੂਰ ਹੋਵੇ, ਅਤੇ ਜਿਹੜੇ ਸਾਡੇ ਭਾਈ undue criticism ਕਰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜ਼ਬਾਨ ਬੰਦ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਤਦ ਹੀ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੈਸੇ ਦੀ ਮਦਦ ਦੇਵੇ । ਐਨੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਬੈਠ ਜਾਂਦਾ ਹਾਂ ।

**श्री अध्यक्ष** : कँवरानी साहिबा अब आ गई हैं । इससे पहले कि कोई और बात चले, जैसा कि मैंने आप को कहा था कि she was guilty of the Contempt of the Chair पहले उन्हें इस बात के लिए regret करना पड़ेगा । अगर वह regret नहीं करेंगी तो house से withdraw कर जाएं । (Kanwarani Sahiba has now come in. Before we proceed further, just as I informed the House earlier she was guilty of the Contempt of the Chair, she should, therefore, first express regret for that. If she does not express regret then she should with draw from the House.)

**Sardar Sarup Singh :** Sir, the Lady Member may be shown latitude, and no action be taken against her.

**Mr. Speaker :** I have great regards for the Leader of the Panthic Group, but the Lady Member must express regrets over the incident.

**Kanwarani Jagdish Kaur :** Sir, I was not given time to speak...

**Mr. Speaker :** No explanation, please. Either the Lady Member should offer unqualified regrets or withdraw from the House.

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ :** ਜਨਾਬ...

**Mr. Speaker :** No, please. The Lady Member will have to offer unqualified regrets or withdraw from the House.

ਤੁਸੀਂ ਇਹ ਕਹੋ ਕਿ ਮੈਂ ਕਲ੍ਹ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਮੌਜੂਦਗੀ ਵਿਚ ਜੋ walk-out ਕੀਤਾ against not catching his eye ਉਸ ਲਈ ਮੈਂ regret ਕਰਦੀ ਹਾਂ । (No please. The lady member will have to offer unqualified regrets or withdraw from the House. She should say—

"I express regret for the walk out staged by me yesterday against not catching the eye of the Deputy Speaker when he was in the chair".)

**Kanwarani Jagdish Kaur :** I regret, Sir.

**लाला जगत नारायण चोपड़ा** (जालन्धर शहर-दक्षिण पश्चिम) : स्पीकर साहब, अगर किसी सूबे की खुशहाली को जानना हो तो उस सूबे की industry और agriculture से उसका अन्दाज़ा लगाया जा सकता है । मैं समझता हूं कि industry और agriculture किसी सूबे की तरक्की के दो पहिए हैं । लेकिन बड़े दुख का मुकाम है कि agriculture के मुकाबला में industry पर हमारी सरकार ने अगले साल के लिए सिर्फ 2,06,98,309 रुपए की रकम ही मखसूस की है । मुझे इस बात का अफसोस नहीं कि ज़रायत की तरक्की और इमदाद के लिए क्यों 18 या 19 करोड़ के करीब रुपया रखा गया है । मगर सवाल तो यह है कि ज़रायत और सनअत को एक ही सतह पर रखना चाहिए । अगर एक ही सतह पर नहीं रखना तो कम से कम इस बात का तो ख्याल करना ही चाहिए कि इन दोनों मद्दों में इतना भारी difference न हो कि ज़रायत पर industry के मुकाबले में 9 गुना खर्च किया जाए । आप कहेंगे कि 19 करोड़ रुपया कैसे बनता है । वह भी मैं आप को बताता हूँ । [illegible] :—

| | | रुपया |
|---|---|---|
| Irrigation पर खर्च होगा | : | 3,70,57,700 |
| Irrigation Captial पर खर्च होगा | : | 4,27,28,860 |
| Community Development पर खर्च होगा | : | 2,67,85,300 |

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

Animal Husbandry पर खर्च होगा .. 1,18,97,800

Forest पर खर्च होगा .. 1,65,72,140

Revenue पर जो जरायत से इकट्ठा होता है .. 3,09,19,500

और इसी तरह दूसरे खर्च जरायत पर जो किए जाते हैं उन को मिला कर कोई 20 करोड़ के करीब रकम बनती है । फिर जो floods के सिलसिले में मदद दी जानी है वह इसके अलावा है । वह भी कोई 5 या 6 करोड़ रुपया है । इस तरह practically 33 फी सदी या 40 फी सदी के करीब amount सिर्फ जरायत के लिए allocate की गई है । बावजूद इस बात के कि हमारा सूबा foodgrains में surplus है, हमें जो wheat खिलाई जाती है वह अमरीका से मंगवा कर खिलाई जाती है और उस पर भी सरकार नफा कमाती है । लेकिन मैं आप के द्वारा पंजाब गवर्नमैंट से पूछता हूं कि industries के लिए इतनी कम रकम क्यों रखी गई है । पंडित जवाहर लाल नेहरू जहां जाते हैं पंजाब के लोगों की तारीफ करते हैं । जब बंगाल, मद्रास, बम्बई में जाते हैं तो पंजाब की तारीफ करते हैं । वह इसलिए नहीं करते कि यहां पर small-scale industries हैं बल्कि वह पंजाबियों की spirit को दूसरों के सामने रखते हैं कि यह वह truncated सूबा है जहां कुछ नहीं तो एक करोड़ के करीब refugees partition के वक्त आए और जिस हालत में आए उसका तो आप को इलम ही है । यह credit उनको मिलना चाहिए कि इतनी मुसीबत के बावजूद उन्होंने अपनी हिम्मत से पंजाब में industries को खड़ा किया । गवर्नमैंट को यह नहीं समझना चाहिए कि हम ही इन industries को चला रहे हैं । और हम ही इनकी मदद कर रहे हैं ।

वह लोग जो उधर से आए हैं उन्होंने अपने ज़ेवर बेच दिए, असासा बेच दिया तब कहीं जा कर अपने पांव पर खड़े हुए हैं । और मैंने इन families को काम करते देखा है । सब के सब मैम्बर्ज काम में जुटे रहते हैं, बड़ा लड़का lathe चला रहा होता है, छोटा कोई और part तैयार कर रहा होता है, कोई और लोहा घिस रहा होता है । इस तरह इन लोगों ने अपनी हिम्मत से आप काम चलाया है मगर credit सरकार लेती है । सरकार ने तो सिर्फ इन लोगों के लिए 20, 25 लाख रुपया ही loan का रखा है और वह भी अपने चहेतों को ही बांटा है, असली काम करने वालों को तो मिला ही नहीं । वह बेचारे 20, 20 घन्टे काम करते हैं । यह ठीक है कि पंजाब में small-scale industry का काम बढ़ा है मगर वह लोगों की हिम्मत का नतीजा है और उसने अभी अपने पांव पर खड़े होना है, इस को मदद की जरूरत है । मगर हमें यह बात माननी पड़ेगी कि पंजाब को large-scale industry की जरूरत है । हमारी बेकारी तभी दूर हो सकेगी । पंजाब सरकार ने industry के लिए दो करोड़ छः लाख रुपया रखा । इस में से करीब 70, 80 लाख रुपया तो तन्खाहों का ही होगा और 25, 30, 40 लाख रुपया हर साल surrender

कर दिया जाता है । अब जो करोड़ या सवा करोड़ रुपया बच रहा, इस से क्या हो सकता है सारे सूबा में । इस बारे 'Tribune' के industrial critic ने भी कहा है कि large-scale industry बहुत बड़े पैमाने पर यहां खुलनी चाहिए । स सिलसिले में मैं अर्ज़ करता हूं कि मैं यह नहीं कहता कि यह पैसा किसी बड़े सरमाया-दार को दें ताकि वह large scale industry चलाए नहीं गवर्नमैंट खुद चलाए, किसी Co-operative society को दे या कुछ और करे। आज तो हालत यह है कि हमारी industry यहां से भाग भाग कर बम्बई और कलकत्ते चली गई है ।

**उद्योग-मंत्री** : आप ने उसे भगा दिया हम तो वापस लाए हैं । (*Interruption*)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : अब तो आप 5 साल से इन गद्दियों पर बैठे हैं । हमें क्यों ताना देते हैं । Tribune का industrial critic यह कहता है:—

> "In this connection, it would be relevant to recall the recommendations of the experts who conducted a detailed economic survey of the State about 18 months ago. These experts made a pointed reference to the financial handicap and emphasized the need for large-scale industries in Punjab in order to ensure standardisation in the quality of goods, reduction in costs and better organisation so as to facilitate exploitation of markets farther afield. The report of the survey observes : "There is a strong case for the State Government to play an active role in the supply of industrial finance. The aid given by the State Government hitherto has been only for small industries. The sphere of State assitance should now be extended to cover bigger industries as well." The present small-scale establishments can serve as subsidiaries to large factories."

यह मेरी राए नहीं है । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि बेकारी दूर करने के लिए large-scale industry कायम करनी चाहिए । सरकार इस तरफ तवज्जुह नहीं देती, पंजाबी मेहनती है, efficient है, काम कर सकता है । यहां के business-men, technicians और Engineers सब जगह पहुंचे हुए हैं मगर सरकार ने इन को large-scale industry में काम करने का मौका नहीं दिया ।

**उद्योग मंत्री** : अगर आप इजाज़त दें तो लाला जी से मैं सिर्फ एक बात पूछना चाहता हूं । (*Interruptions*) जिन चार सालों के लिए लाला जी वज़ीर रहे उन में हर साल average कितना loan industry को दिया जाता था, इन्होंने कितनी large-scale industry यहां attract की और यह उन दिनों अब के मुकाबले में industries पर कितना खर्च करते थे ?

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : उन दिनों तीन co-operative mills बनी थी .... (*Interruption*)

**उद्योग-मंत्री** : उस वक्त 4 या 5 लाख सालाना कर्ज़ का दिया जाता था अब 45 लाख रुपया रखा है । (*Interruption*).

**श्री अध्यक्ष** : साबका वज़ीर होना भी एक handicap है । (It is a handicap to be a former Minister.)

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** : ਇਹ ਸਵਾਲ ਬੜਾ unchivalrous ਹੈ, ਇਹ Industry Minister ਨਹੀਂ ਸਨ ।

**Mr. Speaker** : But he was a Member of the then Cabinet.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : स्पीकर साहिब, चौधरी लहरी सिंह जी ने बड़ी अच्छी suggestion दी और कहा कि Industrial Schools खोलने चाहिएं जहां industry बारे training दी जाए । मगर इन को पता ही नहीं कि इन को तो दूसरे स्कूलों के लिए भी उस्ताद नहीं मिलते, Science Teachers नहीं मिलते यह Industrial Schools क्या खोलेंगे । यह सारी चीज detail में मैं कल Education की मांग पर पेश करूंगा । (*Interruptions*)

**Mr. Speaker** : No interruption, please.

**लाला जगत नारायण** : बस, जनाब, मैं एक दो बातें ही कहना चाहता हूं । यह जो लार्ज-स्केल इंडस्ट्रीज हैं उनके लिए कुछ नहीं किया जा रहा है । स्पीकर साहिब, आप को याद होगा कि handloom scandal पर बहुत कुछ कहा गया था । यह scandal भी अमृतसर में ही हुआ और वज़ीर साहिब ने उसकी इन्क्वाइरी के लिए कहा और उसके मुताबिक इन्क्वाइरी हो रही है । (विघ्न)

**श्री अध्यक्ष** : मेरे इतने दूर होने से मुझे सारी बातें सुनाई नहीं देती, लेकिन इस से यह न समझिए कि हर तरह की बातें करने का हक हो गया । (I, being at a considerable distance, am unable to listen to what he says. But it does not mean that he is at liberty to say anything he likes.)

**लाला जगत नारायण** : जनाब, एक वीविंग फैक्टरी वालोंने बहुत रुपया कमाया और अब वह अपना दूसरा नाम बदल कर कोआपरेटिव सोसाइटी बना कर काम कर रहे हैं । इन लोगों ने पहले वाला सेल्ज़ टैक्स नम्बर वीविंग कोआपरेटिव सोसाइटी के नाम करा दिया । और जो आर्ट सिल्क इस्तेमाल होता है वह अमृतसर की खड्डियों पर चल नहीं सकता लेकिन इन लोगों ने ले लिया । इस कम्पनी के पास वैसे चलती तो हैं 8 या 10 खड्डियां लेकिन 25 खड्डियों का लाइसैंस लिया हुआ है और 5 लाख का आर्ट सिल्क कोटा लिया हुआ है । और इससे 10 लाख रुपया कमाया है । और इस रुपए में किस का कितना हिस्सा है यह इनको पता होगा । जनाब, बड़ी मज़ेदार बात यह है कि लाइसैंस उसको दिया गया जिसके खिलाफ केसिज चल रहे हैं । उसकी वजह यह है कि वह शख्स इनके नज़दीक है । और यह अक्सर अखबारों में छपता रहता है कि फलां फलां इंडस्ट्रीज वाले पकड़े गए लेकिन यहां आए तो उनके खिलाफ चल रहा केस दब गया । मैं यहां पर एक certified copy पढ़ूंगा जो इस तरह से है—

"नकल कलन्दरा पुलिस मशमूला मिसल नम्बर 59 बटे 3 बाबत साल 1961, बा अदालत श्री एस०पी० करोल साहब, पी ० सी ० एस ० मजिस्ट्रेट दर्जा अव्वल जालंधर नम्बर मुकदमा 59 बटे 3 है ।

जिसके मुख्तसिर हालात हस्ब जेल हैं :—

(१) फरीक अव्वल व दोयम एक मशहूर दड़ा सिट्टा बाज़ अलहदा अलहदा ग्रोह है । फरीक अव्वल का हम्दादी वेदप्रकाश ।

(२) फरीक दोयम की पुश्त पर बिसनसिंह बदमाश बस्ता अलिफ में है ।

(३) फरीक अव्वल व दोयम अपने अपने एजेंट अलहदा अलहदा छोड़कर दड़ा सिट्टा का कारोबार बस्तियों में करते हैं। यह दोनों ही सिक्का बाद हैं।

(४) फरीक अव्वल व दोयम अपने अपने गाहकों को अपने अपने जाल में फंसाने के लिए आपस में खींचा तानी करते हुए पाए गए। जिससे हर दो पार्टी में कशीदगी है। ऐन उम्मीद है कि हर दो फरीक किसी संगीन जुर्म काबले दस्तंदाज़ी पुलिस का सरज़द होना पाया जाए। इस लिए इस्तदुआ है कि हर दो पार्टी के खिलाफ ज़ेर दफा 107-150 ज़ाबता फौजदारी फरमाया जाए। हर दो पार्टी को बज़रिए सम्मन तलब फरमाया जाए।"

यह certified copy है उस मेहर चन्द के खिलाफ और इसी मेहर चन्द के खिलाफ 17-4-1960 को कोटा दिया गया। और वहां के कांग्रेसियों ने इनके पास शिकायत की लेकिन वह बड़े बड़े अधिकारियों के पास गए और कुछ को साथ ले कर जनाब वज़ीर साहिब की खिदमत में पेश हुए और कोटा बहाल हो गया। (विघ्न) मेरे कहने का मतलब यह है, जनाब, कि यह गवर्नमैंट तो आज 10 नम्बर के बदमाशों की है। जो लोग मुस्तहक हैं और जिन्होंने पंजाब का नाम रोशन किया है उनको तो कोटा नहीं दिया जाता और जो बदमाश हैं उनको कोटा दिया जाता है। आज अंधेर मचा हुआ है। जनाब, यह है मदद जो यह पंजाब की इंडस्ट्रीज़ की कर रहे हैं।

अगर यह सरकार यह चाहती है कि इंडस्ट्रीज़ तरक्की करें तो जो suggestion चौधरी लहरी सिंह जी ने लड़कों को टैक्नीकल कालेज खोलने के बारे में दिया है उस पर अमल करना चाहिए। मगर अफसोस तो इस बात का है कि जहां पर तरक्की हो सकती है वहां यह तरक्की नहीं करते। अभी पंडित जी जालंधर गए थे। वहां पर इनको Industrialists की तरफ से मानपत्र भी दिया गया और इन्होंने स्वीकार किया कि इंडस्ट्री में जालंधर lead करता है लेकिन फिर भी वहां पर इंडस्ट्रियल ऐस्टेट नहीं दी गई। यही नहीं अमृतसर जोकि textile के लिए अनबंटे पंजाब में बहुत मशहूर था वहां भी इंडस्ट्रियल ऐस्टेट नहीं है। मेरा कहना यह है कि जहां पर इंडस्ट्रीज़ का काम होता है वहां पर इनको कोशिश करनी चाहिए कि इंडस्ट्रियल ऐस्टेट बनाएं। आखिर में मैं यह कहना चाहता हूं कि जो यह कांग्रेस में काम करवाने के लिए बोगस आदमियों को कोटा देते हैं, यह देना बन्द कर दें और जो वाक़ई मेहनत करने वाले हैं उनको कोटा दें।

**श्रीमती ओम प्रभा जैन** (कैथल) : माननीय स्पीकर साहिब, हमारे बजट में 2 करोड़ 6 लाख की demand industries के लिए रखी गई। स्पीकर साहिब, मुझे बहुत मायूसी हुई कि Third Plan में 298 करोड़ के बजट में से जिस में से कि 21 करोड़ की Plan पंजाब में Industries Department की थी, को घटा कर 231 करोड़ कर दिया गया। उस हिसाब से 21 करोड़ का जो original outlay industries का था वह proportionately III Plan में 17-18 करोड़ का रहना चाहिए था। और इस मांग का बजट भी कम से कम 3 करोड़ का तो होना ही चाहिए था। इसलिए

[श्रीमती ओम प्रभा जैन]

मुझे इस बात की भी निराशा हुई कि Third Plan का जो final outlay बना है वह हाउस के सामने नहीं आया और न हमें मालूम है कि कितना पैसा Industries Department पर खर्च करना है । बेहतर होता कि Industries Minister बता देते कि 118 rural industrial estates में से कितनी industrial estates बनेंगी ताकि हम अन्दाज़ा लगा सकते कि कितनी final allocation इस Plan में लेनी है । मैं हाउस की information के लिए बताना चाहती हूं कि पिछले साल non-planned scheme 39 लाख की थी और अब 39 लाख से double कर दी गई है । मैं समझती हूं कि चूंकि यह Third Plan का पहला साल है इसलिए गवर्नमेंट को नई स्कीम चालू करने के लिए कुछ स्टाफ़ की ज़रूरत पड़ी है इसलिए 38 लाख से 78 लाख करने की justification हो सकती है लेकिन इसके साथ ही यह भी देखना है कि जब non-plan schemes में इतना पैसा लगाया जा रहा है तो बाकी पैसे में कहां तक plan schemes को चालू किया जा सकेगा । इस लिए मैं Industries Minister से निवेदन करूंगी कि जिस मज़बूती के साथ वे अब तक प्लैनिंग कमीशन से लड़ते आए हैं उसी मज़बूती के साथ funds के लिए लड़ाई जारी रखें ताकि हमारी स्कीमें drop न हों । मैं Industries Minister को मुबारकबाद देती हूं कि यह उनकी मेहनत का नतीजा है कि हमें large industries में काफी पैसा मिला, अब उन की मेहनत से machine tool industry भी पंजाब के लिए मंज़ूर हो गई है, अमरीकन फर्म की collaboration से एक paper mill भी खुल रही है जिस का survey हो चुका है, wool plant और newsprint factory भी पंजाब में लग रही है और loans भी liberally दिए जा रहे हैं । इन सब बातों के लिए वे मुबारकबाद के मुस्तहिक हैं ।

*(At this stage Sardar Gurcharan Singh Bajwa, Member of the Panel of Chairman, occupied the Chair.)*

सरदार रामदयाल सिंह जी ने कहा कि बहुत से मैम्बरान हिन्दी रिजन के बारे में प्रापेगण्डा करना चाहते हैं । मैं उन्हें बताना चाहती हूं कि यह महज़ प्रापेगण्डा ही नहीं है बल्कि असलियत है कि हरियाना industry में जिस ज़िले से उनका ताल्लुक है पिछड़ा हुआ है । लुध्याना में Agricultural University बन रही है Agriculture College भी है, paper mill भी लग रही है । wool plant भी लग रहा है, industrial colony भी ज़बरदस्त है । इस लिए उनको तो industrial development चारों तरफ ही नज़र आती है । वहां तो Agriculture का भी centre है । और साथ ही industries का भी । इस लिए उनको तो हमारी demand regional और narrow लगेगी । लेकिन यह हकीकत है कि हरियाना पिछड़ा हुआ है इस लिए दूसरे areas के मुकाबले में economy को balance करने की ज़रूरत है । हिन्दी रिजन में केवल नाम क तौर पर industries चल रही हैं इस का अन्दाज़ा इस बात से लगता है कि वहां से loans की applications कितनी आती हैं । इस की वजह यह है कि rural areas में लोगों को बहुत सी बातों का इलम ही नहीं होता

जब तक Government अपने इन्स्पेक्टरों या industrial अफसरों के जरिए लोगों को initiative न दे। पंजाब में rural industrial estates बन रही हैं जिन में से इस साल 10 industrial estates कायम करना चाहते हैं। इन में से हरियाना के area में सिर्फ गुड़गांव और हिसार में खुल रही हैं लेकिन बाकी रोहतक, करनाल और महेन्द्रगढ़ का नामोनिशान नहीं। मैं गवर्नमेंट की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहती हूं कि जो backward areas को industrial estates देनी हैं वे district headquarters के आस पास नहीं होनी चाहिएं बल्कि interior में होनी चाहिए ताकि उन लोगों को employment मिल सके। हरियाना के areas में floods और water-logging की वजह से लोगों की फसलें तबाह हो गई हैं और मुझे सख्त गिला है कि वहां के लिए बहुत कम rural industrial estates दी गई हैं। इस लिए मैं निवेदन करूंगी कि हिन्दी रिजन के backward areas में ज़्यादा से ज़्यादा industrial estates खोली जायें। Scheme regarding training of rural artisans के मातहत पांच सैंटर खोलने हैं। इस में फिर हिन्दी रिजन ignore हुआ है। हिन्दी रिजन में स्कीमें allocate करने के लिए अगर गवर्नमेंट कोशिश करे तो लोगों की तरफ से भी पूरा co-operation and interest मिलेगा। मैं request करूंगी कि rural industrial estates आधी से ज्यादा हिन्दी रिजन को दें ताकि जो prosperous हो चुके हैं उन के मुकाबले में हम भी कुछ level पर आ सकें। एक स्कीम लड़कियों को industrial and vocational training देने के बारे में है। उस सिलसिले में मैं यह अर्ज करना चाहती हूं कि जो industrial school पहले हैं उन्हें higher standard में लिया जाय। लड़कियों को radio mechanic, steno-typists, telephone operators का काम सिखाया जाए और इस लिए vocational institutes ज़्यादा से ज़्यादा खोली जायें। मुझे अफसोस है कि थर्ड प्लैन में लड़कियों के लिए कोई polytechnic school खोलने की proposal Government के सामने नहीं है। Russia की लड़कियां हवाई जहाज़ चलाती हैं, इंजीनियर हैं लेकिन हमारे पंजाब में कोई polytechnic school नहीं खोला गया। लड़कियों की vocational institutes खोलने से employment की problem हल होगी और लड़कियां सब art and craft में accomplished होंगी। पहले भी जैसा मैंने कई वार House में बड़ी forcefully कहा है आज फिर कहना चाहती हूं कि पंजाब में देहली के Lady Irwin College के model पर एक Home Science Institute खोला जाना चाहिए। इसकी निहायत जरूरत है और जैसे Schools में Home Science की ज़रूरत महसूस हो रही है तो उस के लिए teachers भी चाहिए। Home science होने से फिर teachers की demand को भी पूरा किया जा सकेगा। और दूसरे फिर लड़कियां भी चाहे services करें अपने घरों के लिए ideal and expert बन सकेंगी। दूसरी बात जो मैं कहना चाहती हूं वह लड़कियों के लिए technical education के मुताअल्लिक है। इस साल rural area में industrial training देने के लिये दो स्कूल खोले जा रहे हैं। इतने बड़े प्रदेश में सिर्फ दो स्कूलों के खुल जाने से हम industrial education की advancement हो जाने

[ श्रीमती श्रोम प्रभा जैन ]

की क्या उम्मीद कर सकते हैं ? एक स्कूल diploma classes के लिये बना रहे हैं । मैं समझती हूं कि girls की industrial education के लिये यह inadequate Budget है । इसलिए मैं गवर्नमैंट से पुर-ज़ोर अपील करूंगी कि girls industrial centre ज़्यादा से ज़्यादा खोलें और Home Science Institutes खोलने का भी प्रबन्ध करें ।

**श्री राम प्यारा** (करनाल) : चेयरमैन साहिब, Industry की ऐसी item है जो ग़ुरबत और unemployment को खत्म कर सकती है बशर्ते कि इसे right lines पर चलाया जाए । अगर आज हम Secretariat में जा कर देखें तो Industries Department में Director, Joint Directors और Assistant Directors की भरमार है । इस के मुतअल्लिक मैं मिनिस्टर साहिब को suggest करूंगा कि इन अफसरों को districts के interior में भेज दिया जाए ताकि यह वहां जा कर ऐसी industries की तरफ ध्यान दें जो बहुत थोड़े सरमाये से rural areas में चल सकती हैं । मिसाल के तौर पर milk pasteurizing plants आसानी के साथ interior villages में लग सकती हैं और वहां के गरीब आदमियों को काफी आमदन हो सकती है । इसी तरह piggery, fishery और poultry के जहां centres हैं उन्हें extend किया जा सकता है और इस तरह से यह industry काफी flourish कर सकती है। जहां तक piggery का ताल्लुक है Industries Department ने कर्ज़ा देना बंद कर दिया है हालांकि जो वाल्मीकि हैं उन का side business सिर्फ piggery है । अगर Municipal Committees अपनी हदूद से बाहर कोई जगह का बदोंवस्त करें और गवर्नमैंट इन लोगों को चार पांच सौ रुपया कर्ज़ा दे तो यह लोग आसानी से अपना गुज़ारा कर सकते हैं । अगर इस को properly handle किया जाए तो इस से लोगों को फायदे की उम्मीद हो सकती है । दो तीन ज़िले ऐसे हैं जहां कर्ज़े की amount without tangible security 20 per cent से 40 per cent कर दी है । यह अच्छी बात है लेकिन तजरुबे ने बताया है कि सैंकड़ों applications हर एक District Headquarters में pending पड़ी रहती हैं क्योंकि रुपया नहीं होता । फिर यह भी यहां कहा जाता है कि पिछले साल का रुपया exhaust नहीं हुआ । एक तरफ तो रुपया exhaust नहीं होता और दूसरी तरफ लोगों को रुपया दिया नहीं जाता । इस से साफ ज़ाहिर होता है कि State collections अमीर आदमियों को दी जाती हैं और गरीब आदमीं उन से महरूम रहते हैं। मिसाल के तौर पर चाहिये तो यह कि हरियाना backward area है उसे preference दी जाए अगर कोई industry वहां set up करनी हो तो essentiality certificate नहीं मिलता । अगर बहादुर गढ़ में floor mills लगानी हो तो import licence नहीं मिल सकता । Small scale industries में लोगों को कहीं से लाकर कहीं बिठा दिया जाता है । हरियाना को develop करने के लिये सोनीपत में wire knitting industry लगाई हुई है लेकिन अपनी मर्ज़ी के आदमी कहीं से लाकर वहां बिठा दिये हैं । कहा यह जाता है कि हरियाने को industry

दी हुई है लेकिन असल में अपने आदमियों को यानी rich class को patronise किया जा रहा है । इसी तरह लुध्याने की एक बात मेरे नोटिस में आई है जो मैं मिनिस्टर साहिब के नोटिस में लाना चाहता हूं । 57 tons का permit Krishna Industrial Corporation के नाम पर issue हुआ लेकिन वह firm exist ही नहीं करती । यह permit black market में दस हज़ार रुपये में बेचा गया । जिस शख्स ने यह permit खरीदा उस ने तीन हज़ार रुपये advance के तौर पर दिये । Industries office में शोर मच गया और Industrial Officer ने वह permit जेब में डाल लिया । इस पर गवर्नमैंट ने enquiry के लिये एक अफ़सर मुकर्रर किया लेकिन अब पता नहीं कि उस मामले में क्या किया गया । पेशतर इस के कि Opposition इस चीज़ को exploit करे और कांग्रेस गवर्नमैंट की बदनामी हो, मैं गवर्नमैंट से अर्ज़ करूंगा कि वह enquiry के full contents हाउस में बता दे । मेरी इतलाह के मुताबिक 25 परमिटों की कापी दस्तखत-शुदा गायब है । हो सकता है कि यह आदमी वे हों जो मिनिस्टर साहिब के इर्द गिर्द घूमते हों । 57 tons वाला quota holder भी मिनिस्टर साहिब के इर्द गिर्द घूमता है । पेशतर इस के कि इस हाउस में इस मौज़ू पर नुक्ताचीनी हो मैं मिनिस्टर साहिब से दरखास्त करूंगा कि वह खुद हाउस को confidence में ले कर बतायें ताकि सही हालात का पता लग सके ।

फिर, चेयरमैन साहिब, Technical Education के मुतअल्लिक एक सवाल के जवाब में बताया गया है कि इस महकमे के inspectors के लिये जो qualifications prescribe की गई हैं वह इस तरह हैं–

(i) B. Sc. degree in mechanical.
(ii) B. Sc. Electrical Engineering.
(iii) Associated member.
(iv) Examination in such other degree or diploma.
(v) M.Sc.
(vi) At last 3 years' factory or workshop experience.

लेकिन, चेयरमैन साहिब, Major Davinder Singh who is only diploma-holder और जिस को कोई technical knowledge नहीं है और जिसे industry का कोई experience नहीं है Inspector लगा हुआ है । मैं हैरान हूं कि industrial schools किस तरह develop करेंगे और हमारी industry कैसे develop कर सकेगी । हमारे प्रदेश में industry कैसे develop कर सकती है जब गवर्नमैंट सिर्फ अपने ही आदमियों को develop करने की आर्ज़ूमंद हो । आज़ादी आने से पहले लुध्याने में Hosiery का काम करने वालों ने कलकत्ता में बनियान डेढ़ दो आने में बेची थी । मैं उनकी दाद देता हूं । सियालकोट और जालंधर की स्पोर्ट इंडस्ट्री का दुनियां में काम चलता था । यह सारी चीजें हमारी यह हकूमत आने से पहले ही लोगों की अपनी enterprise पर चल रही थीं । इस लिए अगर कुछ लोगों ने अपने आप, अपनी मेहनत से तरक्की की है तो उसका credit गवर्नमैंट को नहीं मिलना चाहिए । हां, जो मदद गवर्नमैंट खुद

# PUNJAB VIDHAN SABHA

**Wednesday, the 22nd March, 1961.**

*e Vidhan Sabha met in the Assembly Chamber, Sector 1, Chandigarh, at 8.00 a. m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

---

## SONAL EXPLANATION BY SARDAR SARUP SINGH M. L. A.

**Sardar Sarup Singh :** Sir, I rise on a point of Personal Explanation. , in the course of discussion about the action that your honour proposed take against a Lady Member of this House, when it was pointed out that was a relation of yours , you were pleased to remark that now she was ted to me. I may submit that apart from the fact that she is a Mem- of my party, she is not related to me otherwise (*laughter*). One thing e and that is that party affiliation can neither displace nor dislodge the ate relationship that the Lady Member has with your honour.

**Mr. Speaker :** I assure you that I made that remark humorously. hat I meant was that the hon. Lady Member was now a Member of your arty and nothing beyond that. How could one suspect of anything of pious and a virtuous gentleman like my hon. Friend ?

I would like this not to come in the Press, otherwise another contro- ersy might arise.

---

## PAPERS LAID ON THE TABLE

**Minister for Education** (Shri Amar Nath Vidyalankar) : Sir, I beg to on the Table the Annual Financial Statement (I and II Supplementary udget Estimates) for the year 1960-61 of the Punjab State Electricity Board, as required under section 61(3) of the Electricity (Supply) Act, 1948.

**Minister for Education :** Sir, I beg to lay on the Table the Annual Financial Statement (Budget Estimates) for the year 1961-62 of the Punjab State Electricity Board, as required under section 61(3) of the Electricity (Supply) Act, 1948.

---

## DEMANDS FOR GRANTS

### 37—Education

**Minister for Education** (Shri Amar Nath Vidyalankar) : Sir, I beg to move—

> **That a sum not exceeding Rs 12,77,31,460 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1951-62 in respect of charges under head 37—Education.**

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That a sum not exceeding Rs 12,77,31,460 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 37—Education.

**Mr. Speaker :** The following cut motions given notice of by various hon. Members to this demand will be deemed to have been read and moved:—

1. **Chaudhri Dharam Singh Rathi :**

That the demand be reduced by Re. 1.

2. **Shrimati Sarla Devi Sharma :**

That the demand be reduced by Re. 1.

3. **Shri Hari Ram :**
4. **Chaudhri Sumer Singh :**

That the demand be reduced by Re. 1.

5. **Thakur Mehar Singh :**

That the demand be reduced by Rs. 10.

6. **Shri Amar Nath Sharma :**

That the demand be reduced by Re. 1.

7. **Shri Harbhagwan Maudgil :**

That the demand be reduced by Re. 1.

8. **Shri Rup Singh Phul :**

That the demand be reduced by Re. 1.

9. **Dr. Bhag Singh :**
10. **Shri Bhala Ram :**
11. **Sardar Achhar Singh Chhina :**
12. **Shri Ram Kishan Bharolian :**

That the demand be reduced by Rs. 10.

13. **Comrade Ram Chandra :**

That the demand be reduced by Re. 1.

**श्री बलराम दास टंडन** (अमृतसर शहर, पश्चिम) : स्पीकर साहिब, क्या बाकी demands पर भी एक साथ discussion हो जाएगी ?

**श्री अध्यक्ष** : इस डिमांड के लिए तीन घंटों की allocation की गई है और बाकी demands पर अगले तीन घंटों में बहस होगी । (Three

hours' time has been allocated for this demand. The rest of the demands will be discussed in the next three hours.)

**श्री बलराम दास टंडन :** अगर आप इन को इक्टठा ही discuss कर लेने देंगे तो इस से आसानी होगी ।

**Mr. Speaker :** No, please. The House should first discuss demand on Education as arranged in the agenda for today. Moreover, the hon. Ministers concerned with other demands are under the impression that their demands are going to be taken up at 11 a. m. as intimated in the agenda and they have, therefore, not come as yet.

**श्री बलराम दास टण्डन** : स्पीकर साहिब, अब तो P.W.D. मनिस्टर भी आ गए हैं । अगर वह मान जाएं तो कम से कम उन के महकमा पर इसी के साथ discussion करने की इजाजत दे दें और जैसा कि आप ने पहले भी एक दिन किया था जिस जिस department पर हम बोलना चाहेंगे उस का नाम पहले ले लेंगे और इस तरह से बहस भी हो जाएगी ।

**श्री अध्यक्ष** : इस वक्त तो Education की Demand पर ही discussion हो सकती है । मैं इन Demands को mix up नहीं करना चाहता (At this stage only the Demand of Education can be discussed. I do not want these demands to be mixed up.)

**श्री बलराम दास टण्डन** : बहुत अच्छा, जनाब । मैं Education पर ही बोलता हूँ । स्पीकर साहिब, पिछले सालों के अन्दर इस demand में जितनी बजट की allocation हुई और उस के मुताबिक जो महकमा की performance रही, जितना खर्च इन्होंने किया उसको देखकर दिल को दुःख होता है । पंजबा का हर बहीखाह यह सोचेगा कि बजट के अन्दर इतना रुपया allot होने के बावजूद जितना काम शिक्षा की उन्नति के लिए पंजाब में होना चाहिए था वह क्यों नहीं हुआ । कितनी हैरानगी की बात है कि पिछले तीन सालों से लगभग 12 करोड़ रुपए की allotment हो रही है लेकिन जो खर्च इस दिशा में किया जा रहा है उसे देखकर अफसोस होता है । दो दो करोड़ रुपया lapse हो जाता है, खर्च नहीं किया जाता । इससे ज्यादा हैरानगी की बात और क्या हो सकती है कि जब Public Accounts Committee के सामने उस बजट की तफसील आती है जो कि खर्च नहीं किया गया तो उस में यह item भी बताई जाती है कि लड़कों को stipends और वज़ीफों की रकम भी नहीं दी गई । जिन shining और गरीब students को help दी जानी चाहिए थी वह नहीं दी गई और रुपया lapse हो गया । स्पीकर साहिब, जो figures हम को मिलते हैं उन के अनुसार दूसरी पांच साला पलान में शिक्षा के लिए 12 करोड़ 32 लाख रुपया रखा गया लेकिन इस budget allotment में से जो खर्च हुआ पिछले पौने पांच सालों के अन्दर वह सिर्फ 6 करोड़ 50 लाख

[श्री बलराम दास टण्डन]
रुपया ही था जिसका मतलब यह निकला कि इस department ने उस allotment का सिर्फ 50 फीसदी रुपया ही खर्च किया। इन हालात में, स्पीकर साहिब, इस department को अपने काम की कारगुज़ारी के बाबत और क्या certificate दिया जा सकता है सिवाये इस के कि वह इतने नाअहल हैं कि budget के अन्दर जितना रुपया उन को दिया गया वह उसे उसके मुताबिक utilise ही नहीं कर सके। इस से बड़ा दुर्भाग्य हमारे लिए और क्या हो सकता है कि इतनी बड़ी रकम इन की नाअहलियत और निकम्मापन की वजह से lapse हो गई ? स्पीकर साहिब, एक तरफ तो झगड़ा करते हैं कि allotment ज़्यादा होनी चाहिए, 231 करोड़ से 298 करोड़ होनी चाहिए मगर दूसरी तरफ यह हालत है कि जो रुपया इन के पास होता है उसे खर्च नहीं कर पाते और बचत हो जाती है। यह हाल है इन की performance का।

स्पीकर साहिब, इस के अलावा तीसरी प्लैन में शिक्षा के लिए 17, 18 करोड़ के करीब रुपया रखा हुआ है। अब देखें ज़रा इस महकमें की हालत क्या है। जो स्कूल कमेटियों वगैरह के लिये गए हैं वह पहले से भी बुरी हालत में हैं। न उन की मुरम्मत होती है और न वहां पर पानी है। इधर बजट में बचत हो रही है और उधर उन स्कूलों की हालत खस्ता होती चली जा रही है। बिजली के बिल न देने के कारण उन के connections काट लिये गए हैं और हाथ से खींचने वाले पंखे चल रहे हैं। अब बच्चों को compulsory पढ़ाने का इंतज़ाम होने वाला है पता नहीं यह कैसे काम करेंगे। अब जब दाखला शुरु होगा तो 5 दिन के बाद बंद कर दिया जायेगा और जो बच्चे दाखिल होने के लिए आएंगे उन को जवाब दे दिया जाएगा। जिस प्रकार सिनेमा हाल के भर जाने पर नोटिस लग जाता है कि ' House Full है इसी प्रकार का हाल स्कूलों का होगा। इस साल के लिए 2.45 करोड़ रुपया रखा गया है मगर पिछली performance को देखते हुए ऐसा लगता है कि इस में से आधा रूपया जाया जायगा।

अब ज़रा दूसरा पहलू देखें कि तालीम कैसी दी जा रही है। आज 14 साल हुए आज़ादी आई को मगर वही अंग्रेज़ के ज़माने की क्लर्क बनाने वाली तालीम आज भी स्कूलों में दी जा रही है। विद्यार्थी का अपने माता पिता की ओर कैसा बर्ताव हो, समाज की तरफ क्या कर्त्तव्य हैं, सड़क पर छिलका पड़ा हो तो उस बारे उसे क्या करना चाहिए, यह कुछ नहीं सिखाया जाता। वहां तो केवल शब्द ज्ञान कराया जाता है। आज तो उन के सामने यह motto है : Eat, drink and be merry, for tomorrow you may die. लड़कों को यह नहीं बताया जाता कि वह कौम के नौनिहाल हैं और लड़कियों को यह नहीं बताया जाता कि उन्हों ने वीरांगनाएं बनना है, घर को संभालना है और बच्चों की देखरेख कैसे करनी है। आज तो हमारे देश को चारों ओर से खतरे हैं—कहीं चीन है तो कहीं पाकिस्तान है—मगर देश के नौजवान यह सब कुछ नहीं जानते। उन को तो तैयार होना चाहिए। हम border

पर बैठे हैं । हमारे बच्चों को सैनिक शिक्षा दी जानी चाहिए । फिर देखिए, जनाब, हमारे स्कूलों में इतिहास क्या पढ़ाया जाता है । 1857 में जो आज़ादी की पहली लड़ाई हुई उसे जिस प्रकार से अंग्रेज़ ने mutiny कहा उसी तरह से आज भी बच्चों को पढ़ाया जाता है । यहां पर जो विदेशी हमलावार आए उन को कहा जाता है कि वह बड़े बलवान थे और हमारे लोग कमज़ोर थे । ऐसी चीजें हमारे स्कूलों में दाखिल करके अंग्रेज़ ने एक खास किस्म की psychology हमारे देश में पैदा की और आज भी हम उसी प्रकार के उन्हीं के चलाए हुए मार्ग पर चल रहे हैं । कहते हैं कि इस दिशा में एक कमिशन काम कर रहा है मगर पता नहीं कब तक उन की रिपोर्ट आयेगी और कब हमारी सरकार देश में एक नया जोश और नया दृष्टिकोण पैदा करने की ओर बढ़ेगी ।

स्कूल जो लोकल बाडीज़ से लिए गए उन के बारे में उन बाडीज़ से आज भी पैसा वसूल किया जाता है । आज लग भग चार साल हो चुके मगर जिन बाडीज़ के पास अपने ही ज़रूरी काम पैसा न होने की वजह से धरे के धरे रह जाते हैं उन से जबरदस्ती पैसा लिया जाता है, उन के बजट पास नहीं किये जाते । उन से 35, 40 लाख रुपया मांगा जाता है जब कि यह आप अपनी इतनी बड़ी मद में इस से कई गुना रुपया surrender कर देते हैं खर्च न कर सकने की वजह से । पता नहीं उन का पैसा लेने में इन को क्या आनंद आता है । जब तक वह सरकार को देने के लिए यह पैसा अपने बजट में न दिखाएं उन का बजट आगे नहीं चलता । ग़रीब लोकल बाडीज़ से जबरदस्ती दान मांगते हैं । यह बड़ी demoralising बात है । (घंटी) मैं एक दो बातें और कह कर समाप्त कर दूंगा ।

बाकी जगह और महकमों में कर्मचारियों की तरक्की अपने आप होती रहती है, उन्हें उस के लिए कोई विशेष परिश्रम नहीं करना पड़ता और जो आज क्लर्क भर्ती होता है वह बड़ा अफ़सर बन कर retire होता है, P.C.S. हो जाता है या और तरक्की उसे मिलती जाती है मगर यहां पर जो लोग प्राइमरी जमातों को पढ़ाते थे और जिन्होंने इम्तिहान पास कर के B.T. पास कर ली है उन को उन की योग्यताओं के अनुसार स्थान पर नहीं लगाया जाता । लोग बाहर से ले लिये जाते हैं मगर उन को कहते हैं कि तुम वहीं बैठो । उन्होंने representations दिए कि हम ने B.T. कर ली है आप बाहर से advertisement करते हो और हमारी ही qualifications वाले लोगों को बाहर से लेते हो, हम को क्यों नहीं लेते ? स्पीकर साहिब, एक और बात है कि कई स्थान पर department की तरफ से A.D.I.s की posts advertise होती हैं । उनके लिए शर्त यह है कि experienced होना चाहिए और कई कई साल का अनुभव उनका होना चाहिए,, लेकिन होता क्या है ? होता यह है कि एक साल अगर किसी ने पढ़ा लिया तो उसको A.D.I. बना दिया जाता है । इस तरह की अजीब अजीब बातें चलती हैं । और जो Division के अन्दर Inspector बैठे हुए हैं उनका हाल यह है कि वह मन माने दौरे

[श्री बलराम दास टण्डन]
करते हैं और वह भी इस तरह से कि अगर उनका Headquarter जालंधर है तो वे वहां से रवाना होंगे और कांगड़ा पहुँचेंगे । कांगड़ा में visit करने के पश्चात् फिर जालंधर वापिस आएंगे हालांकि उनका दूसरा visit चाहे होशियारपुर ही हो । तो जालंधर लौटने के बाद फिर होशियारपुर जाएंगे । इस तरह से चक्कर काटा करते हैं । इसके पीछे एक ही बात होती है कि किस तरह से सरकार से T.A. के पैसे ज्यादा से ज्यादा लिए जाएं । इस सम्बन्ध में मेरा सुझाव यही है कि एक ज़िले के अन्दर एक ही Inspector रखो ताकि सरकार के ऊपर T.A. का ज्यादा बोझ न पड़े । लेकिन यह सरकार मानने को तैयार नहीं है ।

अब मैं language के विषय में कहना चाहता हूँ । सरकार ने इस पंजाब के official language के आधार पर दो हिस्से किए हालांकि कई बार representation किए गए लेकिन सरकार के कान पर जूं तक नहीं रेंगी । यहां की जनता अब होशियार हो चुकी है और अगर किसी किस्म का भेद भाषा के आधार पर किया गया तो पंजाब की जनता इसे कभी सहन नहीं करेगी । दोनों भाषाओं को एक level पर लाना चाहिए यह पंजाब की जनता की आवाज़ है ।

**श्री अध्यक्ष** : मैं समझता हूँ कि इस Education की Demand को General Administration की तरह न turn दिया जाए । Education गांव तक या शहर के किसी मुहल्ले तक ही महदूद नहीं है, इस लिए ऐसी बातें कहनी चाहिएं कि जिनसे department की मदद हो सके । University Grants Commission से education के लिए मदद आती है तो उस में देखिए कि कहां पर कमी है और उसको यहां पर कहिए । इसी तरह Professional College है या non-Professional College है उनमें कहां कहां क्या कमी है इस को बतलाइए लेकिन परमात्मा के लिए Law and Order की situation की तरह इस demand पर discussion न कीजिए । यहां पर solid contribution करना चाहिए । (I feel that this demand of Education should not be discussed like that of the General Administration. The discussion should be held in such a way by which the Education Department might be improved as Education is not confined to the villages and certain mohallas of some cities only. Any shortage found in the grant given by the University Grants Commission may be discussed here. In the same way any shortcommings regarding professional or non professional colleges may be taken up for discussion. But for God's sake this demand should not be discussed like the Law and Order situation. I suggest that some solid contribution should be made on this demand).

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ (ਸੰਗਰੂਰ)** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਅਜ ਬੜੀ important demand ਤੇ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆਪ ਨੇ ਫਰਮਾਇਆ ਹੈ ਕਿ

ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦਾ attitude constructive ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਮੈਂ ਉਸ ਚੀਜ਼ ਦੇ ਨਾਲ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਹਿਮਤ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਮੁਬਾਰਿਕਬਾਦ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਸਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ 38 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ Primary Education ਤੇ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ । ਏਥੇ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਏਗੀ ਕਿ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਪਰਾਇਮਰੀ ਤਾਲੀਮ ਮੁਫਤ ਅਤੇ ਲਾਜ਼ਮੀ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ । ਜਨਾਬ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਮਾਰਫਤ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੀ ਬਾਬਤ ਇਕ ਦੋ basic ਗਲਾਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਪਹਿਲੀ ਗਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਤਨੇ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ਅੰਦਰ technical ਔਰ professional colleges ਹਨ ਉਹ ਸਾਰੇ ਦੇ ਸਾਰੇ Education Department ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਤੋਂ ਬਗੈਰ co-ordination ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੇ ਬਾਰੇ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਤੁਰਤ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਔਰ ਜਿਹੜੇ ਵਖ ਵਖ ਮਹਿਕਮਿਆਂ ਦੇ ਕੋਲ Engineering ਔਰ Medical Colleges ਹਨ ਉਹ ਸਾਰੇ ਮਹਿਕਮਾ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਸਪੁਰਦ ਕਰ ਦੇਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਦੂਸਰੀ ਅਰਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ teacher ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਉਹ ਤਾਲੀਮ ਦਾ basic unit ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਜਦੋਂ ਤਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਨਖਾਹਾਂ ਪੂਰੀਆਂ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣਗੀਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਚਿਆਂ ਲਈ ਪੜ੍ਹਾਈ ਵਗੈਰਾ ਦੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣਗੀਆਂ, ਜਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ contentment ਨਹੀਂ ਪੈਦਾ ਕਰਾਂਗੇ ਉਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀਂ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਮਿਆਰ ਨੂੰ ਉਚਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪ ਨੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਮੁਲਕਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਦੇਖਿਆ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਉਥੇ teachers ਦੀ ਸਮਾਜ ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਤਨੀ ਮਹੱਤਤਾ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ! ਉਸ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਇਹੋ ਹੈ ਕਿ ਉਥੋਂ ਦੀਆਂ ਸਰਕਾਰਾਂ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਚੰਗੇ teacher ਤੋਂ ਬਗੈਰ ਤਕੜੀ ਨੇਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਬਣ ਸਕਦੀ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀਂ ਚੰਗੇ teacher ਨਹੀਂ ਦੇਵਾਂਗੇ, ਜਦੋਂ ਤਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗੀ training ਨਹੀਂ ਦੇਵਾਂਗੇ ਉਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀਂ ਅਗੇ ਨਹੀਂ ਵਧ ਸਕਦੇ । ਔਰ ਇਹ ਤਾਂ ਹੀ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇ ਅਸੀਂ teachers ਨੂੰ ਪੂਰੀਆਂ ਪੂਰੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੇਈਏ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਮਦਰਾਸ ਦਾ pattern ਅਪਣਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਉਥੇ teachers ਲਈ Provident Fund ਔਰ insurance ਦੀ provision ਹੈ । ਉਹ ਚੀਜ਼ਾਂ ਏਥੇ ਵੀ ਲਾਗੂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਤਾਕਿ teacher ਦੇ ਵਿਚ contentment ਆ ਸਕੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਚਿਆਂ ਲਈ ਤਾਲੀਮ ਦੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਹੋਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਇਹ ਉਸ ਲਈ handicapped ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਉਹ ਪਿੰਡ ਦਾ teacher ਹੈ । ਤੀਜੀ ਗਲ ਮੈਂ ਇਸ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਰਿਆਸਤ ਵਿਚ ਲੜਕੀਆਂ ਦੇ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਸਕੂਲ ਅਜਿਹੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ lady teachers ਨਹੀਂ ਹਨ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ appoint ਕਰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ Subordinate Services Board selection ਕਰਕੇ teachers ਭੇਜਦਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਲੜਕੀਆਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਲੜਕੀਆਂ ਲਈ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਦਾ ਕੋਈ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਅਜ ਕਲ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਲੋਕ ਬੜੇ ਸ਼ੌਕ ਨਾਲ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀਆਂ ਇਮਾਰਤਾਂ ਬਣਾ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਲੜਕੀਆਂ ਦੇ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹਣ ਦਾ ਬਹੁਤ ਸ਼ੌਕ ਹੈ ਲੇਕਿਨ teachers ਲਈ ਰਹਿਣ ਦਾ

[ਸ਼ਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ]

ਬੰਦੋਬਸਤ ਨਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਮੈਂ ਇਹ suggesion ਦੇਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਥੇ ਲੋਕ ਲੜਕੀਆਂ ਦੇ ਸਕੂਲ ਦੀ ਮੰਗ ਕਰਨ ਉਥੇ ਪਹਿਲੀ ਸੂਰਤ ਇਹ ਆਇਦ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ lady staff ਲਈ ਪਿੰਡ ਦੀ ਪੰਚਾਇਤ ਅਤੇ ਲੋਕ ਰਹਿਣ ਲਈ ਮਕਾਨ ਨਹੀਂ ਬਣਾ ਦਿੰਦੇ ਉਸ ਵਕਤ ਤਕ ਲੜਕੀਆਂ ਦੇ ਸਕੂਲ ਨਹੀਂ ਦਿਤੇ ਜਾਣਗੇ । ਮਹਿਜ਼ ਇਮਾਰਤਾਂ ਬਣਾ ਦੇਣ ਅਤੇ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹ ਦੇਣ ਨਾਲ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਚਲਦਾ ਹੈ ਬਲਕਿ ਇਸ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਮਾਯੂਸੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਲੋਕ protest ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੈਸਾ ਖਰਚ ਕਰਕੇ ਸਕੂਲ ਬਣਾਏ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਾਉਣ ਵਾਲਾ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਭਾਵੇਂ ਹੋਰ ਮੱਦਾਂ ਵਿਚੋਂ ਰੁਪਿਆ divert ਕਰੋ ਅਤੇ ਭਾਵੇਂ Central Government ਨੂੰ request ਕਰੋ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਸਾਡੀ problem ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰਨ ਵਿਚ ਮਦਦ ਕਰੋ । ਸਾਡੇ ਅਜੇ ਐਨੀ advancement ਨਹੀਂ ਹੋਈ ਕਿ ਲੜਕੀਆਂ ਇਕਲੀਆਂ ਰੋਜ਼ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਾਉਣ ਲਈ ਜਾਣ । ਜੇਕਰ advancement ਹੋਵੇ ਵੀ ਤਾਂ ਵੀ ਇਕਲੀ ਲੜਕੀ ਦਾ ਦੂਰ ਦਰਾਜ਼ ਤੋਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜਾਣਾ ਤੇ ਰਹਿਣਾ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੈ ਜਦੋਂ ਕਿ ਉਸਦੀ ਅਜੇ ਸ਼ਾਦੀ ਵੀ ਨਾ ਹੋਈ ਹੋਵੇ । ਤੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਰਿਹਾਇਸ਼ ਦਾ ਪਰਬੰਧ ਜ਼ਰੂਰ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਲੜਕੀਆਂ ਦਾ ਸ਼ਹਿਰ ਤੋਂ ਜਾਂ ਤਹਸੀਲ headquarters ਤੋਂ ਰੋਜ਼ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਆਉਣਾ ਬਹੁਤ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੈ ।

ਇਸ ਗਲ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਸਕੂਲ ਬਹੁਤ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਨਿਰਾ ਪਰਚਾਰ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ ਬਲਕਿ ਉਦਮ ਬਹੁਤ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਸਕੂਲ ਉਸੇ ਪੁਰਾਣੇ ਬੋਸੀਦਾ ਢਾਂਚੇ ਦੇ ਅਨੁਸਾਰ ਖੋਲੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ scientific studies ਦਾ ਨਾ ਕੋਈ ਖਾਤਰ ਖਾਹ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਕੋਈ ਸਾਮਾਨ ਹੈ । ਤੇ ਮੈਂ ਤਜਵੀਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗੇ ਨੂੰ ਨਾ ਕੋਈ ਅਜਿਹਾ ਨਵਾਂ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹੋ ਅਤੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਸਕੂਲ ਨੂੰ up grade ਹੀ ਕਰੋ ਜਿਸ ਵਿਚ ਕਿ Science ਦੀਆਂ ਕਲਾਸਾਂ ਨਾ ਹੋਣ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ science ਦਾ ਯੁਗ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਜ਼ਮਾਨੇ ਵਿਚ Science ਤੋਂ ਬਗੈਰ ਤਾਲੀਮ incomplete ਹੈ । ਕੋਈ ਸਕੂਲ ਅਜਿਹਾ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਜਿਸ ਵਿਚ physics, chemistry, biology ਵਗੈਰਾ ਦੀਆਂ ਕਲਾਸਾਂ ਨਾ ਹੋਣ । ਜਦੋਂ ਤਕ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ਉਸ ਵਕਤ ਤਕ ਇਸ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਕਲਰਕ ਹੀ ਪੈਦਾ ਹੋਣਗੇ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਅਗੇ ਹੀ ਬਥੇਰੇ educated unemployed ਦੇ ਜਥਿਆਂ ਦੇ ਜਥੇ ਫਿਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਇਥੇ ਲਿਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ teacher ਲਗਾਇਆ ਜਾਵੇਗਾ ਲੇਕਿਨ ਕਿੰਨੇ ਕੁ teacher ਲਗਾਏ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹਨ ਜਦੋਂ ਕਿ ਹਰ ਸਾਲ ਕਾਫੀ ਤਾਦਾਦ ਵਿਚ ਨੌਜਵਾਨ ਸਕੂਲਾਂ, ਕਾਲਿਜਾਂ ਵਿਚ ਅਜਿਹੀ ਤਾਲੀਮ ਹਾਸਿਲ ਕਰਕੇ ਨਿਕਲਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰੋਟੀ ਕਮਾਉਣ ਵਿਚ ਕੋਈ ਮਦਦ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ । ਇਸ ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਸਕੂਲ ਨਵਾਂ ਨਾਂ ਖੋਲ੍ਹੋ ਅਤੇ ਕੋਈ ਸਕੂਲ upgrade ਨਾ ਕਰੋ ਜਦੋਂ ਤਕ science ਦੀਆਂ ਕਲਾਸਾਂ ਦਾ ਪਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਤਾਕਿ ਲੜਕੇ ਅਗੇ professional ਕਾਲਜਾਂ ਵਿਚ ਜਾ ਸਕਣ । ਫਿਰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਦਸਵੀਂ ਦੇ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ Higher Secondary ਸਕੂਲ ਬਣਾ ਦਿਤਾ ਹੈ ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ । ਪਰ ਇਸ ਨਾਲ ਇਕ

ਹੋਰ problem ਪੈਦਾ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ proper planning ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਅਗੇ ਜੋ professional ਤੇ technical colleges ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ F.Sc. ਬਚੇ ਦਾਖਲ ਹੋ ਸਕਦੇ ਸਨ। Medical College ਵਿਚ F.Sc. (medical) ਤੇ Engineering College ਵਿਚ F.Sc. (non-medical) ਪਾਸ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਬਚੇ ਦਾਖਲ ਹੋ ਸਕਦੇ ਸਨ ਲੇਕਿਨ ਹੁਣ higher secondary ਦੇ provision ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਬਹੁਤ ਦਿੱਕਤ ਆ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ professional colleges ਦੇ system ਵਿਚ ਕੋਈ ਤਬਦੀਲੀ ਉਸ ਮੁਤਾਬਿਕ ਨਹੀਂ ਲਿਆਂਦੀ ਗਈ ਹੈ। ਜੋ ਬੱਚਾ higher secondary ਦੀਆਂ 11 ਜਮਾਤਾਂ ਪਾਸ ਕਰ ਲਵੇਗਾ ਉਸ ਨੂੰ Medical College ਜਾਂ Engineering College ਵਿਚ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾਖਲਾ ਮਿਲ ਸਕੇਗਾ ਕਿਉਂਕਿ preparatory ਕਲਾਸ ਦਾ ਕੋਈ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਜਾਂ ਤਾਂ professional ਤੇ technical college 1st preparatory ਕਲਾਸ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕਰਨ ਪਰ ਜੇਕਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਫਿਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਜੋ ਆਪਣੇ ਕਾਲਜ਼ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਫੇਰ ਜੋ ਲੜਕੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਕ ਸਾਲ ਖਾਹਮਖਾਹ ਜ਼ਾਇਆ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੜ੍ਹਨ ਵਾਲੇ ਨੌਜਵਾਨਾਂ ਦਾ ਇਕ ਦਿਨ ਵੀ ਜ਼ਾਇਆ ਕਰਨਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਜ਼ੁਲਮ ਹੈ ਤੇ ਦੇਸ਼ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦਾ ਫੌਰੀ ਤੌਰ ਤੇ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਤੁਲਬਾ ਦਾ ਇਕ ਸਾਲ ਜ਼ਾਇਆ ਨਾ ਜਾਵੇ।

ਫਿਰ ਇਸ ਮਦ ਵਿਚ merit scholarship ਲਈ ਵੀ ਦੋ ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹੇ ਬਗ਼ੈਰ ਨਹੀਂ ਰਹਿ ਸਕਦਾ ਕਿ ਇਹ ਰਕਮ ਬਹੁਤ ਹੀ ਥੋੜੀ ਹੈ। ਸ਼ਾਇਦ ਮੈਂ ਗੁਸਤਾਖੀ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ ਜੇਕਰ ਮੈਂ ਕਹਾਂ ਕਿ ਜਿਤਨੇ ਗਰੀਬ ਬੱਚੇ ਹਨ ਉਹ ਬਹੁਤ ਮਿਹਨਤ ਨਾਲ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣੀ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਦਾ ਤੇ future career ਦਾ ਬਹੁਤ ਖਿਆਲ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਇਹ ਰਕਮ ਗ਼ਰੀਬ ਤੇ brilliant ਬਚਿਆਂ ਤੇ ਖਰਚ ਹੋਣੀ ਹੈ, ਇਸ ਨੂੰ ਹੋਰ ਵਧਾਇਆ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਸਾਡੀ ਇਸ Socialistic Pattern ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਵਿਚ ਕੋਈ ਬਚਾ ਇਸ ਲਈ ਪੜ੍ਹਾਈ ਛਡਣ ਤੇ ਮਜਬੂਰ ਨਾ ਹੋ ਜਾਵੇ ਕਿਉਂ ਜੋ ਉਸ ਪਾਸ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਹਨ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਉਸ ਲਈ ਪੈਸਿਆਂ ਦਾ ਪਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇ ਹਾਂ। ਇਸ ਵਜ੍ਹਾ ਨਾਲ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਬਚਾ ਅਜਿਹਾ ਰਹਿ ਜਾਵੇ ਜਿਸਨੂੰ ਜੇਕਰ ਮੌਕਾ ਮਿਲ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਕੋਈ scientist, engineer ਜਾਂ ਡਾਕਟਰ ਬਣ ਸਕੇ। ਇਸ ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਮਦ ਦੀ ਰਕਮ ਨੂੰ ਹੋਰ ਵਧਾਇਆ ਜਾਵੇ। ਫਿਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਜ਼ੀਫਿਆਂ ਦੀ payment ਵੀ ਬਹੁਤ prompt ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਉਸ ਵਜ਼ੀਫੇ ਦਾ ਕੀ ਫਾਇਦਾ ਜਿਹੜਾ ਕਿਸੇ student ਨੂੰ 1959 ਵਿਚ sanction ਹੋਇਆ ਹੋਵੇ ਪਰ ਅਜੇ ਤਕ ਨਾ ਮਿਲਿਆ ਹੋਵੇ। ਇਹ ਕੋਈ ਖੁਸ਼ੀ ਦੀ ਗਲ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਜਿਸ ਨੂੰ ਵਜ਼ੀਫਾ ਦੇਣਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਫੌਰਨ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਮਦਦ ਲੈਕੇ ਉਹ ਆਪਣੀਆਂ ਜ਼ਰੂਰਤਾਂ ਪੂਰੀਆਂ ਕਰ ਸਕੇ ਅਤੇ ਪੜ੍ਹਾਈ ਜਾਰੀ ਰਖ ਸਕੇ। ਇਕ ਅਰਜ਼ ਮੈਂ ਇਹ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਛੋਟੇ ਬਚਿਆਂ ਲਈ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ preparatory ਤੇ nursery classes ਖੋਲ੍ਹਣ ਦਾ provision ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਸਾਲ ਦੋ ਨਰਸਰੀ ਸਕੂਲ ਇਕ ਫਰੀਦਕੋਟ ਤੇ ਦੂਜਾ ਧਰਮਸਾਲਾ, ਖੋਲਿਆ ਜਾਵੇਗਾ। ਮੈਂ ਇਹ ਕਰਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ nursery ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਦੂਜੇ ਸਕੂਲਾਂ ਤੋਂ ਤਰਜੀਹ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਕਿਉਂਕਿ ਬਚੇ ਨੂੰ

[ਸਰਦਾਰ ਗਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ]

ਸਾਂਭਣ ਦੀ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਸਾਲ ਦੀ ਉਮਰ ਹੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਯੋਰਪ ਦੇ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਪਰਾਇਮਰੀ ਨਾਲੋ ਮਰਸਰੀ ਤੇ kinder garten ਸਕੂਲਾਂ ਤੇ ਬਹੁਤ ਜ਼ੋਰ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਸਾਲ ਦੀ ਉਮਰ ਦਾ ਹੀ ਮਾਹੌਲ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਕੇ ਬਚੇ ਦੇ mind ਦੀ ਸਹੀ Training ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲਾਂ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕਰਨਾ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਸਾਲ ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ 9 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਿਆ staff ਲਈ ਤੇ 20 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਿਆ ਇਮਾਰਤਾਂ ਲਈ ਰਖਿਆ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਕਿ ਪਰਾਇਮਰੀ education ਤੇ ਲਖਾਂ ਰੁਪਿਏ ਖਰਚ ਕੀਤੇ ਜਾਣੇ ਹਨ ਨਰਸਰੀ ਸਕੂਲਾਂ ਲਈ 9 ਹਜ਼ਾਰ ਦੀ ਰਕਮ ਨਾ ਹੋਣ ਦੇ ਬਰਾਬਰ ਹੈ। ਇਸ ਵਲ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਖਾਸ ਤਵਜੁਹ ਦਿਵਾਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਬਾਕੀ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜੋ ਗ਼ਰੀਬ ਤੇ bachward ਇਲਾਕੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਜੇਕਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਤਾਂ ਘਟੋ ਘਟ ਬਚਿਆਂ ਲਈ mid-day meals ਦਾ ਬੰਦੋਬਸਤ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਫਿਰ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਡੇ ਮਾਨਯੋਗ ਪਰਧਾਨ ਮੰਤਰੀ ਜੀ ਦੀ ਖਾਹਸ਼ ਹੈ ਕਿ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਹਰ ਸਕੂਲ ਜਾਣ ਵਾਲੇ ਬੱਚੇ ਨੂੰ ਇਕ ਥੈਲਾ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਿਸਨੂੰ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੀ ਪਿੱਠ ਤੇ ਲਟਕਾ ਸਕੇ ਅਤੇ erect ਹੋਕੇ ਚਲ ਸਕੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਦਾ ਜ਼ਰੂਰ ਬੰਦੋਬਸਤ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਬੇਸ਼ਕ ਥੈਲੇ ਸਸਤੇ ਹੋਣ ਲੇਕਿਨ provide ਜ਼ਰੂਰ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ.......

**ਮੌਲਵੀ ਅਬਦੁਲ ਗ਼ਨੀ ਡਾਰ** : ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਥੈਲਿਆਂ ਵਿਚੋਂ ਚੂਹੇ ਨਿਕਲਣਗੇ ? (ਹਾਸਾ)

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ** : ਨਹੀਂ, ਮੌਲਵੀ ਸਾਹਿਬ; ਕਿਤਾਬਾਂ ਨਿਕਲਣਗੀਆਂ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਚਿਆਂ ਦਿਆਂ ਬਸਤਿਆਂ ਵਿਚੋਂ ਕਿਤਾਬਾਂ ਨਿਕਲਣਗੀਆਂ ਜਿਹੜੇ ਇਥੇ ਆ ਕੇ ਚੰਗੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਰਨਗੇ । (ਹਾਸਾ)

ਤੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਥੈਲਿਆਂ ਦੀ provision ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਔਰ ਛੋਟੇ ਬਚਿਆਂ ਵਾਸਤੇ mid-day meals ਦੀ provision ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਔਰ ਜੇਕਰ ਹੋਰ ਕੁਝ ਨਾ ਹੋ ਸਕੇ ਤਾਂ ਘਟੋ ਘਟ ਹਰ ਇਕ ਛੋਟੇ ਬਚੇ ਨੂੰ ਦੁਧ ਦਾ ਗਲਾਸ ਜ਼ਰੂਰ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਦੁਧ ਦੇਣ ਦਾ provision ਜ਼ਰੂਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਵੀ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਕਈ ਐਸੀਆਂ agencies ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਅਗੇ ਵੀ ਦੁਧ ਸਪਲਾਈ ਕਰ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ Red Cross ਵਲੋਂ ਦੁਧ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਹੋਰ ਵੀ agencies ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚ ਦੁਧ ਦੇ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਥੋਂ ਵਾਸਤੇ ਵੀ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਵੀ ਕਈ ਥਾਂਵਾਂ ਤੇ milk centres ਚਲਦੇ ਹਨ ਔਰ powdered milk ਨੂੰ liquid milk ਬਣਾ ਕੇ ਬਚਿਆਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਨਾਲ ਬਚਿਆਂ ਨੂੰ ਬੜਾ ਉਤਸਾਹ ਮਿਲੇਗਾ ।

ਇਕ ਗਲ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ Education ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਨੂੰ reorganise ਕੀਤਾ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਵਿਚ ਕੁਝ ਤਬਦੀਲੀਆਂ ਕੀਤੀਆਂ ਨੇ । Education ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਇਕ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਸਮੁੰਦਰ ਬਣ ਗਿਆ ਸੀ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਕ brilliant Secretary ਲਗਾ ਕੇ ਔਰ ਇਕ ਨਵੀਂ D.P.I. ਲਗਾ ਕੇ ਬੜਾ ਅਛਾ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਇਕ ਗੱਲ ਹੋਰ ਮੈਂ ਆਪ

ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Estimates Committee ਨੇ ਆਪਣੀ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਦੀ report ਵਿਚ Education Department ਦੀਆਂ ਕਈ lapses ਦਸੀਆਂ ਹਨ ਔਰ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ department ਨੇ ਲਖਾਂ ਰੁਪਏ ਇਸਤੇਮਾਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ । ਅਸੀਂ Estimates Committee ਦੇ Chairman ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਮਸ਼ਕੂਰ ਹਾਂ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਬਾਰੇ ਆਪਣੀ report ਵਿਚ ਦਸਿਆ ਹੈ ਔਰ ਤਦ ਜਾ ਕੇ ਸਾਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ department ਦੀ working ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹੈ ਵਰਨਾ ਇਥੇ ਹਨੇਰਾ ਹੀ ਹਨੇਰਾ ਸੀ । (*Interruption by Ch. Balbir singh*) ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ ਜੀ ਜੇ ਤੁਹਾਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਕੋਈ ਕੰਮ ਵੀ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ ਤਾਂ ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਨਹੀਂ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੋਈ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ।

ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਸਦਨ ਦੀਆਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਨੇ ਜੋ reports ਤਿਆਰ ਕੀਤੀਆਂ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਕਿਤਨੀਆਂ recom-mendations ਗੌਰਮਿੰਟ ਮੰਨਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Education Department ਦੇ ਕੰਮ ਨੂੰ ਠੀਕ ਕਰਨ ਲਈ ਬੜੇ ਕਾਬਲ, ਬੜੇ brilliant ਅਫਸਰ ਔਰ ਬੜੇ ਸੁਲਝੇ ਹੋਏ ਅਫਸਰ ਲਗਾਏ ਜਾ ਸਕਦੇ ਨੇ । ਮਾਨਯੋਗ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਹ ਗਲ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ Education Department ਦੇ ਆਪਣੇ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਮਗਰ ਜੇ Education Department ਦੇ ਅਫਸਰ ਇਤਨੇ ਅਹਿਲ ਨਾ ਹੋਣ ਜਿਹੜੇ ਸਾਰੇ ਕੰਮ ਨੂੰ ਕਾਮਯਾਬੀ ਨਾਲ ਸਿਰੇ ਚੜ੍ਹਾ ਸਕਦੇ ਹੋਣ, ਤਾਂ ਇਸ ਦਾ ਇਹ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਇਤਨੇ ਵਡੇ ਅਤੇ important department ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਸਪੁਰਦ ਕਰ ਦੇਵੀਏ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ grasp ਨਾ ਹੋਏ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਮੁਬਾਰਿਕਬਾਦ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ department ਨੂੰ ਬੜੇ brilliant ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਹਵਾਲੇ ਕੀਤਾ ਹੈ ।

ਅਖੀਰ ਵਿਚ, ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗੇ ਨੂੰ Education Department ਲਈ ਜਿਹੜਾ ਵੀ building ਦੀ provision ਕਰਨੀ ਹੋਏ ਉਸ ਲਈ ਘੱਟੋ ਘਟ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਏ ਕਿ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੀ ਤੇ P.W.D. ਵਾਲਿਆਂ ਦੀ co-ordination ਜ਼ਰੂਰ ਹੋਏ । ਜਿਹੜਾ ਰੁਪਿਆ ਸਕੂਲ buildings ਲਈ provide ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਉਹ P.W.D. ਵਾਲੇ ਖਰਚ ਕਰਕੇ buildings ਛੇਤੀ ਤੋਂ ਛੇਤੀ ਬਣਾ ਦੇਣ । ਉਹ ਰੁਪਿਆ properly ਇਸਤੇਮਾਲ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਈ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀਆਂ ਇਮਾਰਤਾਂ ਵੀ ਗਿਰੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਨੇ, ਕਈਆਂ ਵਿਚ ਪੂਰਾ ਸਾਮਾਨ ਵੀ ਨਹੀਂ, ਕਈਆਂ ਵਿਚ ਬੱਚਿਆਂ ਦੇ ਬੈਠਣ ਲਈ ਤੱਪੜ ਤਕ ਵੀ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਇਮਾਰਤਾਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੁਰੰਮਤ ਵਾਸਤੇ ਵੀ provision ਕਰੋ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੁਰੰਮਤ ਵੀ ਕਈ ਕਈ ਸਾਲਾਂ ਤਕ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ । ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਪੂਰੀਆਂ facili-ties provide ਕਰੋ । ਸੂਬੇ ਦੇ ਅੰਦਰ ਕਈ ਐਸੇ ਸਕੂਲ ਵੀ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ science

[ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ]

ਦੇ teachers ਵੀ ਨਹੀਂ । ਜਿਥੇ science ਦੀਆਂ classes ਹਨ; ਉਥੇ science ਦੇ teachers ਵੀ ਹੋਣ, ਫਿਰ ਜਿਥੇ teacher ਹੈ ਉਥੇ appratus ਨਹੀਂ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਅਗਰ science teachers ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੇ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਦੇ scale ਵਧਾ ਦਿਉ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ allowances ਵਧਾ ਦਿਉ, ਤਾਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਆਪਣੇ ਆਪ science ਦੇ teacher ਮਿਲ ਜਾਣਗੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਜਿਥੇ science ਦੀਆਂ classes ਹਨ, science ਦੇ teachers ਜ਼ਰੂਰ ਭੇਜੋ । ਆਖਰ ਅਜ science ਦਾ ਯੁਗ ਹੈ ਔਰ ਦੇਸ਼ ਨੇ science ਦੀ knowledge ਤੇ, technical knowledge ਦੇ ਸਿਰ ਤੇ ਤਰਕੀ ਕਰਨੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਦੀ ਪੜ੍ਹਾਈ ਤੇ ਜ਼ੋਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਔਰ colleges ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਾਈ ਦੇ ਤਰੀਕੇ ਦੀ reorientation ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

ਫਿਰ ਜਿਹੜੇ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ teachers ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗੇ scales ਮਿਲਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ provident funds ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ pensions ਮਿਲਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ total emoluments ਜ਼ਿਆਦਾ ਦੇਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਨੇ । Boarding Houses ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

**श्री राम प्यारा** : (करनाल): स्पीकर साहिब, Education का बजट 12/13 करोड़ रुपये का दो तीन साल से आ रहा है और main reason यह है कि free education जारी कर दी गई है । इस free education को हर quarter से welcome किया गया है । मैं एक ऐसा unfortunate M.L.A. हूँ जिस ने इसे unrealistic करार दिया और अब भी कहता हूँ कि यह unrealistic step है । मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि इस की दो वजूहात हैं—एक तो यह कि जो philanthropists और अमीर आदमी हैं वे विद्या दान के नाम काफी दान देते थे और जो flow of money था वह from rich to the educational institutions जाता था । वह sentiment अब खत्म हो चुका है । जब से स्कूल गवर्नमेण्ट की तहवील में आये हैं कोई अमीर आदमी Education के लिये दान देने के लिये तैयार नहीं । दान तो क्या कर्ज़ा देने के लिये भी रज़ामंद नहीं । इस तरह से जो अमीर आदमियों से शिक्षा संस्थाओं को रुपया वसूल होता था वह बंद हो गया है । इस खिला को पूरा करने के लिये सरकार ने लोगों पर टैक्स लगाये और यह टैक्स उन लोगों पर लगा जिन में majority गरीब आदमियों की है । दूसरी बजह यह है कि जब फीस हम माफ करते हैं तो उस से relief अमीर और गरीब दोनों को मिलता है । अगर कोई आदमी 200/300 रुपया माहवार कमाता है और उस के मुकाबले में दूसरा 10,000 रुपया माहवार कमाता है उन दोनों के बच्चों को यकसां relief मिलती है और मैं समझता हूँ कि मौजूदा हालात में अमीर आदमी deserve नहीं करते । Free education देने के लिये Sales Tax में बढ़ोत्री की गई है और इस का बोझ ज्यादातर गरीब आदमियों पर पड़ता है । यही नहीं बल्कि पैसा न होने की वजह से

water-logging की problem pending पड़ी है लेकिन फिर भी गरीबों से पैसा ले कर अमीर आदमियों को relief दी जा रही है । Education Department ने survey कराया । उन की survey के मुताबिक rural areas में school-going children की तादाद 51 फीसदी है और urban area में school-going children जो मदरसे नहीं जाते उन की तादाद को सामने रखते हुए education compulsory करनी पड़ी । इस से साफ ज़ाहिर है कि देहातों और शहरों में जो बच्चे स्कूल नहीं जा रहे थे वे गरीब आदमियों के बच्चे नहीं थे ।

*(At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.)*

इस लिये compulsory education करके अमीर आदमियों के बच्चे स्कूलों में जायें और दूसरी तरफ जो टैक्स का बोझ पड़े वह ग़रीब आदमी पर । इसलिये मैं Education Minister के नोटिस में यह बात लाना चाहता हूँ क वह survey कराएं तो उन्हें पता लगेगा कि जो लड़के Matric में first division में पास होते हैं उन में से काफी तदाद में ऐसे लड़के होते हैं जिन के पास financial resources न होने की वजह से higher education हासिल करना मुश्किल होता है । इस लिये यह ज़रूरी है कि इस की survey कराई जाए ताकि अन-पढ़ ग़रीब लड़कों को किसी तरह से relief दिया जा सके ।

इस के साथ साथ, डिप्टी स्पीकर साहिब, तक जहां छोटे बच्चों की education का सम्बन्ध है जब तक दो चार, दस, पचास स्कूलों में एक आध psychologist न लगाया जाए जो कि कम से कम M.A. हो तब तक जो छोटे बच्चों की पनीरी ऊपर उठ रही है वह बेहतर नही बन सकती । इस लिए जो आप Deputy Divisional Inspectors बनाएं वह बजाय Divisional Headquarters पर बैठे रहने के ज़िला Headquarters पर रहें । अगर यह न हो सके तो आप बेशक District Inspectors का status बढ़ा दें । इस का फायदा यह होगा कि वह लोग स्कूलों की on the spot inspection कर सकेंगे और कई मसलों को वहीं पर हल कर सकेंगे जो कि आजकल महीनों तक लटकते रहते हैं । कागजात इधर से उधर और उधर से इधर चलते रहते हैं । कभी Headquarters से division को भेजे जाते हैं, और कभी division से वापिस वहीं पर चले जाते हैं और इस तरह से एक confusion सा create हो जाता है । अगर उन को District headquarters पर लगा दिया जाए तो इस confusion और delay को दूर किया जा सकता है । इस के साथ ही (मैं) मनिस्टर साहिब का शुक्रिया अदा करता हूँ कि पिछले साल उन्होंने backward areas के स्कूलों को जिन में करनाल और कांगड़ा भी शामिल हैं upgrade किया । इस बात की खुशी है लेकिन साथ ही मैं यह भी निवेदन करूँगा कि इस साल भी उन का खास तौर से ख्याल रखा जाए । यहां तक करनाल का तालूक है वहां पर छः सात हाई स्कूल हैं जिन

[श्री राम प्यारा]

में से तीन गवर्नमेंट के हैं और बाकी के privately-managed schools हैं। वहां पर कालेज सिर्फ एक ही है और वह भी एक displaced college यानी दयाल सिंह कालेज है। वहां बच्चों की तादाद इतनी ज़्यादा है कि वह उन्हें accommodate नहीं कर पाते। इस लिए मैं गवर्नमेंट से दरखास्त करता हूँ कि करनाल में एक गवर्नमेंट कालेज खोला जाए। गवर्नमेंट का कालेज वहां पर होना इसलिए भी जरूरी है कि एक तो वहां पर बच्चों की तादाद बहुत ज़्यादा है और दूसरे denominational educational institutions आगे नहीं आ रहीं जो कि वहां पर प्राइवेट कालेज खोले। जब तक free education नहीं थी तब तक तो प्राइवेट स्कूल आहिस्ता आहिस्ता दान वगैरा पर चल रहे थे लेकिन free education होने से उन पर भी असर पढ़ा है। अगर गवर्नमेंट grant ज़्यादा दे दे फिर तो वह चल भी सकते हैं। आप अगर स्कूलों का survey करा कर देखें तो पता लगेगा कि गवर्नमेंट स्कूलों में ज़्यादातर अमीर आदमियों के बच्चे ही पढ़ते हैं। गरीब लोगों के बच्चे प्राइवेट स्कूलों में ही ज़्यादा तालीम हासिल करते हैं। इसका नतीजा यह हुआ है कि जो help free education के ज़रिए गरीब लोगों को मिलनी चाहिए थी वह उन को नहीं मिल रही। इस लिए एक बात तो मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि करनाल में एक गवर्नमेंट कालेज खोला जाए। इसके साथ ही एक बात और है। मैं गवर्नमेंट का शुक्रिया अदा करता हूँ कि पिछले साल दयाल सिंह कालेज को गवर्नमेंट की तरफ से स्पेशल ग्रांट इस बिना पर दी गई थी कि सरदार दयाल सिंह ने अपनी will में यह कहा हुआ है कि इस educational institution के लिए प्राइवेट तौर पर किसी से कोई चन्दा वगैरा न लिया जाए। उस कालेज के साथ बहुत सी ज़मीन भी है जिस पर land revenue और surcharge बढ़ जाने से उस ज़मीन का फायदा कालेज को नहीं मिल रहा। मैं यह कहने में ज़रा भी संकोच महसूस नही करता कि वह एक ऐसी institution है जो सारे हिन्दुस्तान में एक वाहद किस्म की institution है जो कि secular और co-education के basis पर चल रही है। इस लिए, मैं मनिस्टर साहिब से प्रार्थना करूँगा कि या तो गवर्नमेंट उस कालेज की ज़मीन को land revenue और surcharge वगैरा से मुस्तसना कर दे और अगर यह मुमकिन नहीं हो सकता तो जो स्पैशल ग्रांट पिछले साल दी गई थी उसे हमेशा के लिए यानी permanent तौर पर जारी रखा जाए।

एक बात और मैं शिक्षा मन्त्री जी के नोटिस में लाना चाहता हूँ। पहले भी उन के नोटिस में यह बात लाई गई थी कि हिन्दी रिजन के स्कूलों में बच्चों की तादाद तो बहुत ज़्यादा है लेकिन मास्टरों की तादाद बहुत कम है। अगर इस चीज़ का मुकाबला दूसरे रिजन के साथ किया जाए तो बहुत अफ़सोस होता है। आप देखें कि सरहाली के गवर्नमेंट बेसिक ट्रेनिंग स्कूल में तीन units हैं और वहां पर 13 teachers हैं। यह गवर्नमेंट का अपना जवाब दिया हुआ है लेकिन उस के मुकाबले

में रकनाल के गवर्नमेंट बेसिक स्कूल में चार units हैं जब कि teachers की तादाद सिर्फ ६ है । इसी तरह चंडीगड़ में लड़कियों का जो स्कूल है वहां दो units हैं पर 6 teachers हैं । इसी तरह रोहतक, हिसार और दूसरी जगहों पर है । जब कि बार बार यह कहा जाता है कि हरियाणा को ऊपर उठा रहे हैं तो जरूरी है कि जो उस्तादों की वहां पर कमी है उसको दूर किया जाए और उस इलाके के साथ इमत्याज़ का स्लूक न किया जाए ।

जहां तक इस department की expansion का ताल्लुक है बड़ी अच्छी बात है लेकिन जिस basic चीज़ को ख्याल में रखा जाना चाहिए वह यह है कि गरीब आदमियों को इस से relief मिल रहा है या नहीं । बहुत से हरिजनों की तादाद ऐसी है जिनको stipends sanction हो चुके लेकिन उन को वक्त पर मिले ही नहीं । छः छः महीनों तक, साल साल तक उन को यह रक्म मिलती ही नहीं । इस लिए मैं दरखास्त करूँगा कि उन हैडमास्टरों को और उन अफ़सरों को जो चंडीगड़ बैठे हुए हैं और जिन की वजह से यह देरी होती है और जिस की वजह से गरीब लड़कों को अपनी पढ़ाई छोड़ने पर मजबूर होना पड़ता है, punish किया जाए (घंटी)

जहां तक buildings का ताल्लुक है, मैं आप को एक मिसाल देता हूँ । बेसिक स्कूल, प्रेमनगर में तकरीबन सारे displaced persons के बच्चे पढ़ते हैं । बच्चों की तादाद वहां पर 1,800 के करीब है । हमारे Education Minister साहिब पिछले साल वहां पर गए भी थे और उन्होंने अपनी discretionary ग्रांट में से 3,000 रुपया उस स्कूल को दिया भी था । मैं उनका बड़ा शुक्रिया अदा करता हूँ लेकिन मैं उन्हें यह बात याद दिलाना चाहता हूँ कि वहां पर बच्चों के बैठने के लिए कोई जगह नहीं । उन की तादाद इतनी ज़्यादा है कि उस building में गुज़ारा हो ही नहीं सकता । अगर उन को "black hole" की तरह बन्द भी कर दिया जाए तो भी काम पूरा नहीं होता जब तक कि वहां पर और कमरों का इन्तज़ाम न किया जाए । इस लिए मेरा ख्याल है कि मनिस्टर साहिब इस तरफ भी ध्यान देंगे (घंटी) जैसा कि सुना है कि जहां तक free education का ताल्लुक है गवर्नमेंट ने लड़कियों के मामला में 9th क्लास तक फीस मुआफ कर दी है मैं चाहूँगा कि गवर्नमेंट इस free education के मामला को reconsider करे । यह free education का सिलसिला economic basis पर चलाया जाना चाहिए । आप एक limit मुकर्रर कर लें, सो कर लें, दो सौ कर लें तीन सौ कर लें, लेकिन आमदनी के basis पर free education होनी चाहिए ताकि जो deserving लोग हैं उन को यह सहूलियत बहम पहुँचाई जाए । जो deserve नहीं करते उन को यह free education नहीं मिलनी चाहिए । आप देखें कि अब फिर Sales-Tax की दर को बढ़ा दिया गया है और इसका बोझ भी आम आदमियों पर पड़ना है ।

**श्री उपाध्यक्ष** : आप तो रेलगाड़ी की तरह चल रहे हैं । देखिए, वक्त थोड़ा है और दूसरे मेम्बर साहिबान ने भी बोलना है । अब आप बैठ जाइए । (The hon.

[श्री उपाध्यक्ष]

Member is going at a very fast speed. The time is very short and other hon. Members have also to speak. He should now resume his seat.)

**श्री राम प्यारा** : अब wind up करके बैठ जाता हूँ ।

**श्री उपाध्यक्ष** : देखिए, जब मैं पहली घंटी बजाऊं तो आप wind up करने की कोशिश करें और जब दूसरी घंटी बजाऊं तो अपनी जगह पर बैठ जाएं । यह नहीं हो सकता कि एक ही मेम्बर आध घंटा तक बोलता रहे । (When I ring the bell for the first time the hon. Members should try to wind up and when I ring it for the second time they should resume their seats. It is not possible that one member should go on speaking for half an hour).

**श्री राम प्यारा** : तो मैं कह रहा था कि इन चीज़ों से यह ज़ाहिर होता है कि टैक्सों का बोझ तो गरीबों पर ज़यादा पड़ रहा है लेकिन relief बड़े और अमीर आदमियों को मिल रहा है जो कि गरीब आदमियों को मिलना चाहिए । इस लिए मैं सुझाव दूंगा कि free education economic basis पर दी जानी चाहिए । यह नहीं होना चाहिए कि जो हज़ारों रुपया income tax देता है उस के बच्चों की फीस को माफ किया जाए और गरीब आदमी प्राइवेट स्कूलों में फीस देकर बच्चों को पढ़ाएं । इन शब्दों के साथ मैं आपका शुक्रिया अदा करता हूँ कि आप ने मुझे बोलने के लिए time दिया ।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : (जालंधर शहर, दक्षिण-पश्चिम) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप की वसातत से वज़ीर साहिब से यह गुज़ारिश करना चाहता हूँ कि सच्चर वज़ारत ने एक फैसला किया और उस के मुताबिक कुरुक्षेत्र यूनिवर्सिटी बनाई । यह बनाने का मुद्दा यह था कि यहां की प्राचीन संस्कृति को बढ़ावा दिया जाए ।

9 00 a m

आज इस को सियासी दलदल में घसीटा जा रहा है और इस के मुकाबले में एक पंजाबी युनिवर्सिटी बनाई जा रही है । जनाब, आप को पता है कि जब कुरुक्षेत्र यूनिवर्सिटी की नींव रखने के लिए प्रधान डा० राजेन्द्र प्रसाद वहां आए तो हमारे मुख्य मंत्री ने क्या कहा था :

> "The main purpose of your gathering here is to deliberate how to promote and propagate the study of Sanskrit, the great language of India's cultural heritage. For the development of our regional languages, it is necessary that its study should be encouraged. Born from Sanskrit and bred by it, Hindi, Punjabi, Kashmiri, Gujrati, Marathi, Bengali, etc., must increasingly draw from Sanskrit if these have to become precise, subtle and powerful vehicles of expression."

यह हमारे मुख्य मन्त्री ने उस वक्त कहा था । जो वहां के वाइस चांसलर हैं उन्होंने कहा था :

> "The partition of Punjab in 1947 brought about a good deal of disruption in the educational structure of Punjab. Fortunately, we have been able to re-establish most of our educational institutions by now, but no institution corresponding to the great oriental College at Lahore has been established on this side of the border so far. This institution has wonderful record of teaching and research in Sanskrit and allied subjects and its loss has been keenly felt by many. Kurukshetra University will make up this loss but it is expected to be much more".

उस वक्त हमारे प्रधान डा० राजेन्द्र प्रसाद ने कहा था :

I feel confident that the Kurukshetra University will draw the people to that great store of knowledge which lies hidden in Sanskrit and other Indian languages by popularising the study of their literature. This ancient literature and the thought connected with it is the most important part of our heritage, which is of vital importance not only for this country but the whole world.

यह तकरीर जनवरी 1957 में की गई थी । फिर हमारे शिक्षा मंत्री ने Tribune में एक article लिखा । उस में इन्होंने कहा :

"Of late, the present system of education has been severely criticised as drifting us away from our moorings. Eminent thinkers have warned us that unless we make our education rest on our national traditions, we shall become un-Indian in the near future and acquire a wholly materialistic out-look like the "blundering West". They desire that there should be no blind imitation of the Western system of education and that we should aim at a synthesis of Western knowledge and Eastern thought in our scheme of studies.

The Punjab Government has accepted to give this suggestion a trial and has accordingly sanctioned funds for the founding of the Kurukshetra University which will be a unitary, teaching and residential university devoted to encouragement of 'higher education and research especially in Sanskrit, Prakrit and Modern Indian Languages as also Indian Philosophy, Ancient Indian History and other aspects of Indology . . . "

जनाब, मेरा यह सब पढ़ कर सुनाने का मकसद यह है कि जैसा कि इन से ज़ाहर है जब 1957 में इस यूनिवर्सिटी का foundation stone रखा गया तब यह ख्याल नहीं था कि इसे एक हिन्दी यूनिवर्सिटी बनाया जायगा । आज अगर आप इस का syllabus देखें तो आप पाएंगे कि इसे भी एक आम यूनिवर्सिटी की शक्ल दी जा रही है । मैं यह कहना चाहता हूँ कि इसे पंजाबी यूनिवर्सिटी के मुकाबले पर न लाओ बल्कि जो इस का पहले high motive था वही रहने दो । तब जो ख्याल था कि संस्कृत को पढ़ने और इस देश की पराचीन सभ्यता के खज़ाने से फायदा उठाने के लिए सारी दुनियां से लोग आया करेंगे वही अब भी रहने दो । इस को सियासी दलदल से दूर रखा जाए । बाकी अगर आप इस के अलावा कोई और हिन्दी यूनिवर्सिटी कायम करना चाहें तो वह आप की मर्ज़ी है ।

जनाब, यहां पर जो तकरीरें हुइ वह मैं ने सुनी । सरदार राजिंदर सिंह ने कहा कि वज़ीर साहिब ने अपने महकमें से गंदगी और गलाज़त को निकाल दिया है । डिप्टी स्पीकर साहिब, वज़ीर साहिब मेरे मुताल्लिक कहा करते हैं कि मैं गलतबयानी करता हूँ । इस लिए मैं अपने ख्यालात आप के सामने कम रखूंगा ज़्यादा बातें वही पेश करूँगा जो मुल्क के बड़े बड़े अखबारों के ऐडीटर इन के मुताल्लिक कहते हैं या इन्हीं के सरकुल्लर आप के सामने रखूंगा ताकि यह यह न कह सकें कि मैं ने गलतबयानी की है । डिप्टी स्पीकर साहिब, लाला सरदारी लाल कपूर कांग्रेस के एक बड़े लीडर हैं. वह लुधियाना कांग्रेस के प्रधान रहे हैं । उन्होंने 18 जनवरी को अखबारों में बयान दिया...

**श्री उपाध्यक्ष** : आप यह सब पढ़ने की बजाए refer कर दिया करें । (Instead of reading all this matter the hon. Member may only refer to it.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : जनाब, इतना कुछ याद नहीं रहता । तो वह यह है :

श्री सरदारी लाल कपूर का कहना है कि सारे प्राइमरी स्कूलों के बच्चों के लिए टाट नहीं हैं, तालीम का ज़रूरी सामान नहीं है और स्कूलों की buildings की खस्ता हालत है । कोई किसी वक्त भी गिर सकती है । इस लिए सब मैम्बरान असैम्बली और सरकार का फर्ज़ है कि अपनी खास तवज्जुह दे कर सारे स्कूलों की इमारतों को दुरुस्त करायें । सब ज़रूरी सामान मुहैया करायें और इस के लिए बजट में गुंजायश रखें ।

जनाब, अब तालीम के लिए 12 करोड़ का बजट है । हम सच्चर वज़ारत में इसे दो करोड़ से खींच कर पांच, छे करोड़ तक ले गए थे मगर आज इतने पैसों के बावजूद स्कूलों की यह हालत है ।

फिर, जनाब, यह Patiala News Letter छपा है । मैं यह सारा नहीं पढ़ूंगा । आज स्कूल के बच्चों को V. I. P.s की reception के लिए घंटों धूप में खड़ा रखा जाता है, उनको processions के लिए इस्तेमाल किया जाता है, जलसों और meetings में जबरदस्ती बैठाया जाता है। अभी झज्जर तहसील में एक conference हुई उस में स्कूलों के बच्चों को चार पांच घंटे बैठाए रखा । वालदैन मज़म्मत करते हैं, उस्ताद महसूस करते हैं, कि यह चीज़ नहीं होनी चाहिए मगर कोई नहीं सुनता । उस News Letter में यह लिखा है :

.."Some teachers told your correspondent that the main reason for their inability to complete the courses of study during the academic year was the increase in the extra mural activities in schools. Cultural activities in schools, they said, wasted a large number of working hours. Students were often taken away from their classes to accord rousing receptions to V. I. PS. or to provide audiences for officially sponsored functions."

यह मेरे लफ्ज़ नहीं हैं । यह Tribune के correspondent के लफ्ज़ हैं ।

फिर अभी अभी मेरे एक भाई ने कहा कि लड़कों को जो वज़ीफे देते हैं वह साल के आखीर में दिए जाते हैं । आप सुन कर हैरान होंगे कि 1957-58 में वज़ीफे देने के लिए इम्तिहान हुआ । ढाई साल तक यह नहीं पता लग सका कि कौन कौन उस में आया है । उस के बाद भी एक साल और चुप रहे । जिन लड़कों ने वह इम्तिहान दिया था वह तीन साल का course करके भी आगे जमात में चले गए मगर उन को अभी तक वज़ीफे नहीं दिये गए ।

इस सिलसिले में मैं ऐक चिट्ठी का हवाला देता हूं ।

"..The special examination for the award of middle school scholarships was held at Sangrur in 1957-58 and those declared successful were to recieve scholarships for the next three years.

In spite of reminders, no intimation regarding the results of this examination was given to the candidates for as long as 2½ years. However, in November, 1960, the results were conveyed by the District Inspector of Schools, Sangrur, to the successful candidates, through their respective schools,and some documents were called for to complete the necessary formalities for the release of the scholarships.

These formalities were dully complied with, but complete silence has again intervened. The period of three years for which the successful candidates were to get the scholarship is already over but the Education Department does not appear to feel the need for finalising the matter even at this late stage..'

यह है वह चिट्ठी जिसका मैं हवाला देना चाहता था । आज करीब 4 साल का अर्सा गुज़र गया लेकिन सरकार कोई वज़ीफा नहीं दे रही है । यहां पर यह कहा गया कि सिर्फ 180 जगहों पर उस्ताद नहीं हैं लेकिन यह बात बड़ी अजीब है । क्योंकि हस्पतालों में डाक्टरी के बारे में यह सुना करते थे कि डाक्टरों की कमी है आज इस डिस्पैंसरी में नहीं तो कल उसमें नहीं है मगर यह बात तो अचम्भे वाली है कि बिना मास्टरों के भी स्कूल चलते हैं । यहां पर बताया गया है कि 1,900 टीचरों की कमी है । मैं इस सिलसिले में एक letter पढ़ कर सुनाना चाहता हूँ—

"D. O. No. 662-EM-61, dated the 8th February, 1961, from the Education Minister.

Perhaps you will remember that in the course of discussion in a recent Cabinet meeting some of my colleagues complained regarding filling up of vacant posts in the schools. I enclose herewith a detailed note for the information of my colleagues explaining the position relating to this matter."

अब उसमें क्या लिखते हैं ज़रा आप सुनिए । यह बहुत बड़ा लम्बा नोट है मैं चन्द बातें ही पढ़ कर सुनाना चाहता हूँ ।

"Punjab is not short of its requirement still due to unwillingness of the most of the Teachers/Teachresses to serve in rural and backward areas, we have been facing acute shortage and difficulties in filling up vacancies. We are extremely short of Science Masters/Mistresses and Teachers/Teachresses. The recommendation of the S. S. S. Board falls short of our requirements in the case of some Districts and exceeds in the case of other Districts..."

इनका कहना है कि कांगड़े में मास्टरों की इस लिए कमी है कि वहां पर लोग जाना पसन्द नहीं करते मगर कमी सिर्फ कांगड़ा में ही नहीं है बल्कि करनाल, महेन्द्रगढ़, संगरूर, कपूरथला और कांगड़ा में भी है । यहां पर क्यों कमी है ? बात असली यह है कि इनके पास teachers हैं ही नहीं । आप हैरान होंगे, डिप्टी स्पीकर साहिब, अगर मैं यह चिट्ठी आपको सुनाऊं जो D.P.I. ने भेजी । यह चिट्ठी 17 अक्टूबर, 1960 की बड़ी लम्बी चिट्ठी है यह आइ० एम० वर्मासाहिब की । मैं सिर्फ portion ही पढ़ कर सुनाना चाहता हूँ ।

D. O. No. CM-1-6-E, dated Chandigarh, the 17th October, 1960, from the Director of Public Instructions, Punjab, to the Principals, Government Colleges in the State and all the Divisional Inspectors and Inspectresses in the State.

"The latest position is that we appointed all Science and Mathematics masters that were recommended by the S. S. S. Board. We asked the Board to send us 80 more names for Science Masters and 40 names for Arithmatics Teachers..."

यह बताइए कि महकमा चलेगा कैसे ? यह चिट्ठी 17 अक्टूबर को लिखी । अब यहां पर मेरी एक बहिन D.P.I. बनी हैं । अक्तूबर ही नहीं दिसम्बर का महीना भी गुज़र गया है वह जनवरी में लिखती हैं कि—

"But it is understood they have only 30 Science Masters on their waiting list and 17 Mathematics Teachers. So the likelihood is that places where no Science-Mathematics Masters have so far been appointed will have to go without regular appointments till the next list is received from the Board. On the women side there are no Science and Mathematics Mistresses available either with us or with the Board. Even Social Studies Mistresses are not available".

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

फिर यह चिट्ठी लिखी उन्होंने बाहिर के स्कूलों के inspectors के लिए—

D. O. No. 10/240-60/EI, dated the 5th January, 1961, from Miss Sarla Khanna, I.A.S., Director of Administration, Education Department.

"It has come to the notice of the Cabinet that a very large number of the posts are lying vacant in High, Middle and Primary Schools all over the State. The Directorate issued instructions,—*vide* C.M. No. 6-B, dated the 17th October, 1960, asking you that the Headmasters and Headmistresses of High/Higher Secondary Schools should be authorised to fill vacancies temporarily on three months basis. The District Inspectors and Inspectresses were authorised to make temporarily appointments,—*vide* this office Memo No. 439-ST-Jd, dated the 3rd November, 1960. These two directions are very comprehensive and very clear. I, therefore, fail to understand why the posts are still vacant...

"..There can be two reasons either these instructions have not been conveyed to the District Inspectors and Inspectresses, Headmasters and Head Mistresses or those Officers have not taken them seriously."

तो वह बेचारे क्या करें जब कोई मिले ही नहीं । मैंने अर्ज़ की कि very large mumber यह जो कहते हैं और बड़े फख्र से कहते हैं कि 180 स्कूल खाली हैं और 1,900 teachers नहीं हैं यह तो इनके letter से contradic होता है । मैं इन को facts and figures दे रहा हूँ । जनाब, यह कहा करते हैं कि हम लेडीज़ के साथ बराबर का सलूक करते हैं लेकिन आप हैरान होंगे कि जालंधर एक गवर्नमेंट स्कूल की lady teacher की तनखाह, 13, 14, 15, 16, 17,18, 19 तक भी नहीं मिलती जब कि मिनिस्टर साबिह बराबर जालंधर जाते रहते हैं और मुसलसल 7 महीनों से ऐसा हो रहा है । और जब एक Director वहां पर गया तो जनवरी की तनखाह 28 फरवरी को दी गई । यानी चिराग़ तले अंधेरा है, डिप्टी स्पीकर साहिब ! इनका क्या कहा जाए ! अगर मैं गलत बयान करूँ तो आप जो भी सज़ा चाहें दे सकते हैं । हकीकत यह है इनके department की । और यह वह जगह है कि जहां पर men teachers को दूसरी तारीख को तनखाह मिल जाती है । दरअसल बात यह है कि जो A. D. I. लगी हुई है उसे काम करने की फुरसत ही नहीं मिल पाती क्योंकि वह election का प्रोपेगंडा करने में लगी हुई हैं । जनाब, आंखों के सामने यह चीज़ें हो रही हैं और यह उनका कोई नोटिस नहीं लेते । मेरी समझ में नहीं आता कि किस दलेरी से यह कह देते हैं कि हमारा काम creditable हो रहा है । क्या जो स्कूल खाली हैं, जहां पर teachers नहीं हैं यह बात आपके लिए creditable है ?

**Mr. Deputy Speaker :** No repetition please.

**श्री जगत नरायन चोपड़ा** : फिर डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप की खिदमत में यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि J. S. V. lady teachers की तादाद 50 है । उन्हें कहा गया कि उन की तनखाह नहीं बढ़ा सकते लेकिन एक teacher इन की मंज़ूरे नज़र थी उनको तरक्की दे दी गई बाकी की teachers को पूछा ही नहीं गया । यह है इन का treatment जो ये ladies के साथ कर रहे हैं, खास तौर पर उस वक्त जब ये कह रहे हैं कि हम education को extend कर रहे हैं (shame shame) ।

ਹਨ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਸਕੂਲ ਫੀਸਾਂ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਨਹੀਂ ਚਲ ਸਕਦਾ ਜਿਹੜੇ ਸਕੂਲ ਨੂੰ ਲੋਕ ਚਾਲੀਆਂ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਚਲਾ ਰਹੇ ਹਨ ਜੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਿਸੇ ਦੂਸਰੇ ਸਕੂਲ ਨੂੰ upgrade ਕਰਨ ਦੇ ਨਾਲ ਉਹ ਪੁਰਾਣਾ ਸਕੂਲ fail ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ primary education ਨੂੰ ਵੇਖਣ ਲਈ ਇਕ ਕਮਿਸ਼ਨ ਬਣਾਇਆ ਜਾਵੇ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਸਾਰੀ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਕਰਕੇ ਸੁਝਾਉ ਦੇਵੇ । ਇਹ ਜੋ ਤਾਲੀਮ ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਹੈ ਇਹ ਬਹੁਤ ਸੁਲਝਿਆ ਹੋਇਆ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦੀਆਂ policies ਨਿਹਾਇਤ crystal clear ਹੋਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । Parents ਤੋਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਤੁਹਾਡੇ ਬਚਿਆਂ ਨੂੰ ਕੀ ਤਕਲੀਫ਼ਾਂ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਸੁਝਾਉ ਮੰਗਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਬਾਹਰਲੇ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ parents associations ਬਣੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ । ਉਹ parents ਨੂੰ ਬਕਾਇਦਾ consult ਕਰਦੇ ਹਨ । ਤੇ ਮੇਰੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਇਥੇ ਵੀ ਹਰ ਸਕੂਲ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਣ ਵਾਲੇ ਬੱਚਿਆਂ ਦੇ parents ਦੀਆਂ associations ਬਣਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਦੂਜੀ ਮੇਰੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ Education Department ਨੂੰ ਬਿਹਤਰ ਬਣਾਉਣ ਲਈ ਇਕ ਕਮਿਸ਼ਨ ਮੁਕਰਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਨੂੰ ਸਹੀ ਰਾਹ ਤੇ ਪਾਵੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਬੈਠ ਜਾਂਦਾ ਹਾਂ ।

11-00 p.m.

**ठाकुर मेहर सिंह** (डेरा गोपी पुर) : डिप्टी स्पीकर साहिब, इस demand में जितना रुपया रखा गया है वह बदलते हुए हालात के पेशेनज़र बहुत थोड़ा है । फिर भी मैं वज़ीर मुताल्लका को बधाई देता हूं कि पंजाब के अन्दर जहां पहले पांच हज़ार के करीब स्कूल थे वहां आज 16 हज़ार के करीब स्कूल खोले जा रहे हैं और 20 लाख के करीब बच्चे स्कूलों और कालेजों के अन्दर education पा रहे हैं । इस लिहाज़ से देखा जाय तो यह जो ग्रांट रखी गई है यह बिल्कुल थोड़ी है । ज़िला कांगड़ा के अन्दर स्कूलों को upgrade किया जा रहा है और कोई पंचायत ऐसी नहीं रही जिस में प्राइमरी स्कूल मौजूद नहीं है । (*Applause*) यह ठीक है कि कुछ स्कूलों में स्टाफ की कमी है लेकिन यह इस लिए है कि हमारा इलाका पसमान्दा है और अगर किसी teacher या teachress को वहां भेजा जाय तो वह गुरेज़ करते हैं । इस के मुताल्लिक मैं आप की मारफ़त वज़ीर साहिब से दरख्वास्त करना चाहता हूँ कि दो साल हुए एक J. B. School, Pragpur के लिए मंज़ूर हुआ था लेकिन उस स्कूल का तब तक चलना मुश्किल है जब तक कि स्टाफ़ की कमी को पूरा नहीं किया जाता । जहां तक महकमा ऐजुकेशन के कर्मचारियों का ताल्लुक है यह कहा गया कि वह ठीक ढंग से organise नहीं कर सकते और प्लानिंग में कमी है । इसके मुतल्लिक मुझे जालन्धर डिवीज़न के बारे में एक शिकायत है । वह यह कि मेरी समझ में नहीं आता कि क्यों एक स्कूल teacher को एक साल में दो या तीन जगह तबदील किया जाता है । मेरे सुनने में आया है कि उन की pension

[ठाकुर मेहर सिंह]
नज़दीक आ गई है और वह सिवाय तोहफ़े हासिल करने के और कोई बात नहीं सोचते । इस किस्म की खामी को दूर करने की ज़रूरत है । अब मैं अपने हलके के मुतालिक ध्यान दिलाना चाहता हूँ । मेरे हलके के अन्दर जब तक कोई टेक्नीकल स्कूल, polytechnic स्कूल या junior training school तहसील headquarters में नहीं बनता तब तक तालीम का कोई फ़ायदा नहीं । आज competition का ज़माना है । इस लिए जब तक हमारे इलाके में तालीम की तरक्की न हो हमारे लड़के Subordinate Services Selection Board में compete नहीं कर सकते । हमारे इलाके में स्टाफ़ की कमी है और पूरा स्टाफ नहीं मिलता । इस की तरफ ध्यान देना चाहिए । हमारे इलाके में सरोगढ़ी के स्कूल को upgrade करने की ज़रूरत है । एक ज़मींदार ने पांच घुमाओं ज़मीन दे दी है । सात आठ मील के area में कोई स्कूल नहीं है । इसलिए इसको ज़रूर upgrade किया जाए । सिल के प्राइमरी स्कूल की भी यही पोज़ीशन है । मैं अर्ज़ करूँगा कि इन स्कूलों का upgrade किया जाना ज़रूरी है । वक्त थोड़ा है इस लिए मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूँ ।

**सरदार करतार सिंह दीवाना** : जनाब, हमें बोलने का मौका नहीं मिला । अगर आप की इजाज़त हो तो हम लिख कर भेज दें ?

**श्री उपाध्यक्ष** : जो मैंबर इस demand पर नहीं बोल सके हैं वे अपने views लिख कर भेज दें । उन्हें proceedings में शामिल कर लिया जाएगा । (The hon. Members who have not been able to speak may send their views in writing. These will be incorporated in the proceedings.)

**शिक्षा मन्त्री** (श्री अमरनाथ विद्यालंकार) : डिप्टी स्पीकर साहिब मेरे साथी मेम्बरान ने जो बातें यहां कहीं उन में से कुछ बहुत मुफीद थीं । जिन के लिए मैं उनका धन्यवाद करता हूँ । लेकिन कुछ भाइयों ने अपनी पुरानी आदत के मुताबक कुछ बातें तोड़ मरोड़ कर कहीं । लेकिन मेरी बदकिस्मती समझिये कि वे हर दफ़ा उन्हीं बातों को दुहराते हैं और जवाब सुनने के लिए यहां बैठते नहीं । यह बात मुनासब नहीं । वे महज़ एतराज़ करने के लिए एतराज़ करते हैं । मुझे पुराने ऐजुकेशन मिनिस्टर लाला जगत नारायण से शिकायत है । वे education के मामले में कुछ बातें कह जाते हैं और हमेशा जवाब सुनने के लिए कभी नहीं बैठते । मुझे उन के तरीका पर एतराज़ है । मैं समझता हूँ कि department में बहुत सी बातें चलती हैं, कागज़ चलते हैं, मुख्तलिफ़ अफसर अपनी राय लिखते हैं । डिपार्टमेंट के कागज़ secret होते हैं और अगर मेम्बर साहिबान confidential documents या चिट्ठी पत्र किसी प्रकार से दफतरों से हासिल कर लें और हाउस के सामने तोड़ मोड़ कर इस ढंग से पेश करें जो इन documents का मनशा न हो तो मैं कहूँगा कि यह सरासर ग़लत तरीका है । इसी

तरह से कोई भी हकूमत चाहे कांग्रेस की हो या किसी दूसरी पार्टी की--वह सुरक्षित नहीं रह सकती । इस तरह से दफ्तरों के documents हासिल करने को चोरी तसव्वुर कहता हूं । यह एक नामुनासिब और गलत तरीका है । (*Interruptions*)

**Mr. Deputy Speaker** : No interruptions please.

**श्री हरभगवान मौदगिल** : On a point of order, Sir. आनरेबल मिनिस्टर ने कहा है कि ऐसे दस्तावेज़ात को हासिल करना चोरी बनती है । क्या गवर्नमैण्ट इस मामले में enquiry करेगी ?

**Mr. Deputy Speaker** : It is no point of order,

**शिक्षा मन्त्री** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं कहूँगा कि बिला लिहाज़ इस बात के कि कोई मैम्बर किसी पार्टी से ताल्लुक रखता हो अगर वह इस किस्म के documents unauthorised तरीके से हासिल कर के administration या हाउस के decorum को खराब करने की कोशिश करता है तो उसे ऐसे documents हाउस में पेश करने की इजाज़त नहीं दी जानी चाहिये । अगर ऐसा किया जाये तो इस से हमारी administration का ढांचा कमज़ोर हो जायेगा । कोई भी administration चल नहीं सकती अगर उस के confidential documents को इस तरह से हासिल करने की कोशिश की जाए । मेरे दोस्त जालन्धर के मेम्बर साहिब ने जिस तरह से documents quote किये और मेरी चिट्ठी का हवाला दिया उस में किसी context में बात का जिक्र था जिसे ऐसे तरीके से पेश किया जो documents का मनशा नहीं था । डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं तफ़सील में नहीं जाना चाहता सिर्फ यही कहूँगा कि उन्होंने गलत तरीके से जोड़ने की कोशिश की । डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ जैसे कि मेरे साथी मैम्बरों ने कहा कि हमारा education का बजट काफ़ी है । जहां 1951-52 में हमारी primary education पर 96 लाख खर्च होता था आज primary education पर 4,14,00,000 रुपया खर्च करते हैं । (*Cheers*) फिर यहां secondary education पर 1951-52 में 40 लाख रुपया खर्च करते थे आज 4,87,00,000 रुपया खर्च करते हैं । University education पर 1951-52 में 27 लाख रुपया खर्च हुआ और अब 61 लाख रुपया खर्च हो रहा है । यह हमारी education का फैलाव है । आज 20 लाख के करीब बच्चे तालीम पाते हैं । हर गांव में हमारी survey हुई है और 1957-58 की survey report के मुताबिक इस बात का फ़ैसला किया गया कि एक मील के दायरे में primary school होना चाहिए । अब तमाम जगह एक मील के area में हर एक शहरी को पंजाब में primary school हासिल है । आज primary schools की तादाद इतनी काफी है कि हम विश्वास के साथ compulsory primary education जारी कर सकते हैं । मेरे एक दोस्त ने कहा कि compulsory primary education शुरू नहीं करनी चाहिये क्योंकि गवर्नमेंट स्कूलों में अमीरों के लड़के पढ़ते हैं और private schools के अंदर गरीबों के लड़के । मैं हैरान हूँ कि मेरे मुअज़िज़ दोस्त को आंकड़ों का पता नहीं जो मैंने अक्सर हाउस में पेश किये हैं । दर असल गवर्नमैंट स्कूलों में बहुत बड़ी तादाद में लड़के पढ़ते हैं और

[शिक्षा मन्त्री]

private schools में लड़कों की तादाद थोड़ी है । सूबे में जो बच्चे पढ़ते हैं उन की तादाद 19,21,000 है । उन में से 14,83,000 गवर्नमैंट स्कूलों में पढ़ते हैं और 4,37,000 प्राइवेट स्कूलों में । अगर हम middle education और higher education free करें तो आप अंदाज़ा लगा सकते हैं कि कौन से बच्चे ज़्यादा फ़ायदा उठाते हैं और कौन से बच्चे कम । मेरे दोस्तों ने यह भी एतराज़ किया है कि हम private schools को encourage नहीं करते । हम private schools को adhoc grants देते हैं । Free education से पिछले साल घाटा पड़ा है । इस साल primary education के free करने से जो गवर्नमैंट को घाटा पड़ना है उसे काफी हद तक पूरा कर रहे हैं । इन facts के होते हुए यह दोस्त किस तरह शिकायत करते हैं कि private schools को हम खत्म करना चाहते रहे हैं ? ठीक है कि उन स्कूलों को जिन में फिरका परस्ती चलती है, exploit किया जाता है political purpose के लिये, लड़कों को indiscipline सिखाया जाता है, Communities के खिलाफ नफ़रत फैलाई जाती है उन स्कूलों को हम encourage नहीं कर सकते ।

डिप्टी स्पीकर साहिब, मेरे भाई डाक्टर भाग सिंह ने कहा कि हमारे सूबे में उसतादों की हालत खराब है । बहुत सी बातें ऐसी कही जाती हैं जिन की कोई माकूल वजह नहीं होती यूंही बहुत सारी चीज़ें generalise की जाती हैं । मेरे यह दोस्त तो बातों को generalise करके बताते हैं कि कहीं पर science का सामान नहीं है, कहीं पर teachers नहीं या टाट वग़ैरा नहीं हैं । डिप्टी स्पीकर साहिब, जितनी स्कूलों की तादाद बताई गई उनमें से अगर दो चार दस स्कूल ऐसे हों जहां पर science का सामान न हो, जहां पर teachers न हों और वह भी Backward areas में दूर दराज़ जगहों पर जहां कि teachers फौरन नहीं पहुँच पाते तो उन को सामने रखकर सारी बातों को generalise कर देना मैं समझता हूँ कि ग़लत तरीका है । मैं आप को बताऊँ कि हमारे स्कूलों की हालत बाकी सूबों के मुकाबला में बेहतर है । एक दोस्त ने मद्रास की बाबत कहा कि वहां teachers बहुत अच्छी हालत में हैं । डिप्टी स्पीकर साहिब, पिछले दिनों जब हम ने स्कूलों की provincialisation की तो उसके बाद स्कूलों के teachers के grades को बढ़ाया । हमने यह grade 60-1-20 रुपए का रखा है जब कि मद्रास में 45--85 का है । आप देखें कि सिवाय राजस्थान और एक दो और सूबों के जो कि हमारे बराबर के हैं, किसी सूबे में इतना अच्छा grade नहीं है । Government of India की education के सिलसिले में जो report निकली, उसमें उन्होंने माना कि पंजाब के अन्दर teachers के जो scale हैं और जो रियायतें उन्हें दी जाती हैं वह तमाम बाकी सूबों से ज़्यादा हैं । वक्त थोड़ा होने की वजह से मैं बाकी के सूबों में teachers के जो grades और facilities हैं उनको quote नहीं कर सकता लेकिन आप अन्दाज़ा लगाएं कि teachers के scales में हमने किस कदर इज़ाफा किया है । हम समझते हैं कि आज के scales भी काफी नहीं क्योंकि चाहे दो सौ मिले, तीन सौ मिले वह भी काफी नहीं लगता लेकिन देखना यह है

कि हमारे पास है क्या और उसमें से दे क्या सकते हैं ? जो कुछ बजट में से निकले वही दिया जा सकता है। बजट के बाहर तो जाया नहीं जा सकता। हमें एक और दिक्कत पेश आती थी। जो हमारी बहनें देहात में पढ़ाने के लिये जाती हैं उन के लिये quarters नहीं थे। पिछले साल हमने उनके लिये 300 quarters बनवाए और इस साल भी नए quarters बनवाने के लिये बजट के अन्दर provision किया गया है।

एक बात और कही जाती है कि हमारे स्कूलों के अन्दर काफी accommodation नहीं है, काफी सामान नहीं, पंखे नहीं, कई जगहों पर टाट नहीं, डैस्क नहीं हैं। डिप्टी स्पीकर साहिब, जैसा कि मैं पहले कहा इन चीज़ों को एक तरह से generalise करके कहा जाता है। मैं नहीं मानता कि यह बात सही है। हमारे स्कूलों में अक्सर average तरीके की accommodation भी है, average ढंग के टाट और दूसरा सामान भी है। यह भी मैं मानता हूँ कि काफ़ी तादाद ऐसे स्कूलों की होगी जहां पर ज्यादा सामान नहीं है लेकिन इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता कि जैसी हमारी मौजूदा आर्थिक स्थिति है, जैसा हमारा ज़िन्दगी का आम मयार है और जैसे हम आम तौर पर घरों में रहते हैं उस को देखते हुए हम उम्मीद नहीं कर सकते कि हमारे तमाम स्कूलों का standard एकदम इतना बढ़ जाए कि तमाम जगहों पर शानदार डैस्क हों, अच्छे मकान हों, तमाम furniture अच्छा हो और हर हालत से तमाम स्कूल मुकम्मल हों। यह बात अभी मुमकिन नहीं हो सकती। इन चीज़ों का प्रबन्ध अपने मौजूदा standard के मुताबिक ही किया जा सकता है। फिर भी, डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं पूरे वसूक के साथ कह सकता हूँ कि हिन्दुस्तान के बाकी तमाम सूबों के मुकाबला में हमारे पंजाब के स्कूलों की हालत बदरजहा बेहतर है accommodation, equipment, furniture के लिहाज़ से भी बेहतर है। मैं मानता हूँ कि इन में कमी भी है लेकिन अपने मौजूदा resources को देखते हुए मैं समझता हूँ कि पांच, छः, दस साल तक भी हम उन को मुकम्मल नहीं कर सकेंगे। ऐसी आर्थिक हालत में कोई भी गवर्नमैंट इन सभी ज़रूरतों को इतनी जल्दी पूरा नहीं कर सकती क्योंकि यह सारी चीज़ें resources के ऊपर depend करती हैं। मेरे यह दोस्त एक तरफ तो कहते हैं कि ज्यादा से ज्यादा सहूलियात दी जाएं और दूसरी तरफ टैक्सों की मुखालफ़त करते हैं। एक दोस्त ने कहा कि अमृतसर की म्यूनिसिपैलिटी से आप रुपया क्यों मांगते हो। मैं अपने इस भाई को, जो कि अमृतसर को represent करते हैं, यह बता देना चाहता हूँ कि अमृतसर की म्यूनिसिपैलिटी ने अभी तक एक पैसा नहीं दिया हालांकि फैसला यह हुआ था कि जितना रुपया वह खर्च करती थी वह गवर्नमैंट को देगी और बाकी के expenses गवर्नमैंट meet करेगी। और भी कई municipalities ऐसी हैं जिन्होंने एक पैसा नहीं दिया। आखिर बगैर resources के गवर्नमैंट का काम कैसे चल सकता है ? एक तरफ यह कहना कि पैसे क्यों मांगते हो और दूसरी तरफ यह मांग करना कि सामान नहीं, मकान नहीं, equipment नहीं, मैं समझता हूँ कि दोनों बातें एक साथ नहीं चल सकतीं। अगर स्कूलों का standard बेहतर बनाना है तो ज़रूरी है कि जनता को इस बात के लिए तैयार किया जाए कि उस के लिये resources भी मुहैया करें। हमारे टंडन साहिब की पार्टी तो इसी बात के लिये निकली है बस एक प्रापेगंडा

[शिक्षा मंत्री]

किया जाए कि गवर्नमैंट जनता से पैसा क्यों इकट्ठा करती है। उन का एक यही slogan है कि गवर्नमैंट को पैसा मत दो। एक तरफ तो कहते हैं कि taxes नहीं होने चाहियें और दूसरी तरफ स्कूलों का standard बढ़ाना चाहते हैं। आप ही बतायें कि कैसे मुमकिन हो सकता है? हमें इन चीज़ों पर ज़िम्मेदारी के साथ सोचना चाहिये। जो चीज़ें हम चाहते हैं उन के लिये resources भी पैदा किए जाने ज़रूरी हैं।

मेरे दोस्त सरदार राजेन्द्र सिंह जी ने बहुत अच्छा सुझाव दिया। उन्होंने कहा कि General Education, Industrial Education और Technical Education में Co-ordination होनी चाहिये। मैं उन की और हाउस की इत्तलाह के लिये बता देना चाहता हूँ कि हमने पहले ही इस बात को सोच रखा है। शिक्षा के विस्तार और Industrial और दूसरी Education की Co-ordination के लिये हमने जितना भी प्रोग्राम बनाया है, उसके लिये जो नया ढांचा बनाया है उस के अन्दर तमाम किस्म की Education की Co-ordination के लिये हमने एक Educational Commissioner को नियुक्त किया है। वह Education Department का सैक्रेटरी भी होगा और General, Technical, Industrial, Medical और Agricultural Education की Co-ordination उसी की ज़िम्मेदारी होगी।

एक और बात कही गई कि हमारे जितने भी स्कूल हैं उन में Science की item ज़रूर होनी चाहिए। हमने फैसला किया है कि जितने भी हायर सैकंडरी स्कूल बनाए जाएं उन में साइंस का subject ज़रूर हो। इस के अलावा जितने भी हाई स्कूल हैं उन में जिस हद तक हमारे resources इजाज़त देंगे उन के अन्दर हम साइंस का प्रबन्ध करेंगे और इस बात की कोशिश की जाएगी कि नया कोई भी हाई स्कूल न हो जिसमें साइंस की item न हो।

एक एतराज़ यह किया गया कि हमारे जितने बेसिक स्कूल हैं उन में दस्तकारी ऐसी नहीं सिखाई जाती जिस से बच्चे रोज़ी कमाने के काबिल हो सकें। मेरा ख्याल है कि यह एतराज़ करने वाले मेरे दोस्त जो हैं वह बेसिक ऐजूकेशन के मसले को ग़लत समझे हैं। उन को समझ लेना चाहिये कि बेसिक स्कूल Industrial स्कूल नहीं हैं। Industrial स्कूल और बेसिक स्कूल में बड़ा फ़र्क है। बेसिक स्कूल में एक तरह से शुरु की ऐजूकेशन में हाथ के काम के साथ साथ General ऐजूकेशन दी जाती है। पढ़ाई के साथ साथ हाथ का काम करने की आदत डालना इस का ध्येय है। आप उम्मीद नहीं कर सकते कि प्राइमरी में पढ़ता हुआ बच्चा दस्तकारी का काम कर के अपनी रोज़ी भी कमा सके। प्राइमरी पास लड़का कमाने लायक नहीं बन सकता। अगर आप प्राइमरी, मिडल और हाई school के syllabus को देखें तो हर class में कुछ न कुछ दस्तकारी सिखाने का प्रबन्ध है। जैसा कि मैं ने पहले बताया कि हमने अब Educational Commissioner की नियुक्ति की है, इस बात की कोशिश की जा रही है कि General ऐजूकेशन के साथ साथ Tecnnical, Industrial और दूसरी किस्म की Education का bias रखा जाए। एक सुझाव श्री राम प्यारा जी ने दिया कि जो बच्चे first division

ले कर पास हों उन को encourage किया जाये। इस सिलसिले में मैं यह हाउस को बताना चाहता हूँ कि हम इस सिलसिले में पहले ही कुछ कार्यवाही कर रहे हैं, कुछ अदादोशुमार इकट्ठे कर रहे हैं कि कितने बच्चे first division में पास होते हैं और उन को कहां तक वजीफे दे कर आगे लाया जा सकता है।

लाला जगत नारायण जी ने कुरूक्षेत्र यूनिवर्सिटी का ज़िक्र किया और एक नकशा खींचने की कोशिश की कि यह तो अपने रास्ते से भटक गई है। इन का तो हर बात को पेश करने का तरीका ही ऐसा होता है और इन को हर बात सियासियात ही नज़र आती है। इन्हों ने बड़ी तकरीरों के हवाले दिये और यह साबित करने की कोशिश की कि वहां तो सिर्फ संस्कृत ही पढ़ाई जानी थी और पढ़ाई जानी चाहिये। मगर यह बात ग़लत है। जो पहले उद्देश्य था वही आज है। आज कल के ज़माने में कोई आदमी यह कहे कि वह केवल संस्कृत पढ़ कर ही तरक्की कर सकता है यह ठीक नहीं। आज कल तो इस के साथ साथ दूसरे मज़मून जैसे History, Economics, Science वग़ैरह और Education के नए तरीके भी पढ़ाने लाज़मी हैं। हां इस के साथ साथ संस्कृत को लाज़मी रखा जा सकता है। अगर यह चीज़ें वहां पर न हों तब तो एक पुराने ढंग की पाठशाला बन जाएगी। हम ने इसे मुकम्मल यूनिवर्सिटी बनाया है। अगर आप वह कानून देखते जो यहां पास हुआ था तो उसके अन्दर लिखा हुआ है कि इस को एक Multi Faculty University बनाया जाएगा, सब मज़मून पढ़ाए जाएंगे। इन को तो हर तरफ सियासियात ही नज़र आती है, अपनी ही तसवीर नज़र आती है। इस यूनिवर्सिटी में तालीम का काम है सियासियात का नहीं। हां अगर कभी इस में सियासियात रही हो तो मुझे पता नहीं। (विघ्न) श्री बाजवा जी ने कहा कि जहां स्कूल चाहियें वहां नहीं खोले जाते और जहां मर्ज़ी होती है खोल देते हैं लोगों को oblige करने के लिये। मैं साफ तौर पर कहना चाहता हूँ कि यह ग़लत बात है। हम स्कूल उन principles के मुताबिक खोलते हैं जो कि Survey Committee ने lay down किए हैं। इस में कोई लिहाज़ नहीं किया जाता। आप जानते हैं कि हिंदी Region बहुत Backward है। अब ज़रा आंकड़े देखें। 1957-58 में हिंदी वाले इलाके में 717 स्कूल खोले गए। यह स्कूल रिपोर्ट आने से पहले खोले गए थे और आबादी के लिहाज़ से खोले गए थे। मगर उस के बाद जब वह Survey रिपोर्ट आई तो 1959-60 में हिंदी रिजन में 305 और पंजाबी रिजन में 307 स्कूल खोले। इस के बाद 1960-61 में हिंदी रिजन में 345 और पंजाबी रिजन में 230 प्राइमरी स्कूल खोले। इसी तरह से जो स्कूल प्राइमरी से मिडल upgrade किए गए उन के आंकड़े देखें। 1957-58 में हिंदी रिजन में 14 और पंजाबी रिजन में 25 और इस के बाद 1960-61 में हिंदी रिजन में 99 और पंजाबी रिजन में 73 स्कूल upgrade किए गए। फिर मिडल से हाई जो किए गए वह 1957-58 में थे हिंदी रिजन में 5 और पंजाबी रिजन में 12 मगर 1960-61 में हिंदी रिजन में 55 और पंजाबी रिजन में 45। अब अगर आप चाहें तो मैं सारे ज़िलों का ज़िक्र कर दूं मगर चूंकि वक्त नहीं है मैं सिर्फ महेंद्रगढ़ ज़िले का ही ज़िक्र करता हूँ जो कि बहुत पिछड़ा हुआ ज़िला है। वहां पिछले साल में 29 हाई स्कूल, 2 हायर सैकंडरी स्कूल, 48 मिडल स्कूल और 60 नए प्राइमरी स्कूल खोले गए हैं।

[शिक्षा मंत्री]

महेंद्रगढ़ में जो बहनें लड़कियों के स्कूलों में पढ़ाने के लिये जाती हैं उन के लिये देहात के अन्दर 53 quarters बनाए गए हैं। यह सब जगह का हाल है। इस लिये मैं यकीन से कह सकता हूँ कि कोई किसी किस्म का लिहाज़ नहीं किया जाता, किसी खास आदमी को फ़ायदा पहुँचाने के ख्याल से यह चीज़ें नहीं की जातीं बल्कि एक खास पालिसी के मातहत जो कि पिछड़े हुए इलाकों को ऊपर उठाने की है और Survey कमेटी की रिपोर्ट के मुताबिक है वह काम किये जाते हैं।

एक बात मौलवी साहिब ने कही उस का भी मैं ज़िक्र करना चाहता हूँ। बजट पर आम बहस के दौरान मेरे दोस्त लाला जगत नारायण जी ने एक कुछ कह दिया और उस से जो गलतफहमी पैदा हो गई हो उसे दूर किया जाना चाहिये। आप जानते हैं कि वह अकसर हर बात में सियासियात का हाथ देखा पाया करते हैं। उन्होंने कहा कि चुनाव के लिये पैसा लेने के लिये किताबें छापने का काम publishers को दे दिया गया है। इस बारे में मैं कई बार कह चुका हूँ कि हम ने Text-Books Nationalisation की पालिसी में कोई तब्दीली नहीं की है।

**एक आवाज़:** सफेद झूठ। (विघ्न)

**शिक्षा मन्त्री :** सुन तो लें फिर चाहे झूठ कहें या कुछ और। (विघ्न)

**Mr. Deputy Speaker** Order please.

**शिक्षा मन्त्री :** जनाब, देश के पांच छः सूबों ने किताबों की Nationalisation की है। उन की मिसाल देखें। आप U. P. की मिसाल देखें। वहां सरकार किताबें लिखवाती है और फिर ठेका देती है publishers को पब्लिश करने के लिए। मगर हर चीज़ सरकार के काबू में रहती है जैसे कोई इमारत बनानी हो और उस का ठेका दे दिया जाए तो इमारत तो सरकार की ही रहेगी। Books की Nationalisation का यह मतलब नहीं कि सरकार ही किताबें निकाले, लिखवाए, छपाए और बेचे। लाला जगत नारायण जी के वक्त में भी इसी तरह था....

**Maulvi Abdul Ghani Dar :** On a point of information, Sir.

**Minister for Education ;** I do not give way.

**पंडित राम किशन भड़ोलियां :** On a point of order Sir, क्या किसी को information लेने की इजाज़त नहीं है?

**श्री उपाध्यक्ष :** जो मैम्बर बोल रहा हो अगर वह बैठ जाए तो है वरना नहीं। (The information can be obtained if the Member in possession of the House gives way, not otherwise.)

**शिक्षा मन्त्री :** Information तो ले सकते हैं मगर information लेने के बहाने से interrupt करने की इजाज़त नहीं होनी चाहिये।

**Maulvi Abdul Ghani Dar** On a point of information, Sir.

**Mr. Deputy Speaker.** The hon. Minister is not giving way. Why are you pressing it?

**शिक्षा मन्त्री** : डिप्टी स्पीकर साहिब, उस ज़माने में भी किताबें छपाई गईं (विघ्न) मैं यू० पी० की मिसाल देता हूँ। वहां की सरकार publishers को और printers को किताबें देती है और 16 pages के फार्म के सिर्फ 8 नए पैसे के हिसाब से देती है और royalty कोई नहीं मिलती। लेकिन हमने 16 पेज के फार्म के लिये 6.4 नए पैसे रेट रखा और 15 per cent royalty रखी। यही नहीं, अगर आप देखें तो बिहार, मद्रास, राजस्थान के सूबों ने भी ठेका दिया और अगर मुकाबिला किया जाए तो हमारे rates सब से कम हैं और हमने royalty भी ज्यादा चार्ज की है। हमने जो अपनी press से किताबें छपाई थीं उनमें से अभी भी ढेर के ढेर पड़े हुए हैं। हमारे दोस्त हर चीज़ में पालिटिक्स देखते हैं। लाला जगतनारायण जी को मैं खास तौर से कहूँगा कि हर चीज़ में सियासियात न देखें——

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : On a point of information, Sir, लाला जगत नारायण ने जो figures बतलाई थीं वह ठीक हैं या यह जो वाक्यात बतला रहे हैं वह ठीक हैं ?

**श्री अध्यक्ष** : यह point of information नहीं हैं। (This is no point of information.) (This is no point of order).

**Chief Minister** : May I request you, Sir, that when an hon. Member raises an irrelevant point of order, it should not be allowed to be raised.

**Mr. Deputy Speaker** . The hon. Member should not interrupt the proceedings of the House by raising points of order.

**शिक्षा मन्त्री** : मैं लाला जी से कहना चाहता हूँ कि वे हर चीज़ में सियासियात न देखें और महज़ Drain Inspector बनने की कोशिश न करें। कुछ constructive बात भी किया करें। (प्रशंसा) मैं समझता हूँ कि इस तरह की बातें जैसी कि लाला जी ने कही हैं इनसे भेद वाली फिज़ा पैदा होती है। हमारे Department के बारे में कुछ नुक्ताचीनी की गई। मैं मानता हूँ कि जो Department इतना बड़ा हो उसके अन्दर हर तरह के आदमी होते हैं। सभी फरिश्ते नहीं हो सकते। और जो नुक्ताचीनी करते हैं वह भी फरिश्ते नहीं हैं. . . .मैं चाहता हूँ कि हमारा हाउस एक ज़िम्मेदारी के साथ सोचे कि जो काम करने वाले हैं उनको हौसला देना चाहिये। जो काम करने वाले नहीं हैं उनकी शकायत होने पर हम तहकीकात करते हैं और action भी लेते हैं। और यही वह आदमी हैं जिनके पास हमारे कुछ दोस्त पहुँच कर department के खिलाफ उल्टी सीधी बातें सुनते हैं और फिर यहां कहते हैं। डिप्टी स्पीकर साहिब, जो हमारे Department में काम करने वाले हैं, ऊपर से नीचे तक, मैं उनका मश्कूर हूँ लेकिन काम करने वाले कहीं पर गलती भी कर सकते हैं। जो आदमी दरिया को पार करता है वह कहीं न कहीं डुबकी भी खा सकता है लेकिन काम करने वालों को अगर शाबाश न दें, तो यह बात ठीक नहीं है। मुझे पता है कि Department के कर्मचारी रात दिन काम करते हैं और मेहनत से काम करते हैं, मैं उनका मश्कूर हूँ। (प्रशंसा) भाई लाला जगतनारायण ने कुछ चिट्ठियां पढ़ कर सुनाईं। उन्होंने यह भी कहा कि Subordinate Services Selec-

[शिक्षा मंत्री]

tion Board की मार्फत हमें काफी तादाद में teachers नहीं मिले। लेकिन मैं उन्हें यह बतलाना चाहता हूँ कि यह वे teachers हैं जो या तो Science के लिये चाहियें या और technical subjects के लिये। इनकी वाकई कमी है। लेकिन अब मिलने शुरू हो गए हैं और लड़कों के लिये 1961 में ही 71 teachers की मांग की गई और बोर्ड ने 122 teachers दिए।

हमारी बदकिस्मती यह है कि हमारे यहां Science पढ़ने का शौक कम था। हम उन्हें encourage करते हैं। लड़कियों के स्कूलों में भी encourage करते हैं। इसी उद्देश्य से लड़कों के स्कूलों में हम ने सायंस के टीचरों की कमी पूरी की। लड़कियों के स्कूलों में भी कमी जल्दी पूरी की जाएगी।

कुछ भाइयों ने वज़ीफों के बारे में शिकायतें कीं, मैं मानता हूँ कि पिछले सालों में वज़ीफों के बारे में दिक्कत थी लेकिन मैं हाउस को बताना चाहता हूँ कि 1960-61 की जितनी रकमें थीं उन को हमने पूरी तरह से utilize किया और कोई shortfall नहीं हुई। (Applause) लेकिन खास हालात की वजह से, seniority के मामले उलझे होंने की वजह से कुछ तनखाहों का पैसा local bodies इस्तेमाल नहीं कर सकीं। हमने एक कमेटी बनाई जिस का एलान मैं ने हाउस में किया था उस की रिपोर्ट तैयार होने में वक्त लगेगा। इस लिये यह shortfall हुई। लेकिन मैं यकीन दिलाता हूँ कि आगे के लिये shortfalls नहीं होंगी। बात यह है कि जब कोई महकमा बढ़ता है तो कुछ problems सामने आती हैं जिन्हें हमारे अफसर हल करने की कोशिश करते हैं लेकिन बाज़ औकात कई चीजें unavoidable होती हैं लेकिन फिर भी जहां avoidable चीज़ हो उस को हल करना चाहिये।

इन अल्फाज़ के साथ मैं उन मेम्बर साहिबान का शुक्रिया अदा करता हूँ जिन्हों ने अच्छे सुझाव दिये।

**Shri Jagat Narain Chopra:** On a point of personal explanation, Sir.

**Mr. Deputy Speaker :** I don't think there is anything which calls for any personal explanation.

---

## PERSONAL EXPLANATION BY SHRI JAGAT NARAIN CHOPRA M.L.A.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : On a point of personal explanation, Sir, डिप्टी स्पीकर साहिब, मिनिस्टर साहिब ने फरमाया कि D.O. चुराये गये हैं।

**शिक्षा मंत्री** : मैं ने यह कहा था कि मैं उन्हें चोरी हुए समझता हूं।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं कभी नए Secretariat के अन्दर नहीं गया। मैं ने इसे दूर से ही देखा है। न मैं कभी किसी Minister के घर जाता हूं। सिर्फ डाक्टर गोपीचन्द भार्गव की खबर लेने जाता हूं। बदकिस्मती से मैं मामूली सा जर्नलिस्ट भी हूं इस लिये लोग खुद हमारे पास तमाम चीज़ें पहुँचा देते हैं। इन को चाहिये कि ये अपनी काली भेड़ों को देखें, हमें क्यों कहते हैं?

37-EDUCATION *contd*—

**Mr. Deputy Speaker :** Questions is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the ............

**Chaudhri Sumer Singh :** Sir, I beg to withdraw the cut-motion.

**Mr. Deputy Speaker :** Has the hon, Member the leave of the House to withdraw the cut-motion.

(**Voices :** Yes.)

*The cut-motion was by leave withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand ........

**Thakur Mehar Singh :** Sir, I beg to withdraw my cut-motion.

**Mr. Deputy Speaker :** Has the hon. Member the leave of the House to withdraw his cut-motion ?

(**Voices :** Yes.)

*The cut-motion was by leave withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs 10.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*After ascertaining the votes of the Members present by voices, Mr. Deputy Speaker said, "I think the noes have it". This opinion was challenged. The bells were then sounded. The Question was put again and lost by a voice vote.*

*The motion was declared lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—
That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 12,77,31,460 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 37—Education.

*The motion was carried.*

(I) 79—EXPENDITURE OF NEW CAPITAL OF THE PUNJAB AT CHANDIGARH

(II) 50—CIVIL WORKS

(III) CHARGES ON P.W.D., BUILDING AND ROADS—ESTABLISHMENT

(IV) 81—CAPITAL ACCOUNT OF CIVIL WORKS OUTSIDE THE REVENUE ACCOUNT

**Minister for Public Works** (Chaudhri Suraj Mal) : Sir, I beg to move—

12.00 p.m.

That a sum not exceeding Rs 1,71,66,100 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 79—EXPENDITURE EF NEW CAPITAL OF PUNJAB AT CHANDIGARH.

That a sum not exceeding Rs 3,27,74,950 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 50WCIVIL WORKS.

That a sum not exceeding Rs 1,55,37,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head CHARGES ON P.W.D., BUILDINGS AND ROADS—ESTABLISHMENT.

That a sum not exceeding Rs 6,69,71,300 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payement for the year 1961-62, in respect of charges under head 81—CAPITAL ACCOUNTOF CIVIL WORKS OUTSIDE THE REVENUE ACCOUNT.

7—LAND REVENUE

85—A—CAPITAL OUTLAY ON SCHEMES OF GOVERNMENT TRADING

**Minister for Revenue** (Giani Kartar Singh) : Sir, I beg to move—

That a sum not exceeding Rs 3,09,17,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 7—LAND REVENUE.

That a sum not exceeding Rs 10,38,39,800 be granted to the Governor to defra the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 85-A—CAPITAL OUTLAY ON SCHEMES OF GOVERNMENT TRADING.

38—MEDICAL AND 39—PUBLIC HEALTH

**Deputy Minister for Health** (Shrimati Dr. Parkash Kaur) : Sir, I beg to move—

That a sum not exceeding Rs. 5,24,58,930 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 38—MEDICAL AND 39—PUBLIC HEALTH.

**Mr. Deputy Speaker** : Motions moved—

That a sum not exceeding Rs. 1,71,66,100 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 79—EXPENDITURE OF NEW CAPITAL OF PUNJAB AT CHANDIGARH.

That a sum not exceeding Rs. 3,27,74,950 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62 in respect of charges under head 50—CIVIL WORKS.

That a sum not exceeding Rs 1,55,37,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head CHARGES ON P.W.D., BUILDINGS AND ROADS—ESTABLISHMENT.

That a sum not exceeding Rs 6,69,71,300 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for of the year 1961-62, in respect of charges under head 81—CAPITAL ACCOUNT OF CIVIL WORKS OUTSIDE THE REVENUE ACCOUNT.

That a sum not exceeding Rs 3,09,17,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 7—LAND REVENUE.

That a sum not exceeding Rs 10,38,39,800 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 85-A—CAPITAL OUTLAY ON SCHEMES OF GOVERNMENT TRADING.

That a sum not exceeding Rs 5,24,58,930 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1961-62, in respect of charges under head 38—MEDICAL AND 39—PUBLIC HEALTH.

**Mr. Deputy Speaker** : The following cut-motions given notice of by various Members will be deemed to have been read and moved—

DEMAND No. 23
50—CIVIL WORKS

1. **Raja Raghuvir Singh** :

That the demand be reduced by Rs 10.

2. **Shri Hari Ram** :

That the demand be reduced by Re 1.

DEMAND No. 1
7—LAND REVENUE

1. **Shri Hari Ram** :

That the demand be reduced by Re 1.

2. **Chaudhri Sumer Singh** :

That the demand be reduced by Re 1.

**श्री उपाध्यक्ष** : मैम्बर साहिबान को चाहिये कि वे तकरीर करते वक्त Demand का number और मुतअल्लिका महकमे का reference दे दिया करें । (The hon. Members, while making a speech, should mention the number of Demand and and the Department to which it relates.)

**ਪੰਡਿਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ** (ਊਨਾ) : ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਕਿਸੇ ਮੁਲਕ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਇਲਾਕੇ ਦੀ ਤਰਕੀ ਨਾਪਣੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਇਕ ਹੀ ਬੜਾ ਜ਼ਰੀਆ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਜਾਂ ਉਸ ਦੇਸ਼ ਦੀਆਂ ਸੜਕਾਂ ਜਾਂ ਦੂਜੇ ਜੋ means of communications ਹਨ ਉਹ ਕਿਤਨੇ developed ਹਨ । ਕਿਸੇ ਇਲਾਕੇ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਨਾਪਣ ਦਾ ਸਭ ਤੋਂ ਅਹਿਮ ਔਰ ਬਿਹਤਰ ਜ਼ਰੀਆ ਇਹ ਹੀ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿਛੇ ਜਿਹੇ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਕ ਬਿਲ ਵੀ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਸੀ ਕਿ ਜਿਥੇ ਜਿਥੇ ਨਵੀਆਂ ਨਹਿਰਾਂ ਕਢੀਆਂ ਗਈਆਂ ਨੇ, ਉਥੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਹਿਰਾਂ ਕਰਕੇ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧੀ ਹੈ ਔਰ ਉਸ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦੇ ਵਧਣ ਨਾਲ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਥੇ ਨਵੀਆਂ ਮੰਡੀਆਂ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ । ਹੁਣ ਇਹ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਥੇ ਨਵੀਆਂ ਮੰਡੀਆਂ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ ਉਥੇ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਨਾਲ ਸੜਕਾਂ ਵੀ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾਣ । ਪਰ ਗੌਰਮਿੰਟ ਸਾਰੀਆਂ ਮੰਡੀਆਂ ਲਈ ਯਕਦਮ ਸਾਰੀਆਂ ਸੜਕਾਂ ਨਹੀਂ ਬਣਾ ਸਕਦੀ ਔਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨਾ ਮੁਮਕਿਨ ਵੀ ਨਹੀਂ, ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਮੈਨੂੰ ਅਹਿਸਾਸ ਹੈ । ਪਰ ਕੁਝ ਸੜਕਾਂ ਐਸੀਆਂ ਨੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਛੇਤੀ ਬਣਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਤਅਲੁਕ ਹੈ ਮੈਂ ਮੰਡੀਆਂ ਦੇ ਬਾਰੇ general ਗੱਲਾਂ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀਆਂ ਸਿਰਫ ਇਕ ਦੋ ਸੜਕਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਮੈਂ ਗਲ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਤਾਂ ਗੜ੍ਹਸ਼ੰਕਰ ਦੀ ਮੰਡੀ ਦੀ ਸੜਕ ਬਾਰੇ ਕਹਿਣਾ ਹੈ ਜਿਸ ਬਾਰੇ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੇ ਮੰਨਿਆ ਹੈ ਔਰ P. W. D. ਨੇ ਵੀ ਮੰਨ ਲਿਆ ਹੈ ਪਰ ਜਦ ਮੈਂ ਬਜਟ ਵਿਚ ਇਸ ਬਾਰੇ ਵੇਖਿਆ ਤਾਂ ਉਥੇ ਸਿਰਫ ਇਹ ਫ਼ਿਕਰਾ ਦਰਜ ਪਾਇਆ ਹੈ ।

"Garhshankar area is poor in Roads."

ਇਕ ਤਾਂ ਪਹਿਲੇ ਹੀ ਇਹ ਸਾਰਾ ਪਹਾੜੀ ਇਲਾਕਾ ਹੈ ਔਰ ਉਸ ਵਿਚ ਸੜਕਾਂ ਘਟ ਨੇ । ਜਦੋਂ ਉਥੇ ਸੜਕਾਂ ਘਟ ਨੇ ਤਾਂ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ ਸੜਕਾਂ ਨਾ ਬਣਨ ਕਿਸੇ ਵੀ ਮੰਡੀ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਗੜ੍ਹਸ਼ੰਕਰ ਇਕ ਐਸਾ ਇਲਾਕਾ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਕੰਡੀ ਦਾ ਇਲਾਕਾ ਵੀ ਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸੜਕ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਡੇ ਰਾਹੀਂ P. W. D. ਦੇ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਅਗੇ ਇਹ ਮੁਤਾਲਬਾ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਗੜ੍ਹਸ਼ੰਕਰ ਔਰ ਸੰਤੋਖਗੜ੍ਹ ਔਰ ਨੰਗਲ ਦੀ ਸੜਕ ਬੜੀ ਛੇਤੀ ਬਣਾਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਕਿ ਉਸ ਸਾਰੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਜਿਥੇ ਪਹਿਲੇ ਆਵਾਜਾਈ ਲਈ ਕੋਈ ਸੜਕ ਨਹੀਂ, ਇਸ ਸੜਕ ਦੇ ਬਣ ਜਾਣ ਨਾਲ ਉਥੋਂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਆਰਾਮ ਹੋ ਜਾਵੇ ਔਰ ਗੜ੍ਹਸ਼ੰਕਰ ਦੀ ਮੰਡੀ ਵੀ ਤੱਰਕੀ ਕਰ ਸਕੇ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਊਨਾ, ਜੇਜੋਂ, ਦੁਆਬਾ ਔਰ ਮਾਲ੍ਹਪੁਰ ਗੜ੍ਹਸ਼ੰਕਰ ਦੀ ਸੜਕ ਬਣਾਈ

ਜਾਵੇ । ਤੀਜੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਤਹਿਸੀਲ ਊਨਾ 75 ਮੀਲ ਲੰਬੀ ਤਹਿਸੀਲ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਬਾਰੇ ਅ ਗੇ ਵੀ ਕਈ ਵਾਰ ਗਲ ਕਰ ਚੁਕਾ ਹਾਂ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, position ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਤੋਂ ਊਨੇ ਜਾਣਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਬਸ ਵਿਚ ਕੁਲ ਤਿੰਨ ਘੰਟੇ ਲਗਦੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਜੇਕਰ ਊਨੇ ਤੋਂ ਥਾਣਾ ਨੂਰਪੁਰ ਜਾਣਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਪੂਰਾ ਇਕ ਦਿਨ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਔਰ ਬਾਅਜ਼ ਦਫਾ ਤਾਂ ਦੋ ਦਿਨ ਵੀ ਲਗ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਜਦੋਂ ਸੁਆਂ ਨਦੀ ਚੜ੍ਹੀ ਹੋਈ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਪੈਦਲ ਜਾਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ । ਸੁਆਂ ਨਦੀ ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਪਾਣੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਰਾ ਇਲਾਕਾ ਦੋ ਹਿਸਿਆਂ ਵਿਚ ਕਟ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤਹਿਸੀਲ ਦੇ ਇਕ ਪਾਸੇ ਸ਼ਿਵਾਲਕ ਪਹਾੜੀਆਂ ਨੇ, ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਦਰਿਆ ਸਤਲੁਜ ਹੈ ਔਰ ਤੀਜੇ ਪਾਸੇ ਸੁਆਂ ਨਦੀ ਹੈ । ਜਿਹੜੇ ਪਾਸੇ ਸਤਲੁਜ ਦਰਿਆ ਹੈ ਉਸ ਪਾਸੇ ਉਸ ਨੇ ਬੜਾ ਘੇਰਾ ਪਾ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਔਰ ਉਥੇ ਜੰਗਲ ਨੇ ਘੇਰਾ ਪਾ ਲਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਔਰ ਬਾਅਜ਼ ਔਕਾਤ ਉਥੇ law of jungle ਚਲਣ ਲਗ ਪੈਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਡੀ ਰਾਹੀਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਤਨੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਥਾਣਾ ਨੂਰਪੁਰ ਔਰ ਥਾਣਾ

ਆਨੰਦਪੁਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਫਾਸਲਾ ਫ਼ਕਤ ਦਰਿਆਏ ਸਤਲੁਜ ਦਾ ਪਾੜ ਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਨਾਲੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਰਸਤਾ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਪਰ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਆਮਦੋ—ਰਫ਼ਤ ਦੀ ਜਿੰਨੀ ਤਕਲੀਫ਼ ਹੈ ਉਹ ਮੇਰੀ ਇਸ ਗਲ ਤੋਂ ਜ਼ਾਹਰ ਹੋ ਜਾਏਗੀ । ਲੋਕ ਇਕ ਦੂਸਰੇ ਤੋਂ ਬਿਲਕੁਲ cut off ਹਨ । ਮੈਂ ਨੂਰਪੁਰ ਗਿਆ । ਉਥੇ ਇਕ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਤੂੰ ਜਿਹੜੇ ਆਲੂ ਬੀਜੇ ਹਨ ਇਹ ਕਿਹੜੀ ਮੰਡੀ ਵਿਚ ਵੇਚੇਂਗਾ । ਉਸ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਮੰਡੀ ਤਾਂ ਮੇਰੀ ਰੋਪੜ ਹੈ ਪਰ ਜੇ ਕਰ ਉਥੇ ਆਲੂ ਲੇ ਜਾਵਾਂ ਤਾਂ $2\frac{1}{2}$ ਰੁਪੈ ਮਣ ਦਾ ਕਿਰਾਇਆ ਪੈ ਜਾਵੇਗਾ । ਮੰਡੀ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਆਲੂ ਤਿੰਨ ਰੁਪੈ ਮਣ ਵਿਕਣਗੇ । ਕੁਝ ਬਚਤ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ । ਇਸ ਲਈ ਨਹੀਂ ਲੈ ਜਾ ਸਕਦਾ । ਉਸ ਦੇ ਉਹ ਆਲੂ ਪੈਦਾ ਕੀਤੇ ਹੋਏ ਕਿਸੇ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਆ ਸਕਦੇ । ਉਸ ਨੂੰ ਕੁਝ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੈ । Elections ਦੇ ਮੌਕੇ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਵਜ਼ੀਰ ਵਡੇ ਵਡੇ ਵਾਅਦੇ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਆਨੰਦਪੁਰ ਅਤੇ ਨੂਰਪੁਰ ਨੂੰ ਮਿਲਾਉਣ ਲਈ ਜਲਦੀ ਹੀ ਇਕ bridge ਬਣਾ ਦਿਆਂਗੇ, ਜੇਕਰ ਪੱਕਾ ਨਾ ਬਣ ਸਕੇ ਤਾਂ ਕਿਸ਼ਤੀਆਂ ਦਾ ਪੁਲ ਜ਼ਰੂਰ ਬਣਾ ਦੇਵਾਂਗੇ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲੰਮੇ ਲੰਮੇ ਵਾਅਦੇ ਨਾ ਕਰੋ । ਜੇ ਕਰ ਪੱਕਾ ਪੁਲ ਨਹੀਂ ਬਣਾ ਸਕਦੇ ਤਾਂ ਇਕ ਥਾਣੇ ਨੂੰ ਦੂਸਰੇ ਥਾਣੇ ਨਾਲ ਮਿਲਾਉਣ ਲਈ, ਇਲਾਕੇ ਦਾ connection ਜੋੜਣ ਲਈ ਕਿਸ਼ਤੀਆਂ ਦਾ ਪੁਲ ਹੀ ਬਣਾ ਦਿਉ ਤਾਂ ਜੋ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਆਮਦੋ-ਰਫਤ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟ ਨਾ ਪਵੇ । ਅਗਲੀ ਗਲ ਜਿਹੜੀ ਮੈਂ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਜਿਹੜੀ ਤਰੱਕੀ ਨਾਲ ਵਾਬਸਤਾ ਹੈ ਉਹ ਇਹ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਕ ਦੋ ਵਾਰ Tribune ਵਿਚ ਅਤੇ ਉਰਦੂ ਦੇ ਅਖਬਾਰਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਚੌਧਰੀ ਸੂਰਜ ਮਲ ਦੀਆਂ ਸਪੀਚਾਂ ਪੜ੍ਹੀਆਂ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਇਹ ਖਾਹਿਸ਼ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਉਪਰ ਜਲਦੀ ਹੀ ਅਮਲ ਵੀ ਕਰਾਂਗੇ ਕਿ ਹਰ ਪਿੰਡ ਨੂੰ ਦੋ ਦੋ ਮੀਲ ਦੀ ਪਕੀ ਸੜਕ ਬਣਾ ਕੇ approach road ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ main road ਨਾਲ ਮਿਲਾ ਦਿਆਂਗੇ, connect ਕਰ ਦਿਆਂਗੇ । ਇਹ ਨਿਹਾਇਤ ਚੰਗੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਹੈ । ਜਿੰਨੀ ਜਲਦੀ ਇਸ ਉਪਰ ਅਮਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਉਨਾਂ ਹੀ ਬਿਹਤਰ ਹੈ । ਅਗਲੇ Plan ਵਿਚ ਇਸ ਦੇ ਮੁਤਲਿਕ ਕੋਈ ਵਾਜ਼ਿਹ ਲਾਈਨ ਨਹੀਂ ਲਿਖੀ ਗਈ । ਜਿਸ ਵਕਤ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਜਵਾਬ ਦੇਣ ਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਵਾਜ਼ਿਹ ਕਰ ਦੇਣ ।

[ਪੰਡਿਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ]

ਕਿ ਆਇਆ ਕੋਈ ਅਜਿਹੀ Plan ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਉਪਰ ਜ਼ਰੂਰ ਅਮਲ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਅਗੇ ਮੈਂ hospital ਦੀ ਬਾਬਤ ਗਲ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਤੁਸੀਂ ਜਾਣਦੇ ਹੋ ਕਿ ਉਨਾ ਦੀ ਤਹਿਸੀਲ ਇਕ backward area ਹੈ । ਇਹ ਵੀ ਮੰਨ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪਹਾੜੀ ਅਤੇ ਨੀਮ ਪਹਾੜੀ ਇਲਾਕਿਆਂ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਰਕਮ ਵੀ ਮਖਸੂਸ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਪਰ ਉਨਾ ਹਸਪਤਾਲ ਦੀ ਹਾਲਤ ਤੁਸੀਂ ਜਾ ਕੇ ਵੇਖੋ ਉਸ ਦੀ ਇਮਾਰਤ ਡਿਗੀ ਹੋਈ ਹੈ, beds ਬਹੁਤ ਥੋੜੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਦਵਾਈਆਂ ਦਾ ਉਥੇ ਨਾਂ ਨਿਸ਼ਾਨ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੈ । 3 ਲਖ ਦੀ ਆਬਾਦੀ ਦੀ ਤਹਿਸੀਲ ਹੈ ਪਰ ਹਸਪਤਾਲ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਹੈ । Naya Nangal ਵਿਚ Fertilizer factory ਦਾ ਹਸਪਤਾਲ ਹੈ ਪਰ ਉਸ ਵਿਚੋਂ ਕੋਈ ਦਵਾਈ ਨਹੀਂ ਲੈ ਸਕਦਾ । ਮੈਂ ਇਕ suggestion ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । Deputy Minister for Health ਬੀਬੀ ਪ੍ਰਕਾਸ਼ ਕੌਰ ਹੋਰੀਂ ਬੈਠੇ ਨੇ, ਮੈਨੂੰ ਉਮੀਦ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਨੋਟ ਕਰ ਕੇ ਜ਼ਰੂਰ ਇਸ ਦੇ ਉਤੇ ਅਮਲ ਕਰਵਾਉਣਗੇ । ਨੰਗਲ ਦਾ Canal Hospital ਘਟ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ workers ਦੀ ਛਾਂਟੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ, ਬਾਕੀਆਂ ਦੀ ਛਾਂਟੀ ਹੋ ਜਾਏਗੀ । Canal Hospital ਦੀ ਕੋਈ ਅਹਿਮੀਅਤ ਨਹੀਂ ਰਹੇਗੀ । Government ਉਸ ਨੂੰ 60—65 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਿਆ ਸਾਲਾਨਾ ਦਿੰਦੀ ਹੈ, ਜਦੋਂ ਉਹ ਹਸਪਤਾਲ ਬੰਦ ਹੋ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ grant ਫੌਰਨ Naya Nangal Fertilizer Factory ਦੇ ਹਸਪਤਾਲ ਨੂੰ ਦੇ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਪਰ ਨਾਲ ਇਹ ਸ਼ਰਤ ਲਗਾ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਕਿ ਆਸ ਪਾਸ ਦੇ ਬਾਹਰ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਮਰੀਜ਼ ਆਉਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਲਾਜ ਉਥੇ ਹੋਵੇ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ indoor ਰਖ ਕੇ ਵੀ ਇਲਾਜ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਉਥੋਂ ਦਿਆਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ factory ਲਈ ਆਪਣੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਹਨ, ਘਰ ਦਿਤੇ ਹਨ ਅਤੇ ਕਾਰੋਬਾਰ ਦੀ ਕੁਰਬਾਨੀ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੁਝ ਨਾ ਕੁਝ ਫਾਇਦਾ ਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਆਪ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਮੇਰੀ ਮੁਆਦਬਾਨਾ ਦਰਖ਼ਾਸਤ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਉਪਰ ਜ਼ਰੂਰ ਅਮਲ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਕਰ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਮਸਲੇ ਨੂੰ ਹਲ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ ਤਾਂ ਮਰਕਜ਼ੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ approach ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਗਲ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਤੁਹਾਡਾ ਸ਼ੁਕਰੀਆ ਅਦਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

**राओ गजराज सिंह (गुड़गांव)** : जनाबे आली, मैं अर्ज़ करूं कि land revenue का मसला सालहा साल से गवर्नमैंट के सामने है। आज socialistic pattern of society हम कायम करने जा रहे हैं। यहां पर land revenue को assess करने का basis क्या है? जैसे पहले राजे महाराजे और Emperors ज़मीन के मालिक हुआ करते थे और मुज़ारे आगे ज़मीनों पर काम करते थे इसी तरह एक तरह से state ज़मीन की मालिक है। पहले land revenue net assets के $\frac{1}{2}$ पर assess होता था अब $\frac{1}{4}$ पर होता है। यह सन 1939 की assessment से हुआ। लेकिन अब क्या policy है, क्या position है? आज मालिक की ज़मीन चाहे 30 standard acres है या कम क्या socialistic pattern of society का मतलब यह है कि वह अपनी ज़मीन का मालिक नहीं बल्कि उसकी super

land lord State है ? अगर ऐसी बात है तो जिस जमीन पर शहरों में मकानात बने हुए हैं उसकी मलकियत भी State की क्यों नहीं मानी जाती। मैं अर्ज़ करता हूँ कि income tax के basis पर land revenue की assessment करने की जो outcry कांग्रेस जमात और दूसरी progressive parties करती रही हैं उसको क्यों नहीं अपनाया जा रहा ? आप बेशक income tax की limit 500 रुपए तक ले आएं, 600 रुपए तक ले आएं, लेकिन यह होना इसी basis पर चाहिये। मैं पूछता हूँ कि क्या गवर्नमैंट अपनी इस policy में change लाने के लिये इस मामले को reconsider कर रही है ?

दूसरी बात मैं बन्दोबस्त की बाबत करना चाहता हूँ। बन्दोबस्त के बाद ज़मीन और काश्तकारों की असली हालत का पता चलता है। Revenue Officers को training मिलती है। पहले वक्तों में कोई I.C.S. अफसर नहीं लगाया जाता था जब तक कि वह revenue trained और settlement trained न हो। ठीक है कि आजकल के अफसर बड़े काबल होंगे, बड़े बड़े इम्तहान पास किए होंगे लेकिन उन्हें देहात के लोगों के रस्मोरिवाज और ज़मीन का पता नहीं होता। वह लोग D.C. और Commissioner लग जाते हैं। डिप्टी स्पीकर साहिब, आप को पता है कि पंजाब खास तौर पर एक देहाती स्टेट है और पहले वक्तों में बाहर की states के तमाम अफसर यहां पर training लेने के लिये आते थे। इसलिये ज़रूरी है कि अब फिर उस चीज़ पर ध्यान दिया जाए।

एक बात और है। अब law इतना conflicting हो गया है कि रोज़मर्रा amendments लानी पड़ती हैं Security of Land Tenure Act और दूसरे कानूनों में judicial मामलात दीवानी से भी ज्यादा पेचीदा हो गए हैं। Higher Revenue Officers को इतना time ही नहीं मिलता कि उन की एक एक पेचीदगी को देख सकें। मैं ने पहले भी कहा था कि judicial cases में अपील district judge के पास होनी चाहिये। अब फिर मैं यही कहूँगा कि judicial cases जो कि revenue और assessment के हैं, उनमें अपील और second appeal district judge और High Court के पास होनी चाहिये।

फिर गिरदावरियों की बात को लें। इन में बड़ी गड़बड़ है और यही वजह है कि सरकार को कहना पड़ा है कि दरखास्त दे कर इन को ठीक करवा लो। जितनी गड़बड़ इस मामले में है वह दूर होनी चाहिये चूंकि अब पंचायतें बन गई हैं तो सरपंच या कोई और पंच गिरदावरियों के साथ associate किया जाए (घंटी) दो मिनट और दे दें।

ज़िला गुड़गांव की 5, 6 साल से एक मांग चली आ रही है। बल्लभगढ़ पहले दिल्ली के साथ था। 1912 से यह गुड़गांव ज़िले की तहसील बना है। मगर इस का ज़िला के हैडक्वार्टर से सीधा रास्ता नहीं है जो कि अगर सड़क बने तो 18 मील लम्बा होगा। आज कल दिल्ली से हो कर जाना पड़ता है और इस तरह यह रास्ता 33 मील का पड़ता है और बड़ी दिक्कत यह है कि दोनों तरफ चुंगी लगती है। अब सिर्फ 5 मील का टुकड़ा सड़क बनने वाला है और वह भी इस लिये कि ज़िला गज़टियर में लिखा है कि यह इलाका शिकार के लिये बड़ा अच्छा है। यह तो ठीक है कि यहां बड़ा शिकार मिलता है शेर है

[राओ गजराज सिंह]
और दूसरे जानवर मिलते हैं मगर जानवरों की खातिर इनसानों का तो शिकार न करो। लोगों को तो तंग न करो। (घंटी)

एक बात जो मैं कहना चाहता हूँ वह transport के मुताल्लिक है। जहां पर कोई सड़क self-help से बने वहां उस की transport उन लोगों की कोआपरेटिव सोसाइटी बना कर उन्हीं को दे देनी चाहिये।

**Mr. Deputy Speaker:** This demand is not under discussion.

**राओ गजराज सिंह** : मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि सड़कों और transport के जो दो महकमे हैं यह एक वज़ीर के चार्ज में होने चाहियें तब सड़कों की तरक्की हो सकती है वरना confusion बदस्तूर रहेगा। (घंटी) आज रिश्वत लेने के बड़े नए नए तरीके चल पड़े हैं। अगर कहीं सड़क बननी हो आस पास के गांव के लोगों को कह दिया जाता है कि तुम्हारी ज़मीन उस के नीचे आ रही है। इस तरह वैसे ही उन को डरा कर उन से रिश्वत खा जाते हैं और कह देते हैं कि तुम्हारी ज़मीन बचा दी है, तेरा खेत छोड़ दिया चाहे वह इस में आता हो या न। और कइयों से सौदे बाज़ी होती रहती है। इस लिये सुझाव दूंगा कि ज़मीन acquire करने का काम चंद subordinates पर न छोड़ा करें बल्कि खुद interest ले कर या डिप्टी कमिश्नर को उस में लगाया जाए। अभी हाल ही में एक गांव के लोगों से कहा गया कि तुम्हारे सब के मकान ढा देंगे। तुम्हारे गांव के बीच में से सड़क निकलेगी। उन लोगों के लिये मसला बन गया।

एक बात मैं यह कहना चाहता हूँ कि यहां पर बड़े बड़े लोगों के ठहरने के लिये तो Oberoi Hotel है मगर ग़रीबों के लिये ठीक सी सराए भी नहीं। यह नज़दीक होनी चाहिये।

**ਸਰਦਾਰ ਜਸਦੇਵ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ** (ਧੂਰੀ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ Land Revenue ਦੀ demand ਤੇ ਕੁਝ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਇਸ demand ਤੇ ਬੋਲਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਬੜੇ valuable sugestions ਦਿਤੇ ਗਏ ਸਨ, ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਾਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ suggestions ਦਾ ਜਿਹੜੇ ਕਿ constructive ਸਨ ਕੋਈ ਖਿਆਲ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਗਿਆ। ਕਈ ਗਲਾਂ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਮੁਤੱਲਕਾ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ। ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲੀ ਤਕਲੀਫ ਜਿਹੜੀ ਇਸ ਵਕਤ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨੂੰ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਉਹ Acquisition of Land Act ਦੀ ਹੈ, ਜਿਸ ਰਾਹੀਂ ਕਿ public purposes ਲਈ ਜ਼ਮੀਨਾਂ acquire ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। Acquire ਤਾਂ ਫੌਰਨ ਹੀ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਪਰ land revenue ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਕੋਲੋਂ ਹੀ ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਲਖਾਂ cases ਹੋਣਗੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ public purposes ਲਈ ਜ਼ਮੀਨਾਂ acquire ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮੁਆਵਜ਼ਾ ਤਕ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ। Mutation ਦੇ cases ਸਾਲ ਸਾਲ ਭਰ ਦੇ pending ਪਏ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ। ਕਬਜ਼ੇ ਹੋਏ ਨਹੀਂ, ਮੁਆਮਲਾ ਮਾਲਕ ਅਦਾ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਜਿਹੜੇ special officers ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਲਾਏ ਹੋਏ ਹਨ, ਉਹ higher authorities ਨਾਲ ਮਿਲੇ ਹੋਏ ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਇਸ

ਕਰਕੇ ਸਹੀ ਮੁਆਮਲੇ ਨੂੰ ਵੇਖਦੇ ਹੀ ਨਹੀਂ। ਜਿਤਨੇ cases ਹਨ ਉਥੇ ਦੇ ਉਥੇ ਹੀ ਪਏ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ। ਇਸ delay ਦਾ ਕਾਰਨ ਕੁਝ ਚਾਲਾਕ ਆਦਮੀ ਵੀ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਸਰਕਾਰੀ ਅਫਸਰਾਂ ਨਾਲ ਮਿਲੇ ਹੋਏ ਹਨ। ਉਹ ਖ਼ੁਦ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਉਣ ਦੀ ਖਾਤਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ building ਬਣਦੀ ਹੈ, ਜਾਂ ਸੜਕ ਬਣਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਚਾਲਾਕ ਆਦਮੀ ਮਹਿੰਗੇ ਭਾ ਦੀਆਂ ਰਜਿਸਟਰੀਆਂ ਕਰਵਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਤਾਕਿ ਸਰਕਾਰ ਤੋਂ ਚੋਖਾ ਮੁਆਵਜ਼ਾ ਹਾਸਲ ਕਰ ਸਕਣ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ cases ਮੇਰੇ notice ਵਿਚ ਆਏ ਹਨ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ, ਇਸ Act ਵਿਚ ਕੋਈ ਨਾ ਕੋਈ ਤਰਮੀਮ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਵੀ ਕਿਸੇ ਸੜਕ ਦੀ survey ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਜਾਂ ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਜਿਹੜੀਆਂ ਵੀ ਰਜਿਸਟਰੀਆਂ ਹੋਇਆਂ ਕਰਨਗੀਆਂ ਉਹ ignore ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣਗੀਆਂ।

**श्री उपाध्यक्ष :** सात डिमांडज़ हैं जो move हुई थीं वही under discussion हैं।

I have already ruled that discussion should be confined only to the seven Demands which have been moved. जो २४ तारीख़ का काम है वह आज take up करना है। (Seven demands were moved and only those are under discussion. I have already ruled that discussion should be confined only to the seven demands which have been moved. The business earmarked for the 24th is to be taken up today.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : वह agenda तो amend हो चुका है। यह latest है।

**श्री उपाध्यक्ष** : आखरी दिन पर पास तो सारी करनी होती हैं मगर बहस सिर्फ सात पर होगी। (All the demands are passed on the last day but only seven are to be dicussed.)

**ਸਰਦਾਰ ਜਸਦੇਵ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ** : ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਚਲਦੇ ਪੁਰਜ਼ੇ ਆਦਮੀ ਹਮੇਸ਼ਾ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਖਜ਼ਾਨੇ ਤੇ ਹੇਰਾਫੇਰੀ ਨਾਲ ਡਾਕਾ ਮਾਰਦੇ ਰਹਿਣਗੇ। ਮੈਂ ਇਹ ਹਕੀਕਤ ਬਿਆਨ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਲੋਕ ਹਮੇਸ਼ਾ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਖਜ਼ਾਨੇ ਤੇ ਡਾਕਾ ਮਾਰਦੇ ਰਹਿਣਗੇ। ਜੇਕਰ ਕਾਨੂੰਨ ਦੇ ਵਿਚ ਤਬਦੀਲੀ ਨਾ ਕੀਤੀ ਗਈ ਤਾਂ (ਸ਼ੋਰ)

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ** : ਇਹ ਗਲਤ statement ਦੇ ਰਹੇ ਹਨ। ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਸਰਕਾਰ ਸਸਤੇ ਭਾਉ ਤੇ acquire ਕਰਦੀ ਹੈ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੁਆਵਜ਼ਾ ਦੇਣ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਦੇਰ ਕਰਦੀ ਹੈ।

**ਸਰਦਾਰ ਜਸਦੇਵ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ** : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਐਸੇ ਬੰਦਿਆਂ ਦੀ ਗਲ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਜਿਹੜੇ ਅਮੀਰ ਹਨ। ਜਿਹੜੇ ਰਸੂਖ ਵਾਲੇ ਹਨ ਉਹ inflated prices ਤੇ ਜ਼ਮੀਨ ਵੇਚਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਦੀਵਾਨਾ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਮੇਰੀ ਗਲ ਤੋਂ ਘਬਰਾਉਣਾ ਨਹੀਂ ਚਾਹੀਦਾ। ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਅਸੀਂ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਕਈ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਾ award ਦਸ ਦਸ ਸਾਲ ਬਾਅਦ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜਲਦੀ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦਾ ਵੀ ਨੁਕਸਾਨ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਉਸ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਸੂਦ ਦੇਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ

[ਸਰਦਾਰ ਜਸਦੇਵ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ]

ਵਕਤ ਇੰਤਕਾਲਾਂ ਦਾ ਮਸਲਾ ਵੀ ਬਹੁਤ ਪੇਚੀਦਾ ਬਣਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਦੇਖਦੇ ਹਾਂ ਤਹਿਸੀਲਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਲਖਾਂ ਇੰਤਕਾਲ pending ਪਏ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ । ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜਲਦੀ dispose of ਕਰਨ ਲਈ special staff ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਲਾਇਆ ਜਾਂਦਾ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਜਿਹੜੇ disputed ਇੰਤਕਾਲ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨ ਦੀ authority S.O. ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਦਿੱਤੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਉਸ ਦੇ ਕੋਲ consolidation ਦਾ ਕੰਮ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਕੇਸ pending ਪਏ ਰਹਿਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ disputed ਇੰਤਕਾਲਾਂ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨ ਦਾ ਅਖਤਿਆਰ Revenue Assistant ਨੂੰ ਵੀ ਦੇ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਕੰਮ ਜਿਹੜਾ ਹੈ ਉਹ pending ਨਾ ਪਿਆ ਰਹੇ । ਇਸ ਤੋਂ ਅਗੇ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਧਿਆਨ ਇਸ ਗਲ ਵਲ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਸੇਮ ਦਾ ਇਲਾਕਾ ਹੈ ਉਥੇ land reforms ਦੇ ਤਹਿਤ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਉਹ ਬੜੀਆਂ ਜ਼ਿਆਦਾਂ ਹਨ । ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਮਾਲੇਰਕੋਟਲਾ, ਧੂਰੀ ਔਰ ਬਰਨਾਲੇ ਦਾ ਇਲਾਕਾ ਹੈ । ਉਥੇ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਸੇਮ ਨਾਲ ਤਬਾਹ ਹੋਈਆ ਹੋਈਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਦੀਆਂ ਰੀਪੋਰਟਾਂ ਮੌਜੂਦ ਹਨ ਕਿ ਉਥੇ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਾ ਮਾਲੀਆ ਮਾਫ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਮਗਰ ਇਸ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ ਉਥੇ ਜਿਹੜੀ ਨਹਿਰੀ ਜ਼ਮੀਨ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਕੀਮਤ 17 ਆਨੇ ਮੁਕਰਰ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਹਾਲਾਂਕਿ ਉਸ ਜ਼ਮੀਨ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦੂਸਰੇ ਇਲਾਕਿਆਂ ਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਨਾਲੋਂ ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੈ । ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿਹੜੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਸੇਮ ਕਰਕੇ ਘਟ ਗਈ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੀਮਤ land reforms ਦੇ ਕਾਨੂੰਨ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਘਟ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਕਈ ਇਲਾਕਿਆਂ ਦਾ ਮਾਮਲਾ ਘਟ ਕੀਤਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਕਈ ਇਲਾਕੇ ਐਸੇ ਹਨ ਜਿੱਥੇ ਅਜੇ ਵੀ ਮਾਮਲਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ । ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਾਲੇਰਕੋਟਲਾ, ਬਰਨਾਲਾ ਔਰ ਲੇਹਣਬਦੀ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਇਲਾਕਾ ਹੈ ਉਥੇ ਮਾਲੀਆ ਅਜੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਦਰਖਾਸਤ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਇਕ ਪੱਧਰ ਤੇ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੈਪਸੂ ਦੀਆਂ ਪੁਰਾਣੀਆਂ enclaves ਪਹਿਲਾਂ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਿਲ ਹੋ ਗਈਆਂ ਸੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮਾਮਲਾ ਵੀ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਪੱਧਰ ਤੇ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਬੰਜਰ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਤੋੜੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਕੋਈ ਮਾਮਲਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਵੀ ਹਾਲਾ ਲਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਤੀਸਰੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਰੁਪਿਆ ਮਿਲ ਸਕੇ ਔਰ ਹੋਰ ਟੈਕਸ ਲਾਉਣ ਦੀ ਲੋੜ ਨਾ ਪਏ । ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਇਕ ਹੋਰ ਚੀਜ਼ ਵਲ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਸਰ ਰਸੂਖ ਵਾਲੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਮਿਲ ਮਿਲਾ ਕੇ ਪੰਜ ਪੰਜ ਸੌ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ lease ਤੇ ਲੈ ਰਖੀ ਹੈ । ਮਗਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਕੋਈ ceiling ਨਹੀਂ ਲਾਈ ਗਈ । ਇਸ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਮਾਲਿਕ ਜਾਂ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ceiling ਲਗੀ ਹੋਈ ਹੈ ।

ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ lease ਤੇ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਲਈਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਵੀ ceiling ਲਗਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਂ ਜੈਸਵਾਲ ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ । ਉਸ ਨੇ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ lease ਤੇ ਲਈ ਹੋਈ ਹੈ । ਉਸ

ਦੇ ਉਤੇ ਵੀ ceiling ਲਗਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਗਲੀ ਗਲ ਜਿਸ ਵਲ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਵਡੇ ਵਡੇ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਜਾਂ ਰਾਜੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ recovery ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਪੁਛਿਆ ਤਕ ਨਹੀਂ ਜਾਂਦਾ ਮਗਰ ਜਿਹੜੇ ਗਰੀਬ ਕਿਸਾਨ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਬੁਰਾ ਸਲੂਕ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਪੁੱਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ recovery ਦਾ ਕੁਹਾੜਾ ਵਡੇ ਆਦਮੀਆਂ ਤੇ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਚਲਦਾ । ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਮੈਂ ਆਖਰੀ ਗਲ ਕਰਕੇ ਬੈਠਦਾ ਹਾਂ । ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜਾ District gazetteer ਛਪਦਾ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਇਕ advisory committee ਮੁਕੱਰਰ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਕਿ ਜਿਸ ਜ਼ਿਲੇ ਦੀ Gzetteer ਤਿਆਰ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਉਹ ਬਿਲਕੁਲ ਸਹੀ ਹੋਵੇ । District gazetteer ਲਿਖਣ ਲਈ ਐਸੇ ਆਦਮੀ ਲਗਾਉਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਵਾਕਫੀਅਤ ਹੋਵੇ, ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਰਸਮੋ-ਰਵਾਜ਼ ਦਾ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਰਹਿਣ ਸਹਿਣ ਦਾ ਔਰ ਹਰ ਇਲਾਕੇ ਦੀ history ਦਾ ਪਤਾ ਹੋਵੇ । ਹੁਣ ਕਿਉਂਕਿ ਵਕਤ ਨਹੀਂ ਹੈ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਇਤਨੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਰਕੇ ਹੀ ਬੈਠ ਜਾਂਦਾ ਹਾਂ ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार (नूह)** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं सबसे पहले चौधरी सूरज मल जी के महकमे के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूँ कि जिस तरह शाहजहां ने एक ताजमहल बनवाया था और वह दुनिया में एक अजीब इमारत समझी गई तो उसी तरह चौधरी सूरज मल ने यह हाल बनवाया जिसका नाम हिस्ट्री में चौधरी सूरज मल के ताजमहल के नाम से अमर होगा (विघ्न) ज़रा ठहरिये । मैं यह बतलाता हूँ कि क्यों इसे लोग याद करेंगे । यहां पर जो मैम्बर साहबान बैठे हैं उनको एक दूसरे की स्पीच का पता ही नहीं लगता कि कौन क्या कहता है । और जब उनको कोई बात मालूम ही नहीं होती तो कौन किसी की criticism करेगा, सब बराबर हो गए । यानी इन्होंने इस हाल के बनाने में socialism का ख्याल किया । और तो और रफ़ाए हाजित के लिये जाने की भी बड़ी मुश्किल है । अभी पंडित अमर नाथ जी ने कहा था कि आपोज़ीशन वाले किसी बात की महिमा नहीं करते तो यह मैं महिमा ही तो कर रहा हूँ । और इस सरकार ने बुरी तरह से प्रैस को खरीद लिया है (विघ्न) . . . .

मैं यह समझता हूँ कि रुपए की बरबादी हो रही है । गैलरी में बैठे लोगों को यह पता नहीं चलता कि मैम्बर क्या कहता है । स्पीकर साहिब को हमारा पता नहीं चलता और हमें स्पीकर साहिब का पता नहीं चलता । वे order order करते जाएं तो हमें कुछ सुनाई ही नहीं देता ।

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं ने पिछली दफ़ा असेम्बली में कुछ certified कापियां पेश की थीं । मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि वे अब्दुलग़नी ने चुराई नहीं थीं बल्कि अगर इजाज़त हो तो मैं उन्हें हाउस की मेज़ पर रखने को तैयार हूँ । डिप्टी स्पीकर साहिब, मुझे एक मिस्तरी ने बताया कि अस्पताल की building से छोटी सरकार के छोटे साहिबज़ादे ने सीमेंट चुराया ।

**लोक कार्य मंत्री** : यह बिल्कुल ग़लत बात है ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : मेरे पास वे रसीदें हैं जो मैं मेज़ पर रखने को तैयार हूँ ।

## GENERAL PURPOSES COMMITTEE

**Mr. Speaker** : Under Rule 265-N of the Rules of Procedure and Conduct of Business in the Punjab Legislative Assembly, I nominate the following Members of the Assembly to serve on the General Purposes Committee, for the financial year, 1961-62:—

1. All the Chairmen of various Committees including the Regional Committees and the Members of the Panel of Chairmen.
2. Chaudhri Sri Chand.
3. Sardar Pal Singh Roomi.
4. Shri Gorakh Nath.
5. Sardar Jagraj Singh.
6. Sardar Waryam Singh (Amritsar).
7. Sardar Gurwaryam Singh.
8. Shrimati Sneh Lata.
9. Rajkumari Sumitra Devi.
10. Shri Kundan Lal Bhandari.
11. Shri Prabodh Chandra.
12. Sardar Kartar Singh Dewana.

---

## APPOINTMENT OF CHAIRMEN OF THE PUBLIC ACCOUNTS COMMITTEE AND ESTIMATES COMMITTEE

**Mr. Speaker** : Members to the Public Accounts Committee and Estimates Committee, have already been elected. I now nominate Sardar Rajinder Singh as Chairman of the Public Accounts Committee and Shri Harbhagwan Moudgil as Chairman of the Estimates Committee.

**चौधरी इन्द्र सिंह** : On a point of order, Sir. यह जो Privilege Motion थी उस में एक ऐसा हिस्सा है जो arrests and release of hon. Member से ताल्लुक रखता है । Rule 287 के तहत लाज़मी था कि गवर्नमेंट hon. Members को गिरफ्तारी और release की इत्तलाह स्पीकर को देती ।

**Mr. Speaker**: If the hon. Member was arrested, I must be informed. What is the position of the hon. Member?

**ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ**: ਮੈਨੂੰ 12½ ਵਜੇ ਦੇ ਕਰੀਬ ਗਿਰਫਤਾਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ ਔਰ ਮੈਨੂੰ truck ਤੇ ਚੜ੍ਹਾ ਕੇ ਇਹ ਥਾਣੇ ਲੇ ਗਏ ਸੀ ਔਰ 1-45 p. m. ਤਕ ਮੈਨੂੰ ਉਥੇ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਔਰ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਥੋਂ telephone ਤੇ order ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਮੈਨੂੰ ਛਡਿਆ ।

**श्री अध्यक्ष** : मैं पता करूंगा अगर arrest हुई है तो इस की इत्तलाह मुझे आनी चाहिये थी। (I will enquire. If the arrest was made, should have been informed.)

**ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਦੇ ਲਈ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸਬੂਤ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਨਹੀਂ ।

## ANNOUNCEMENT BY THE SECRETARY

**Mr. Speaker** : Now, the Secretary will make an announcement.

**Secretary** : Under Rule 2 of the Punjab State Legislature (Communications) Rules, 1959, I have to inform the House that the Punjab Legislative Council at its meeting held on the 20th March, 1961, had also passed the following motion in respect of the Punjab Village Common Lands (Regulation) Bill, 1959, which was returned by the Governor for reconsideration of clause 2 (g) (ii) thereof and deletion of the words ' before the commencement of the Shamilat Law' occurring therein:—

> " that clause 2 (g) (ii) of the Punjab Village Common Lands (Regulation) Bill, 1959, passed by the Punjab Vidhan Sabha on the 23rd December, 1959 and by the Council on the 24th December, 1959, be reconsidered in the light of the observations contained in the Directive, dated the 11th December, 1960, from the President conveyed by the Governor in his message, dated the 27th December, 1960 and that the words " before the commencement of the Shamilat Law " occurring in the aforesaid clause of the aforesaid Bill, be deleted ".

**Secretary** : Sir, I beg to lay on the Table a statement showing the Bills which were passed by the Punjab State Legislature during its Tenth (Autumn) Session, 1960 and Eleventh (Budget) Session, 1961, and which have since been assented to by the President/Governor.

**Statement showing the Bills which were passed by the State Legislature during its Tenth (Autumn) Session, 1960 and Eleventh (Budget) Session, 1961, and assented to by the President/Governor.**

1. The Northern India Canal and Drainage (Punjab Second Amendment) Bill, 1960.
2. The Punjab Resumption of Jagirs (Second Amendment) Bill, 1960.
3. The Punjab Appropriation (No. 1) Bill, 1961.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : On a point of personal explanation, Sir. जनाब ने अभी मुझे कहा था कि सवाल नं. 7086 मुझे मिल चुका है। मैं इस बारे में आप से कहना चाहता हूं कि यह मुझे उस वक्त नहीं मिला था—यह अभी २ मुझे मिल रहा है। जनाब ने यह भी फरमाया था कि मेरे दस्तखत मौजूद हैं लेकिन यह सवाल तो मुझे अब मिल रहा है।

**श्री अध्यक्ष** : मैं देख कर बताऊंगा। (I will see and let the hon. Member know.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, मैं तो एक २ कागज़ को अच्छी तरह देखता हूं और पढ़ता हूं ।

## PERSONAL EXPLANATION BY SHRI JAGAT NARAIN CHOPRA, M.L.A.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : On a point of personal explanation Sir. स्पीकर साहिब, जब 22 तारीख को वज़ीर तालीम तकरीर कर रहे थे तो उन्होंने, जो document मैंने यहां पर पेश किया, उसके मुतअल्लिक कहा कि वह चुराया हुआ है । मैं आप को पढ़ कर सुनाता हूं । अखबार में यह छपा—

> " The Minister of Education, Pandit Amar Nath Vidyalankar said, that the securing of confidential and, therefore, unauthorised documents, amounted to " theft " and it was "not honest" to present such documents secured in that manner, on the Floor of this House....."

ये उनके लफज़ हैं । आप ने इससे दो-तीन दिन पहले इसी तरह के मामले को Privilege Committee के पास भेजने का फैसला किया था । इन्होंने कहा कि इस तरह के documents को चुराया जाता है । मैं इस बात को साफ करना चाहता हूँ कि मैं कभी Ministers के घर नहीं गया, डाक्टर साहिब की खबर लेने एक दो दफा ज़रूर गया था । मैंने तो अभी तक Secretariat भी नहीं देखा । जब मैंने वह D.O. पढ़ा तो वुज़रा साहिबान बाहर जाकर आपस में लड़ने लग पड़े और कहने लगे कि हम में से ही काली भेड़ें हैं जो इस तरह के documents बाहर supply करती हैं मैं नहीं जानता कि कौन साहिब supply करने वाला है लेकिन यह चीज़ें हमारी अपनी चोरी की हुई नहीं । इन्हीं के साथी चुराते होंगे ।

**श्री अध्यक्ष** : यह personal explanation वाला point भी Privileges Committee रिपोर्ट के लिए examine कर लेगी (This point of personal explanation will also be examined by the Committee on Privileges for report.) (*Interruption*)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : Ministers ने खुद ही ऐसे documents बाहर दिए होंगे हम तो लेने के लिए गए नहीं । लोग हमारे पास आकर खुद पहुँचा देते हैं ।

**श्री अध्यक्ष** : मैंने कह जो दिया कि वह कमेटी इस बात को भी examine कर लेगी । (I have already stated that this matter will also be examined by that Committee.)

**शिक्षा मंत्री** : स्पीकर साहिब, मैं इस बात को थोड़ा सा साफ कर देना चाहता हूँ। मुझे पता नहीं लाला जी ने मेरी speech की जो quotation रखी है वह कहां से दी है लेकिन, स्पीकर साहिब, मैं बताना चाहता हूँ कि उस वक्त जब आप यहां पर तशरीफ फरमा नहीं थे तो मैंने यह ज़रूर कहा था कि जो इस तरह के गवर्नमेंट के कागज़ात होते हैं जो confidential

*Note* :—The word "theft" or "चोरी" used by the Minister of Education on 22nd March, 1961, was later on ordered by the Chair to be expunged from the debate on the recommendations of the Committee of Privileges which on reference considered it unparliamentary. Please also refer to foot note on pages 45 and 52 of the Punjab Vidhan Saba Debate Vol. I No. 24, dated 22nd March, 1961.

nature के होते हैं उनको अगर किसी तरह से हासिल करने की कोशिश की जाती है तो उसको मैं एक तरह से चोरी समझता हूँ। ये लफ्ज़ हैं जो कि मैंने कहे थे क्योंकि मैं समझता हूँ कि इस तरह के documents को हासिल करना एक तरह से administration को कमज़ोर करने के बराबर है। उस वक्त डिप्टी स्पीकर साहिब मौजूद थे। उन के ज़रिए मैंने House से अपील की थी कि हमें एक मुश्तरका convention बनानी चाहिए कि इस तरह के confidential documents को इस तरीके से हासिल कर के House में पेश नहीं करना चाहिए। मुझे नहीं पता कि लाला जी ने किस तरह से हासिल करके उसको पेश किया। Confidential correspondence जोकि Ministers की आपस में होती है या मिनिस्टर साहिबान और Secretaries की आपस में होती है उसको इस प्रकार House में पेश करना मुनासिब नहीं है। यह moral code का standard होना चाहिए। पता नहीं लाला जी की moral code का standard कुछ और हो।

**श्री अध्यक्ष** : आप की speech और remarks वगैरा को भी examine कर लिया जाएगा। (The speech of the hon. Member as also these remarks will be examined.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा**: यह तो खुद आप जानें लेकिन चोरी करने वाले तो इन्हीं के अपने मिनिस्टरों में से होंगे। उन्हीं से मेरे पास यह चीज़ आई।

**शिक्षा मंत्री** : स्पीकर साहिब, एक बात मैं और clear करना चाहता हूँ। इन्होंने यह बात ग़लत कही कि बाहर जाकर मिनिस्टर साहिबान आपस में लड़े हैं। इसमें कोई सदाकत नहीं है। (*Interruptions*)

**श्री अध्यक्ष** : Privilege Committee इन सब बातों को informally examine कर लेगी। (The Committee of Privileges will examine all these matters informally.)

## BILL

### THE PUNJAB APPROPRIATION (NO. 2) BILL, 1961

**Minister for Industries** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to introduce the Punjab Appropriation (No. 2) Bill, 1961.

**Minister for Industries** : Sir, I beg to move—

That the Punjab Appropriation (No. 2) Bill be taken into consideration at once.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Appropriation (No. 2) Bill be taken into consideration at once.

**पंडित श्री राम शर्मा** (सोनीपत) : स्पीकर साहिब जाबते के लिहाज़ से......

**कुछ माननीय सदस्य** : पंडित जी को Opposition की तरफ से time दिया गया है या गवर्नमेंट की तरफ से ?

**श्री अध्यक्ष** : पंडित जी, ज़रा आप ही अपनी position clear कर दें। (Let Panditji himself clear his position.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, ज़ाबते के लिहाज़ से तो बजट पर discussion हो चुकी और एक एक करके demands भी पास हो चुकीं। लेकिन जो मौजूदा ज़ाबता है उसके मुताबिक बजट पास हो चुकने के बाद इस Appropriation Bill की शक्ल में इसे पास किया जाता है। तो इस ज़ाबते का फायदा उठाते हुए मैं चाहूँगा कि उन ज़रूरी बातों का कुछ ज़िक्र करूँ जिन का इस बजट से, इस State से और इस गवर्नमेंट से ताल्लुक है। हमारे वज़ीर खज़ाना ने अपनी तकरीर शुरू ही इस बात से की कि इस सूबे की इक्तसादी हालत क्या है। उन्होंने जो अदादोशुमार पेश किये उन से कुछ ऐसा लगता था कि लोगों की आर्थिक दशा बेहतर होती जा रही है। मगर देखना यह है कि लोगों की इस बारे में क्या राय है। मैं ने अभी पिछले दिनों यह पढ़ा कि पिछले दो तीन सालों में हमारा मियारे ज़िंदगी हमारी पूरी कोशिशों के बावजूद नहीं बढ़ा। वजह यह दी गई कि आबादी बढ़ गई है। गोया सरकार को यही ख्याल था कि आबादी नहीं बढ़ेगी। इस तरह से अन्दाज़े लगाये जा रहे थे कि मियारे ज़िंदगी लोगों का अच्छा होता चला जाएगा। आज हालत यह है कि पंजाब का औसत दर्जे का आदमी याकि आम आदमी यह महसूस नहीं करता कि वह माली तौर पर या सामाजिक तौर पर तरक्की कर रहा है। आज बेकारी बढ़ रही हैं, महंगाई बढ़ रही है, खाने पीने की चीज़ों में मिलावट बढ़ रही है, लोगों को सरकार के कामों में इन्साफ पर एतबार नहीं रहा है कि कोई बात ज़ाबते के मुताबिक होगी। इन चीज़ों के लिए किसी लम्बे चौड़े सबूत की ज़रूरत नहीं है। आप हर जगह पर, मोटर में, गाड़ी में, गली में, बाज़ार में यानी कहीं भी आम आदमियों की बात चीत को सुन सकते हैं। यहां पर अदादोशुमार पेश कर देने से या तकरीरें कर देने से कोई फर्क नहीं पड़ता। देखना यह है कि जो खर्च आप कर रहे हैं उस से आम लोगों को किस निसबत से फायदा हुआ है। इस के मुताल्लिक आप आम आदमी की बात चीत कहीं भी सुन सकते हैं।

अगली बात है सरकार की माली हालत। आज सरकार के सिर 236 करोड़ रुपये का कर्ज़ है। अगर लगातार पांच साल तक इस सूबे की सारी आमदनी इस कर्ज़ को उतारने के लिए ही दी जाए और इस में से एक पैसा भी और किसी काम पर न लगाया जाए तो यह कर्ज़ उतर सकता है। मगर यह इसे कब उतारेंगे या क्या होगा यह तो बात सोचनी ही लाहासिल है। अब इन के अन्दाज़े मुलाहज़ा फरमाएं। 1959-60 में इन्होंने अपने बजट में खसारा दिखाया और टैक्स बढ़ा दिये ताकि यह खसारा पूरा किया जाए मगर आखिरी हालत में जब सारे साल का हिसाब किताब देखा गया तो पता चला कि 11 करोड़ रुपये की बचत होगी। इसी तरह 1960-61 में इन्हों ने अन्दाज़ा लगाया कि 1 करोड़ 59 लाख रुपये का खसारा रहेगा मगर आखीर में 1 करोड़ 55 लाख रुपया बच गया। यही सिलसला कई साल से चला आ रहा है। इस साल भी 96 लाख रुपये का नुकसान दिखाया गया है और 1 करोड़ 33 लाख रुपये के टैक्स लगा रहे हैं और कह रहे हैं कि तीसरी पांच साला प्लैन को पूरा करने के लिए अगले सालों में तकरीबन एक अरब रुपये के टैक्स और लगाये जायेंगे। इस के अलावा भाखड़ा स्कीम के लिए जो कर्ज़ हमारी सरकार ले रही है उस की अदायगी की किश्त भी अगले साल से शुरू होगी। अब अगर उस को भी ध्यान में रखा जाए तो समझ नहीं आती कि लोगों की क्या हालत होगी। मैं अपनी तरफ से कुछ नहीं कहता। इन के ही Secretary की बात कहता हूं। वह कहता है :

> For the last three years, there has been deterioration of finances. People are heavily tax-burdened. There is no economy in expenditure, but there is leakage in revenue.

यह सरकार के अपने अलफाज़ हैं। इस हालत में और टैक्स बढ़ाते जा रहे हैं। इन्होंने बिकरी टैक्स 5 फीसदी कर दिया है। जब यह टैक्स शुरू हुआ था तो सौ रुपये पर दो आने से शुरू हुआ था और इस पर भी तमाम पंजाब में एक आफत बरपा की गई थी और इन्हीं लोगों ने जो इस वक्त सरकारी बैंचों पर बैठे यह पेश कर रहे हैं उस वक्त जबकि यह Opposition में थे लोगों की रहनुमाई की। इन्होंने काले झंडे उठाए, कैदें काटीं और लाठियां, गोलियां खाईं.........

**लोक कार्य मन्त्री** : उन में खुद आप थे।

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं तब भी कुछ न कुछ दूसरे ख्याल का था लेकिन जो बोलने वाले साहिब हैं यह कहां थे, इस के मुताल्लिक दो राएं नहीं हो सकतीं। तो मैं कह रहा था कि उस वक्त सौ रुपये पर दो आने यह टैक्स लगा तो यह हाल हुआ लेकिन आज वही लोग सौ रुपये पर 5 रुपये यानी उस से 40 गुना यह टैक्स लगा रहे हैं। और अगर उस वक्त की कीमतों और आज की कीमतों को सामने रख कर हिसाब लगाया जाये तो यह शायद सौ गुना ज़्यादा निकले। और इस से आमदनी है 716 लाख रुपए और यह सरकार के दूसरे तमाम ज़राय आमदनी से ज़्यादा है। फिर यह अमीर पर ही नहीं लगता, बड़े बड़े कारखानेदारों या ज़मींदारों पर ही नहीं लगता बल्कि यह एक indirect tax है और हरेक गरीब से गरीब आदमी पर भी लगता है। ऐसी हालत में सरकार यह चाहे कि लोगों की माली हालत अच्छी हो यह होने वाली बात नहीं है। यह बात मैं या Opposition वाले ही नहीं कहते। पिछले दिनों लाला दुनी चन्द अम्बालवी, जो कांग्रेस का grand old man है ने tribune में एक खत निकाला और लिखा कि मेरे जैसा आदमी भी अब यह सोचता है कि मैं अपनी जायदाद रखूं या बेच दूं या यह टैक्सों की अदायगी में अपने आप खत्म हो जायगी। अगर ऐसे हालात पैदा करने के बाद सरकार टैक्स लगाती है और फिर यह नारा लगाती है कि हम पब्लिक की भलाई कर रहे हैं और इस तरह जनता की यह खुशनूदी हासिल कर लेंगे यह नहीं हो सकता। आज जो रुपया इन्तज़ामिया कामों पर ज़्यादा तादाद में खर्च किया जा रहा है, यह नहीं होना चाहिए.......

**सरदार करतार सिंह दीवाना** : अब तो आप कांग्रेस में आ गए हैं, फिर भी इस तरह की बातें करते हैं।

**पंडित श्री राम शर्मा** : मेरा काम बड़ा मुश्किल है इस हाउस के अन्दर। मुझे तो यह देखना पड़ता है कि सरकार कहां और कैसे और किन स्कीमों पर रुपया खर्च कर रही है। मैं देखता हूं कि इंतज़ामिया कामों पर सरकार ने ज़्यादा रुपया खर्च किया है।

Development के कामों पर सन् 1960-61 के अन्दर 52 लाख रुपया कम लगा। ऐसा नहीं होना चाहिए। Development के लिए जितना रुपया रखा जाए वह सारा खर्च होना चाहिए।

यहां पर executive की बड़ी तारीफ की जाती है, लेकिन जिसने सिर उठाया उसी को कुचल दिया जाता है। और उन को दबाने में जायज़ नाजायज़ हथियार बरतने में कोई तमीज़ नहीं की जाती। यह इस गवर्नमेंट का कारनामा है। यह कानून की spirit में काम नहीं करती। अगर कोई गलती करता है तो गवर्नमेंट का यह काम नहीं कि जोश में आ के वह भी गल्ती करने लगे। अगर कानून की spirit में सरकार काम नहीं करेगी तो मामला खराब होता चला जाएगा।

(पंडित श्री राम शर्मा)

मैं अब उन बातों की तरफ ध्यान दिलाना चाहता हूं जो देश की भलाई के लिए ज़रूरी हैं और जिन से मेरी भी दिलचस्पी है। मैं चाहता हूं कि जब वज़ीर मुताल्लिका जवाब दें तो इनको भी मद्देनज़र रख कर दें । एक तो यह कि पंजाब गवर्नमेंट के day to day administration के अन्दर मुदाखलत है । यह देखनेवाली बात है और अगर है तो कितनी है ? दूसरी बात यह है कि red tapism को देखा जाए कि कितनी बढ़ रही है । तीसरी चीज़ यह कि services के अन्दर कहां तक communalism फैल रहा है । चौथी बात यह कि वज़ीर साहिबान पाक साफ हैं या नहीं और पांचवी बात यह है कि जब यह Secular गवर्नमेंट है तो यह देखे कि मुल्क में भी secularism है या नहीं । और इन सिद्धांतों के मुताबिक काम होता है या नहीं । यह मुझे पता है कि communalism, castism, sub-castism, गवर्नमेंट के administration में कूट कूट कर भरा हुआ है । और जो inefficiency फैली हुई है, यह नाअहलियत की मिसाल है । इसलिए गवर्नमेंट को इस मामले में खास तौर से सोचना चाहिए । इस से बड़ी और अगली बात यह है जिसकी तरफ मैं ध्यान दिलाना चाहता हूं कि आज 12, 13 साल से ऊपर का अर्सा हो रहा है लेकिन देश की भलाई नहीं हो रही है । स्वामी दयानन्द जी ने और दूसरे आर्य समाजियों ने यह कहा था कि a good Government is no substitute for self-Government मगर self-Government के आने के बाद आज 12 साल के पीछे मैं यह कहूंगा कि self-Government is no substitute for a good Government. मेरा कहने का मतलब यह है कि सिर्फ यह कह कर हमारी तसल्ली नहीं हो सकती कि हमारी गवर्नमेंट है जब तक गवर्नमेंट अच्छी न हो और जब तक लोग इसका अहसास न करें ।

अच्छी गवर्नमैण्ट वह गवर्नमैण्ट है जिस के मुतअल्लिक आम लोगों की ज़बान पर हो कि यह गवर्नमैण्ट अच्छी है । गवर्नमैण्ट अच्छी नहीं हो सकती जब इन बुराइयों के अलावा उस के अन्दर corruption ऊपर से नीचे तक मौजूद हो ।

4 00 p.m.

मैं देख रहा हूं कि असैम्बली का बहुत सा वक्त, बजट बहस को छोड़ कर, यह आवाज़ बुलन्द करने में लगता है कि यहां corruption है, वहां corruption है; उस वज़ीर ने corruption की फलां वज़ीर के लड़के ने की । बजाए इस के कि कोई यह बताये कि किस पार्टी का क्या प्रोग्राम है, इस हाउस का वक्त corruption का ढोल पीटने में खर्च हो जाता है । न तो कोई बाकायदा किसी पार्टी का प्रोग्राम है, न किसी काम में दिलचस्पी , सिवाये यह कहने के कि corruption यह शक्ल अख्तियार कर गई है और इसी चीज़ को बार बार दोहराने में उन्हें लुत्फ आता है । मुझे अन्देशा है कि अगली election भी corruption की issue पर ही लड़ी जाएगी । कोई पार्टी अपना प्रोग्राम और पालिसी ले कर नहीं आयेगी बल्कि यह आवाज़ बुलन्द की जायेगी कि फलां आदमी ने इतना रुपया खा लिया, और फलां ने इतनी जायेदाद बना ली और इतने permits हासिल कर लिये । इस लिये जैसे मुल्क को बेरूनी खतरा होता है या उसे दूसरे मुल्क की तरफ से धमकी दी जाती है, चीन की मिसाल हमारे सामने है—इसी तरह हमें अंदरूनी खतरा यह है कि corruption ज़ोरों पर है । इस का मुकाबला करने की जिम्मेदारी गवर्नमैण्ट की है । गवर्नमैण्ट इस जिम्मेदारी को दूसरों पर नहीं डाल सकती । 8/9

महीने पहले ऐसा वक्त आया था कि इस बात पर बहुत ले दे हुई और चीफ मिनिस्टर साहिब ने मुनासिब समझा कि public life को बेहतर बनाने के लिए एक कमेटी बना दी जाए जो हाउस के दोनों तरफों के मैम्बरों पर मुश्तमिल हो। मैं अपनी पिछली तकरीर में जिक्र कर चुका हूं कि यह चीज़ अच्छी और नई थी लेकिन जितनी कि इस से लोगों को तवक्को थी उस के मुताबिक काम कम और नाकाफी हुआ। अगर यही हाल रहा तो इसे जारी रखने का कोई फायदा नहीं। चीफ मिनिस्टर साहिब के अलफाज़ के मुताबिक यह तो एक तजरुबा है—एक experiment है। मैं पिछले 8 महीने के तजरुबे की बिना पर कह सकता हूं कि इस तरीके से corruption बन्द नहीं हो सकती। इस के लिये तो कोई drastic कदम अख्तियार करना पड़ेगा। मैं गवर्नमैंट से अपील करूंगा कि इस चीज़ को above party politics रखें और Opposition से यह कहना चाहता हूं कि हर एक मामले में बेशक वह गवर्नमैण्ट से लड़े, election लड़े लेकिन कम से कम इस महाज़ में वह अपना पूरा पूरा सहयोग दे। इस के साथ साथ मैं यह भी महसूस करता हूं कि corruption को दूर करने का अख्तियार ज़्यादा तर गवर्नमैण्ट का है जिस के हाथ में ताकत है। वह इसे दूर कर सकती है। जहां तक इस कमेटी का ताल्लुक है मैं इस के मुतअल्लिक कुछ ज़िक्र हाउस में करूंगा ताकि इसे अंदाज़ा हो जाए कि इस ने क्या क्या किया है। इस Non-official Vigilance Committee के खर्च का estimate 75,000 या 80,000 रुपया सालाना है। इस का staff 25 आदमियों पर मुश्तमिल है जिस में चपड़ासी से ले कर Senior Superintendent, Police के rank के आदमी हैं। 28 फरवरी तक हमें 646 शिकायतें मौसूल हुईं—यह शिकायतें सरकारी मुलाज़मों और सरकारी अफसरों के खिलाफ थीं। लेकिन मुझे इस बात की हैरानगी हुई कि Legislative Council में वज़ीर साहिब ने कहा कि जहां तक Non-official Vigilance-Committee का ताल्लुक है उस के पास कोई शिकायत नहीं आई। मैं तो इस बयान को समझने से कासिर रहा, खास तौर पर जब कि मौसूलशुदा शिकायतों में से 50-60, के करीब शिकायतों पर हम गवर्नमैण्ट के पास अपनी report भी भेज चुके हैं। हमारे नोटिस में यह बात आई है कि कई ऐसे भले मानस और नेक लोग भी हैं जो दलाल बने हुए हैं और लोगों को बहका कर पैसे खा जाते हैं और नाजायज़ फायदा उठाते हैं। इसलिये मैं कहूंगा कि ऐसे लोगों का सरकारी दफतरों में अफसरों के पास आना जाना, उन से खाना पीना, बल्कि बातचीत करना भी बन्द कर देना चाहिये। अगर यह चीज़ बन्द न की गई तो corruption को काबू में लाना निहायत मुश्किल होगा। जितने भी नाम भेजे हैं उन में से कुछ की तो मंजूरी हो चुकी है लेकिन, स्पीकर साहिब, आप को ताज्जुब होगा—मैं किसी पर इलज़ाम नहीं लगाता मैं अपनी गवर्नमैण्ट की खूबी बयान करता हूं कि जो एक minute का काम हो वह एक दिन में होगा, जो एक दिन का काम हो वह दो अढ़ाई महीनों में होगा, और जो महीनों का काम है वह सालो में होगा। मैं समझता हूं कि 20/30 आदमी ऐसे हैं जिन्हें बारह पत्थर पार किया जाना चाहिये।

Secretariat में अब अफसरों के आस पास भीड़ कम होने लगी है। चीफ मिनिस्टर साहिब ने अपनी तकरीर में बताया कि ऐसे अफसरों को black list करने की बजाए हम और तरीका सोच रहे हैं हालांकि उन के कहने का यह मतलब नहीं था। गवर्नमैंट को यह legal advice मिली कि black का लफ्ज़ हटा देना चाहिये। अगर इस तरह

[पंडित श्री राम शर्मा]

से decision लिये जाएं तो लोग कुदरती तौर पर समझेंगे कि मामला खत्म हो गया। मशीन धीरे २ गर्म होने लगी थी कि उस की रफ्तार बन्द कर दी गई। इन हालतों में किस तरह से आगे बढ़ा जाए? हम ने बगैर तहकीकात के 161 दरख्वास्तें दाखिल दफ्तर कीं। 250 के करीब ऐसी शिकायतें थीं जो गलत साबित हुई और 150 ऐसी हैं जिन पर तहकीकात जारी है। हमारी कमेटी ने दौरा कर के लोगों को contact किया।

अब, स्पीकर साहिब, मैं हाऊस को इस मामले में confidence में लेना चाहता हूं। अगर आप भी चाहते हैं कि anti-corruption और vigilance के काम को जारी रखा जाए,..Opposition वाले मेरे दोस्त चाहे कितने बेताब हों, कितना गुस्सा खाएं लेकिन यह तभी हो सकता है अगर गवर्नमैंट की नीयत नेक हो, वह चाहती हो कि यह काम किया जाना चाहिए तो उन्हें भी उस का पूरे तरीके से साथ देना चाहिए।

**एक अपोज़ीशन सदस्य** : गवर्नमैंट की नीयत नेक नहीं है।

**पंडित श्री राम शर्मा** : अगर यही समझा जाए कि elections का issue पंजाब में corruption ही है तो, स्पीकर साहिब, इस का इलाज किस के पास है?

**चौधरी बलबीर सिंह** : इस में आप की अपनी राए क्या है?

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं खाली यही एतराज़ नहीं करता कि इस गवर्नमैंट में यह यह खामियां हैं बल्कि मैं गवर्नमैंट को एक तजवीज़ पेश करता हूं और दलेराना तजवीज़ पेश करता हूं कि अगर वाकई वह corruption को बन्द करने का काम आगे चलाना चाहती है, जैसा कि इन्होंने शुरु में अपना इरादा ज़ाहिर किया था तो चीफ मनिस्टर को head quarters पर इस काम के लिये हर रोज़ दो घण्टे का time देना चाहिए। वरना मेरा तजरुबा यह है कि सिवाय Law and Order के जिस किसी महकमे को कोई चीफ मनिस्टर अपने हाथ में लेता है तो वह महकमा administrative तौर पर खत्म हो जाता है—या तो वह उस के deputies के हाथों में चला जाता है या secretaries के। कोई भी चीफ मनिस्टर काफी महकमों को अपने पास रख कर उन के साथ इन्साफ़ नहीं कर सकता। मुझे कोई एतराज नहीं, वह इसे अपने पास रखें लेकिन जैसा कि मैंने अभी २ बताया, अगर वह इस को आगे चलाना चाहते हैं तो उन्हें इस काम के लिये दो घंटे रोज़ Headquarters पर देने चाहिएं। लेकिन मैं जानता हूं कि वह नहीं दे सकते। उन्होंने अपने आप को इतना busy बना रखा है कि वह इतना वक्त निकाल ही नहीं सकते। कुछ तो जरूरी काम होते ही हैं और कुछ, मैं तो इसे वहम ही कहूंगा—इसी ख्याल से वह काम करते हैं। अगर वह इस काम को नहीं कर सकते तो मैं कहता हूं कि जो मनिस्टर अपना आधा वक्त लगाने के लिये तैयार हो उन को दे दें। अगर चीफ मनिस्टर के पास time नहीं है, और यह सदाकत है.....(*Interruptions*)

**श्री अध्यक्ष**: पंडित जी आप ने बहुत time ले लिया है। अब खत्म करें। (I would like to point out that the hon. Member has already taken a lot of time. He should now wind up.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं एक दो बातें कह कर बैठ जाता हूं। तो मैं बता रहा था कि जब चीफ मनिस्टर के पास वक्त नहीं तो वह यह काम किसी ऐसे मनिस्टर को दे दें जो कि

कम से कम अपना आधा वक्त इस पर लगा सके । इस के साथ २ मैं यह कहूंगा कि यह जो सरकारी और गैर सरकारी का अलग अलग सिलसिला है यह नहीं रहना चाहिए । अफसरों के लिए 14, 15 लाख का अलग महकमा बनाया हुआ है जिस के अन्दर तीन तीन साल तक जाबते ही पूरे नहीं होते और दूसरी तरफ non-officials के लिए अलग सिलसिला है । मेरा अपना यह पक्का ख्याल है कि corruption और रिश्वत दूर हो नहीं सकती जब तक कि दोनों तरफ अलग २ तौर पर काम चलता रहे ।

**श्री अध्यक्ष** : अगर आप इस पर कोई किताब लिखें तो बहुत बिके (If the hon. Member writes a book on this subject, it will sell like hot cakes.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : इस लिये जरूरी है कि corruption को खत्म करने के लिए एक अलग ministry होनी चाहिए, यह official और non-officials Committee की तमीज़ मिलनी चाहिए । इस के साथ मेरा सुझाव एक और है और वह यह कि उस महकमे के अन्दर आधे आदमी police के होने चाहिएं और आधे दूसरे । और वह आदमी वह हों जिन का काम किसी शकोशुबा से बालातक हो । जो police के आदमी हों वह पुलिस के महकमा के under न रहें बल्कि उन को on deputation treat किया जाए और उन्हें अपनी promotion वगैरा के लिए I.G. या D.I.G. Police की तरफ न देखना पड़े ।

**श्री अध्यक्ष**: यह बातें तो आप को वहां Join करने से पहले तै कर लेनी चाहिए थीं। (These details should have been settled before the hon. Member joined that committee.)

**पंडित श्री राम शर्मा** :आप को भी कुर्सी पर बैठकर काफी तजरुबा होता जा रहा है ।

**श्री अध्यक्ष** : मुझे तो पहले ही काफी तजरुबा है, आप की बुजुर्गी से डरता हूँ, इसलिए वह नहीं बताता (I have already got sufficient experience. But I have got great regard for the old age of the hon. Member and, therefore, I do not want to tell him about it.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : आप का तजरुबा तो मानी हुई चीज़ है । वैसे भी चेयर ऐसी चीज़ है जिसके सामने आदमी का दम खुश्क हो जाता है । तो मैं जनाब यह कह रहा था कि कुर्सी खाली रखने से या खाली कुर्सी से काम नहीं चलता । खाली कुर्सी से वह महकमा नहीं चलने वाला। Districts के अन्दर कमेटियां बनाने का सिलसिला भी सवाल जवाब से टालने वाला नहीं । जिलों के basis पर कुछ आदमियों की advisory और non-official committee भी बननी चाहिए । वैसे तो इस काम के लिए भी जो आठ दस नेक बन्दे बतौर advisors लगाए हुए हैं वही आज तक परेशान बैठे हुए हैं कि उन को कोई बुलाता ही नहीं, पूछता ही नहीं, उनसे मशवरा ही नहीं लिया जाता । मैं तो उन की हिम्मत की भी दाद देता हूँ । मैं तो कुछ बदनाम हुआ और कुछ नेकनामी में भी आया ।

**श्री अध्यक्ष** : जगत राम हरियानवी भी ऐसे ही कहते कहते चल बसे । (The late Shri Jagat Ram Harianvi also used to say such things.)

पंडित श्री राम शर्मा : मैंने तो नहीं चल बसना । लेकिन मैं गवर्नमेंट को यही मशवरा दूंगा कि अगर गवर्नमेंट इस काम में serious है तो यह काम चलेगा और जहां तक मेरा ताल्लुक है मैं भी इसको इस काम में सहयोग देने को तैयार हूँ । लेकिन अगर गवर्नमेंट का यही तरीका जारी रहना है जोकि एक साल का तजरुबा बताता है तो इसे आराम के साथ अपनी हैयात पूरी कर लेनी चाहिए ।

**श्री अध्यक्ष**: आप का वक्त खत्म हो गया है (The time of the hon. Member is over.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, अब एक दो बातें सरसरी तौर पर कह कर खत्म करने वाला हूँ ।

वज़ीरे आबपाशी ने बताया कि जो नुक्सान हुआ वह unprecedented बारिशों की वजह से हुआ । मैं आप की मार्फत House को बताना चाहता हूं कि यह कतई गलत बात है कि एक दो सदियों से या जहां तक लोगों की याद आती है, ऐसी बारिशें नहीं हुई । कम से कम मैं ने जिन पुराने लोगों से सुना यह बात गलत है कि यह unprecedented बारिशें थीं। मैं समझता हूँ कि जो तबाही और नुक्सान वहां हुआ उसका कसूरवार महकमा है । उन्होंने अम्बाला और करनाल के जंगल को काट कर तो पानी वहां से निकाल दिया लेकिन जहां वह रोहतक में दाखिल होता है उसे वहीं पर रहने दिया । इन नालों को पूरा नहीं किया गया और नतीजा यह हुआ कि जितना पानी अम्बाला और करनाल का इकट्ठा होकर निकला वह तमाम का तमाम रोहतक में फैल गया और उससे शहर और गांव डूब गए । करोड़ों रुपए का नुक्सान हुआ और अब अपनी और अपने department की गलती तो छुपाने के लिए कहा जा रहा है कि यह unprecedented rains की वजह से हुआ । बल्कि मैं तो कहूँगा कि गवनमेंट और इनके महकमे की unprecedented bungling और बद इन्तज़ामी की वजह से रोहतक का शहर और गांव पानी में डूबे ।

एक बात और करके मैं खत्म करता हूं । वह वजीर साहिब P.W.D. के महकमे की बाबत है ।वह मेरे दोस्त भी हैं, बुजुर्ग तो नहीं, शायद बराबर के ही होंगे । (*Interruption*) इन के डिप्टी साहिब चले गए, उन्होंने कहा था कि जब आप लोग सिफारिशें करें तो हम क्या करें ? उस रोज़ तो, स्पीकर साहिब, मैं इन के Department की बात करने जा रहा था लेकिन आप ने रोक दिया था कि मैं relevant नहीं हूँ । लेकिन अब दो तीन मिनट में ही मैं चौधरी साहिब के महकमे का एक नमूना आप के सामने पेश करना चाहता हूँ । इनके महकमा P.W.D., Capital, ने यह फैसला किया कि यहां चण्डीगढ़ के अन्दर 22 सैक्टर में जो हलवाई, नानबाई और सब्ज़ी फरोशों की दुकानें हैं वहां नहीं रहनी चाहिएं क्योंकि उनके वहां रहने से गन्दगी फैलती है । इस पर उन लोगों ने कहा कि हम कहां जाएं ? इस पर फैसला यह किया गया कि गवर्नमेंट उनके लिए सैक्टर 22 के किनारे पर 20 दुकानें बना देगी और वह वहां पर shift कर जाएंगे । सो वह 20 दुकानें बन गई । उनसे एक एक महीने का किराया ले लिया गया । दुकानें उनके नाम allot कर दीं कि जाओ वहां पर जाकर बैठ जाओ । वहाँ पर एक Superintendent हैं और इसी महकमे के एक Under Secretary भीं हैं । उन लोगों को कुछ इशारा पर से आया और जनाब के महकमा ने एक हुक्म

जारी कर दिया कि उन दुकानों में नहीं बैठ सकते जब तक कि पहली दुकानों के मालिकान से.........

**लोक कार्य मंत्री** : जोश में आ गए।

**पंडित श्री राम शर्मा** : जोश में नहीं आया बल्कि आप के महकमे के होश बयान करने जा रहा हूँ। उन Under-Secretary साहिब ने यह हुक्म जारी कर दिया कि गवर्नमेंट की बनी इन दुकानों में तब तक वह लोग नहीं आ सकते जब तक पहली दुकानों के मालिकान से पर्चियां लेकर न आएं जिन से जाहिर हो कि उन्होंने उनका कब्जा हासिल कर लिया है। मैं पूछता हूँ कि गवर्नमेंट का इस बात से क्या ताल्लुक है ? मालिक जानें और उन के किरायेदार, इन का बीच में आने का क्या मतलब था ? मालिक मकान और किराएदारान का झगड़ा तमाम पंजाब में और जगह भी तो चलता आ रहा है।

**श्री अध्यक्ष** : मैं थोड़ा सा latitude दे रहा हूं वरना Appropriation का scope limited होता है। (I am giving some latitude, otherwise the scope of the Appropriation Bill is limited.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं वह वाक्या बयान कर रहा हूं जिसका इन्होंने चर्चा कर दिया था। नतीजा यह हुआ कि मालिकों नें दो, दो हज़ार और तीन, तीन हज़ार रुपया पगड़ी ली। और मालिक कौन हैं ? सात, आठ तो Secretariat के हैं और उस Under-Secretary के पड़ौसी हैं। जो Superintendent हैं वह घर २ घूमता रहा है और उस ने धींगामुशती करके उन लोगों को पगड़ियां दिलवाई और खुद खाई। और यह यहां बैठे कानून की बात करते हैं। उस इंजनियर की बात सुनें और उस जैसे तो एक से एक बढ़िया इंजनियर भरे पड़े हैं यहां। (घंटी)

**लोक कार्य मंत्री** : क्या मैं एक बात पंडित जी से कहूं ?

**श्री अध्यक्ष** : क्या आपस में चोंच लड़ाना ज़रूरी है ? पंडित जी अब आप यह नहीं कह सकते कि आप को वक्त कम मिला है जो आप का हमेशा गिला रहा है कि आप को वक्त कम दिया गया है। (Is it essential for the hon. Member to have a dig at each other ? Pandit Shri Ram Sharma always had a complaint that he was not given enough time. Now he cannot say so.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : मेरा गिला नहीं है मगर एक पुराना मैम्बर होते हुए मैं महसूस करता हूं कि मुझे बार २ न उठना पड़े।

**श्री अध्यक्ष** : जो Whip की तरफ से लिस्ट आई है उस में कुछ ऐसे साहिबान के नाम हैं जो पहले बोल चुके हैं। वह तो बोलने का ख्याल छोड़ दें। मैं उन लोगों को वक्त देने का वायदा किया है जिन को पहले वक्त नहीं मिला। (The list that I have received from the whip contains the names of certain Members who have already had time to speak. They had better given up hope of getting another opportunity. I have promised time to such Members who have had no opportunity to have their say earlier.)

**श्री गोरख नाथ** (बटाला) : स्पीकर साहिब, एक साल के अर्से के बाद, बड़ा सोचने और समझने के बाद, आज मुझे आप से कुछ वक्त मांगना पड़ा है। बजट के हिसाब किताब को न देखते हुए मैं ज़रा उस ढंग के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं जिस में कि वह तैयार किया जाता है और यहां हाउस में पेश किया जाता है। इसे Finance Secretary साहिब तैयार करते हैं और वज़ीर साहिब यहां पेश करते हैं। यही तरीका काफी देर से चला आ रहा है। मैं समझता हूं कि आज़ादी हासिल करने के बाद यह तरीका बहुत हद तक बदल जाना चाहिए था। मगर कुछ मजबूरियां थीं, कुछ हालात थे कि जिन में हम उलझ कर रह गए और ऐसे उलझे कि हम भूल ही गए कि आज़ादी कब आई, कैसे आई और क्यों आई। मगर इस बात को कोई नहीं भूल सकता कि सरकार ने लोगों को satisfy करना है। आज पैसा ही इस बजट का मूल है और resource है। लेकिन अगर यही असलियत में सब कुछ होता तो आज यहां पर हम न होते बल्कि अंग्रेज़ होता। मगर उन के ज़माने में लोगों ने फैसला किया कि हम ने ज़िंदा रहना है और ज़िंदा भी इनसानों की तरह से रहना है न कि हैवानों की तरह से। हमें कपड़ा चाहिए, मकान चाहिए और खाने पीने का सामान चाहिए। अगर यह चीज़ें नहीं मिल सकतीं तो हम ने ज़िंदा नहीं रहना बल्कि अगर फांसी पर भी लटकना पड़े तो परवा नहीं। इस संदेश को गांधी जी ने देश की हर एक कुटिया तक पहुंचाया। वह महात्मा थे, संत थे। गांधी जी का अपना ढंग था उस के ज़रिए से देश के कोने २ में पहुंचा जा सकता था। वह सारे देश में इस संदेश को ले गए और कुरबान हुए। मैं समझता हूं कि इस काम में थोड़ा सा हिस्सा मैं भी डाल चुका हूं। मगर आज 12 साल के बाद हम भूल गए हैं कि हम क्या करने निकले थे। अंग्रेज़ यहां से गए तो इस लिए कि वह समझ गए थे कि वह इस देश के लोगों की ज़रूरियात को पूरा नहीं कर सकेंगे, और नहीं कर सकेंगे तो यहां बगावत होगी और यह बगावत हिन्दू मुसलमान की आपस में नहीं होगी वह सीधी हुकमरान यानी अंग्रेज़ के खिलाफ होगी। उस वक्त हमारे पास कोई पैसे या हथियार न थे सिर्फ man power थी। इसी का इस्तेमाल हम ने किया था मगर आज हम man power का इस्तेमाल नहीं करते बल्कि पैसे को मूल समझ रहे हैं। आज़ादी के बाद लोगों का तकाज़ा है कि अंग्रेज़ के वक्त में हम ने politically surrender किया था और economically हमारा पतन हुआ था तो आज अंग्रेज़ के चले जाने के बाद हमें उन से सबक सीखना चाहिए कि हमें किस तरीके से चलना चाहिए। अंग्रेज़की नकल करने से हम देश की जनता को खुश नहीं कर सकेंगे। मैं पंडित श्री राम शर्मा जी से इस बात में इत्तफाक करता हूं कि वह सरकार जिस के खिलाफ लोगों की ज़बान पर चर्चा हो वह ज़्यादा देर तक टिक नहीं सकती, जिस के कर्मचारियों के खिलाफ लोगों की ज़बान पर चर्चा हो वह सरकार बदल जायगी। हमारी administration के यह जो नाखुदा हैं जनता इन को ही देखती है और अच्छे या बुरे वह इन को समझती है और अगर नज़ला गिरता है तो इन पर ही गिरेगा। हमारा economic ढांचा ऐसा होना चाहिए कि हमारे यह नाखुदा आम जनता से बहुत ज़्यादा ऊपर न रह रहें, इन का रहन सहन आम लोगों से जुदा न हो और उन से बहुत ज़्यादा बड़े लोगों का सा न हो। रहन सहन का एक ढंग गांधी जी का था। यह बात तो न थी कि उन को तन ढांपने के लिए कपड़ा न मिलता था या दूसरी चीज़ें नहीं मिल सकती थीं। मिल तो सब कुछ सकता था मगर वह आम लोगों को देखकर अपना रहन सहन बनाते

थे। यह जो बजट आज Finance Secretary साहिब ने तैयार किया है इस में जो हमारे असली resources हैं उन को वह भूल गए हैं। अगर यही वह resource है जिन के ज़रिए हम इस देश को आगे ले जा सकते हैं, तरक्की करवा सकते हैं। आज का जो ज़माना है इस में अगर कोई अमृतसर का रहने वाला है तो यहां के लोग जानते हैं कि फलां शख्स के घर में सुबह क्या बना था या जो बटाले का रहने वाला है उस के घर में क्या बना था। *(At this stage Sardar Gurbachan Singh Bajwa, a member of the panel of chairmen occupied the chair)* इस से इनकार कर देने से कोई बात बनती नहीं है। हम यह कहने के लिए तैयार हैं कि हमारे हर काम में ईमानदारी होनी चाहिए। आज हमारी जनता में जागृति आ गई है और वह हमारी ईमानदारी को समझती है। इसलिए हम डींगों के भरोसे ज़्यादा देर तक नहीं चल सकते। हम अगर चल सकते हैं तो एक निश्चित प्लैनिंग के सहारे चल सकते हैं। हम अगर democracy को कायम रखना चाहते हैं तो हमें इसके principles पर चलना पड़ेगा और हमारे देश का जो सब से पिछड़ा हुआ आदमी है, जिसे हम आखरी आदमी कहते हैं, उसकी ज़रूरत को मद्देनज़र रख कर चलना पड़ेगा।

मैं एक मिसाल देना चाहता हूं कि एक घर का आगू अपने दूसरे छोटे भाई या परिवार के लोगों को इस बात का उपदेश देता है कि वह काम करें क्योंकि एक आदमी कहां तक घर की स्थिति सुधार सकता है। इसलिए वह काम डट कर करते हैं और उसके उपदेश के मुताबिक कम से कम चीज़ों को बरत कर गुज़ारा करते हैं लेकिन अगर वह आगू अपने सुसराल जाने के समय कर्जा उठा कर अपनी बीवी के लिए गहने बनवाता है और उसे वहां ले जाता है तो दूसरे भाई उसकी इस तरह की हरकत देख कर भी कब तक उपदेश सुनते रहेंगे ? उनमें बेदारी आएगी। इसी आधार पर हम देखें कि हमने पब्लिक को क्या दिया है और हम अपने लिए क्या कर रहे हैं। केवल पब्लिक को उपदेश देने मात्र से कोई बात बनती नहीं है। अगर हम अपने बच्चों को कारों में बिठा कर स्कूल भेजते रहें, उनका स्तर बहुत अच्छा बनाए रखें, उनको हर प्रकार का आराम प्रदान करें और पब्लिक को कहें कि तुम गुज़ारा करो और मेहनत से काम करो तो पब्लिक इस बात को कब तक सुनती रहेगी ? क्योंकि जब तक हम स्वयं वह काम नहीं करते जिनके लिए जनता को उपदेश देते हैं तब तक जनता के अन्दर जज़्बा पैदा नहीं हो सकता। और जब तक हम अपना आदर्श पेश नहीं करते तब तक जनता में जागृति नहीं हो सकती। आजकल हमारी गवर्नमेंट का जो विचित्र ढंग है, वह ठीक नहीं है।

मैं सरकार को यह कहना चाहता हूं कि उन लोगों पर, जो ग़रीब हैं और सिर्फ सादा रोटी और कपड़ा चाहते हैं, टैक्स न लगाओ। इस टैक्स के बारे में मैं यह कहना चाहता हूं कि यह कहते हैं कि हम ने तो dealers पर टैक्स लगाया है लेकिन असल में होता क्या है ? होता यह है कि यह जिस चीज़ पर टैक्स लगाते हैं dealer उसकी कीमत बढ़ा देता है। और जब consumer उस चीज़ को खरीदता है तो उसे उसकी बढ़ी हुई कीमत देनी पड़ती है। इस तरह से टैक्स उस खरीदने वाले पर पड़ता है जिसके पास रोटी खाने को नहीं है। यह हालत है इस सरकार की। और इस पर यह समझते हैं कि हम टैक्स लगा कर चलते चलेंगे। मैं किसी के ऊपर व्यक्तिगत बातों में नहीं जाना चाहता, अपने आप को ही निशाना बनाता हूं कि हमें क्या करना चाहिए। जब तक हम अपने को नहीं सुधारेंगे, सुधार होने वाला नहीं है। मैं कहता

[पंडित गोरख नाथ]
हूं कि हमारे income के ज़राए क्या हैं? लैंड, ऐग्रीकल्चर, और इंडस्ट्रीज़। इंडस्ट्रीज़ का बजट सन् 1956-57 में 40 या 41 लाख था और उसी साल ऐग्रीकल्चर पर जो रकम थी वह थी 78 लाख के करीब। आज हम देखते हैं कि इंडस्ट्रीज पर 2 करोड 2 लाख का बजट है और ऐग्रीकल्चर पर 2 करोड़ 22 लाख रख कर हम काफी आगे गए हैं। लेकिन मैं यह कहना चाहता हूं कि इन दोनों चीजों पर 4 करोड़ 24 लाख काफी नहीं है।

चेयरमैन साहिब, अब मैं इस cultural programme के बारे में कुछ कहना चाहता हूं। यह cultural programme आज एक बहुत बड़ी चीज़ बन गई है लेकिन जब अंग्रेज़ों का राज्य था उन दिनों की बात है कि हमारे यहां के एक ज़मींदार का लड़का भंगड़ा में शामिल हो गया और आंखों में सुर्मा वगैरह डाल लिया। तो उसका पिता गांव के ब्राह्मण के पास आया और कहने लगा कि पंडित जी मेरा लड़का तो खराब हो गया। इसका चालचलन खराब हो गया। आप इसे समझाइए और अगर नहीं समझता तो पुलिस से मार पीट करवा कर ठीक करवाईए। और जब पुलिस आई तो हुआ भी इसी तरह। कहने का मतलब यह कि उस वक्त तो इस cultural programme की यह स्थिति थी जो मैंने बयान की लेकिन अब इस cultural programme को बड़ा महत्व दिया जा रहा है। पहले जो आदमी बुरा ज़रिया मुआश अख्तियार करता था उसे समाज में बुरी नज़र से देखा जाता था और वारंट तक जारी होते थे और खराब काम करने वाला समाज के डर से अफीम तक खा कर मर जाता था मगर आज का सिलसिला ही निराला है, चेयरमैन साहिब।

पिछले सैशन में मैंने एक मशविरा दिया था कि ऐसे लोगों को जो कुछ लोगों के चहेते हैं, सज़ा देनी चाहिए। आज लोग उन की ज्यादतियों के कारण चीखते हैं, चिल्लाते हैं लेकिन वे लोग अपनी हरकतों से इसलिए बाज़ नहीं आते हैं क्योंकि उनके ऊपर किसी का हाथ होता है। मैं चीफ मिनिस्टर के नोटिस में यह बात लाना चाहता हूं कि इस तरह की बातें बन्द हों और अगर चीफ मिनिस्टर के इल्म में यह चीज़ हो तो मालूम करें और ऐसे लोगों को अपने control में करें जोकि उनका नाम exploit करते हैं। क्योंकि मामूली आदमियों को गलत-फहमी हो जाती है और वह इसलिए धोखे में आ जाते हैं क्योंकि वे समझते हैं कि यह उनके नाखुदाओं का हुक्म है।

चेयरमैन साहिब, political मुखालफत रखने वालों के भी आपस में social ताल्लुकात होते हैं और मैं समझता हूं कि democracy पनपती ही तब है जब हमारे social ताल्लुकात आपस में हों लेकिन बदकिस्मती से मैं एक रिशतदार के घर invite हो गया। मेरे साथ श्री प्रबोध चन्द्र भी वहीं थे और मेरे जाने से पहले सरदार वरियाम सिंह और दीगर साथी भी वहीं थे जोकि आजादी की जंग में हमारे साथ जेलों में मसायब बर्दाश्त करते रहे। लेकिन निहायत अफसोस की बात है कि अगले दिन मेरे मकान पर C.I.D. मंडला रही थी और गाँधी जी के नाम लेवाओं ने यह तरीका अख्तियार किया कि गोरखनाथ जिस ने कि अपनी सारी जिन्दगी कांग्रेस में लगा दी उसके पीछे C.I.D. लगा दी। चेयरमैन साहिब, मैं आजादी हासिल करने के लिए बीमारी की हालत में भी घूमा हूं और कांग्रेस की सेवा में किसी भी बात की मैंने परवा नहीं की। लेकिन कौन जानता था कि फांसी के रस्से तक की परवा न करने वाले गोरखनाथ पर भी शक हो सकता है। लेकिन, चेयरमैन साहिब, जो शख्स अंग्रेज की गुलामी

बर्दाश्त न कर सका वह किसी नाखुदा की गुलामी बर्दाश्त नहीं कर सकता, खास तौर पर ऐसे हालात में कि जब उसकी नाखुदाई भी हमने हासिल करवाई हो। चेयरमैन साहिब, मैंने जिन्दगी में दलेरी के साथ काम किया है और मैं जानता हूं कि जो भी शख्स मुझे मिलता है वह मेरे लिए इज़्ज़त रखता है। क्योंकि मेरी पोज़ीशन एक पुरोहित की है इसलिए मेम्बरान मुझे मिलते हैं लेकिन सब हालात से वाकिफ होते हुए भी अपनी feelings का इज़हार नहीं कर पाते। फिर भी मुझे बताते हैं कि सामाजिक तौर पर हम ने कितनी तरक्की की है।

**श्री सभापति** : अब खत्म करें। (The hon. Member should now wind up.) (घंटी)

**श्री गोरख नाथ**: चेयरमैन साहिब, मैं सारे साल में पहली दफा बोला हूं। मुझे पांच सात मिनट और दें। आखिर में बहुत कुछ न कहता हुआ सिर्फ इतना कहना चाहता हूं कि लोग टिकटों की गर्ज से दबे हुए हैं और सच्ची बात नहीं कह पाते। लेकिन मैं अर्ज़ करता हूं कि मेरे पीछे इस लिए C.I.D. लगा दी जाती है कि मैंने यहां पर एक लफ्ज़ कहा था..... मैं उसे भूल नहीं पाया हूं। लेकिन मैं बता देना चाहता हूं कि मैं नैशनलिस्ट रहा हूं, नेशनलिस्ट हूं और नेशनलिस्ट ही मरूंगा, यही मेरी ideology है। मैं देश द्रोही नहीं बन सकता भले ही मेरे पीछे C.I.D. लगी रहे। लेकिन, चेयरमैन साहिब, मुझे निहायत दुःख के साथ कहना पड़ता है कि अगर एक कांग्रेसी किसी के हां किसी ऐसे कांग्रेसी के साथ खाना खाने के लिए इकट्ठा हो तो उसके खिलाफ सी. आई. डी. से रिपोर्ट मंगवाई जाती है।

**एक आवाज़**: रिपोर्ट तो वज़ीरों के खिलाफ भी मंगवाई जाती है।

**श्री गोरख नाथ**: चेयरमैन साहिब, economic sphere में जो तरक्की हम ने की है उसे भी मैं भूला नहीं। यह ठीक है कि कुछ लोगों के कपड़े सफेद हो गये हैं लेकिन आम शहरियों की हालत यह है कि लोग अपने कपड़े बमुश्किल बना पाते हैं। लेकिन यह भी ठीक है कि आपने बटाला में देखा था कि जो लोग वहां पर दाल दलते देखे थे, बटन, पेंच या स्टार बेचते थे और बमुश्किल उन के पास दस बीस का सामान होता था आज कारें रख रहे हैं और कितनी कारें उन लोगों के पास हैं। बटाला ही अकेला नहीं और भी ऐसे शहर हैं जहां पर, चेयरमैन साहिब, मैंने देखा है कि चन्द लोगों की हालत में इस तरह की तब्दीली आई है। लेकिन दूसरी तरफ जो शख्स जमीन काश्त करता है उस के status में कोई तब्दीली नहीं आई। मैं सिर्फ बटाला का ही नाम नहीं लेता, जालन्धर और लुध्याना की भी ऐसी हालत है कि चन्द एक लोगों की ज़ाती हालत में तरक्की हुई है। मैं नहीं कहता कि तरक्की नहीं होनी चाहिए बल्कि मैं यह अर्ज़ करता हूं कि तरक्की co-operative ढंग से होनी चाहिए। तरक्की के हिस्सेदार सिर्फ बड़े बड़े आदमी नहीं होने चाहिएं और सिर्फ एक शख्स की जेब में ही पैसा नहीं जाना चाहिए बल्कि सब लोगों की माली हालत में सुधार होना चाहिए। जब कांग्रेस ने कोआप्रेटिव सोसायटियों का नारा लगाया तो हमें निहायत खुशी हुई लेकिन अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि उस नारे पर पूरी तरह से अमल नहीं किया गया। अगर उस पर अच्छी तरह से अमल होता तो बहुत कुछ हो सकता था। मैं समझता हूं कि यह बहुत अच्छी बात हुई कि कांग्रेस ने आवड़ी के कांग्रेस सेशन में यह नारा लगाया जिसका नतीजा यह हुआ कि इस से हिन्दुस्तान में सोशलिस्टों का खात्मा हो गया। कम्युनिस्टों से भी

[श्री गोरख नाथ]
इसी तरह से बहुत बड़ी गलती हो गई और वे अपने sentiments में किसी और को देखने लगे। (घन्टी)

चेयरमैन साहिब, मैं ज्यादा न कहता हुआ सिर्फ यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो खतरा इस वक्त दरपेश है इस से बढ़ कर कोई खतरा किसी डैमोक्रैटिक मुल्क के सामने नहीं आया (*Cheers from the opposition*) आज लोग कांग्रेस से मुतनफ़फर हो रहे हैं। कांग्रेस के असूल बड़े हैं, कांग्रेस का नजरिया ऊंचा है और अगर हम उसी रास्ते पर गामज़न रहे तो हमें कोई खतरा नहीं, हमारी democracy को कोई खतरा नहीं। लेकिन आज हम देख रहे हैं कि कांग्रेस की जड़ें अन्दर से खोखली हो रही हैं और अगर जड़ें ही न रहीं तो फिर इस से बढ़कर और कौन सा खतरा हमारी democracy को हो सकता है? आज हम 10 करोड़ और 83 लाख रुपया administrative services पर खर्च करने जा रहे हैं और मैं यकीन के साथ कह सकता हूं कि दुनियां का कोई भी तरक्की याफ्ता मुल्क administration पर इतना खर्च करना afford नहीं कर सकता।

अगर यह सारी की सारी Demand administrative services पर खर्च कर दें तो फिर भी अमन नहीं होगा बल्कि बग़ावत होगी और वह रुक नहीं सकेगी। यह भारी खतरा है जिस का कि हम ने सामना करना है। मैं सच कहने से नहीं डरता और मैं जानता हूं कि मुझे Charge किया जायेगा कि मैं indiscipline पैदा कर रहा हूं। मैं यह हरगिज़ नहीं चाहूंगा कि यह गाड़ी इस तरह चलती रहे और हकूमत इस तरह तबाह हो जाए। हकूमत को आगाह करना मैं prefer करूंगा खाह मुझ पर indiscipline का charge क्यों न लगाया जाये। चेयरमैन साहिब, औरंगज़ेब के जमाने में ज़ुल्म हुआ उसी तरह मेरी रूह भी भाई मति दास की तरह चिल्लाएगी नहीं। मैं नहीं चाहता कि इन बातों को नशर कर के मैं भाई मति दास के नाम को बदनाम करूं। मैं एक बात ज़रूर कहूंगा कि मैं ने कई relief works में काम किया है और कई बदमाशों से भी मेरा वास्ता पड़ता रहा है लेकिन उन्होंने भी कभी मुझे गाली देने की जुरअत नहीं की बल्कि नम्रता से हाथ ही जोड़ दिये होंगे। शराबी अगर मिल गया तो उसे भी मुझे देख कर शर्म आ गई होगी। मैं ने कई elections अकाली पार्टी से लड़े और उन की नंगी तलवारों का मुकाबला किया लेकिन, चेयरमैन साहिब, अब जब कि culture फैल रहा है मैं नहीं कहता कि कांग्रेस—क्योंकि कांग्रेस के बहुत ऊंचे आदर्श हैं—लेकिन वे लोग जो खुद-प्रस्त और खुदगर्ज़ हैं और मिनिस्टरों के इर्द गिर्द घूमते रहते हैं उन्होंने मेरे खिलाफ filthy language इस्तेमाल करने की जुरअत की। चेयरमैन साहिब, एक दफा नहीं बल्कि यह तो उन का शेवा बन गया है कि जब मैं गुज़रता हूं तो मुझ पर गालियां बरसाई जाती हैं। मैं इस सूरते हाल को एक दिन के लिए भी बरदाश्त नहीं कर सकता कि young legislators से मुझ पर filthy language इस्तेमाल करवाई जाए। उन्होंने शायद आज़ादी की जंग में ऐसे हालात न देखे होंगे इसलिए मुझे उन पर कोई रंज नहीं। मैं ने एक साल लगातार इंतज़ार किया कि शायद वायुमण्डल बदल जाये लेकिन यह न बदला। इसलिए मैं ही बदल गया हूं। मुझे तो पहले ही अपना जीवन प्यारा नहीं है। इसलिए इन हालात को दुरुस्त करने में अगर मुझे मरन व्रत भी रखना पड़े तो मैं रखूंगा। इस तरह से मैं अपने नेताओं के सिर से वह जादू उतारने की कोशिश करूंगा जो जादू कि देश को तबाही की तरफ

ले जा रहा है। यह तबाही आई तो मुझे डर लगता है, क्योंकि कांग्रेस के बाद कोई और Democratic Party नहीं है जो अवाम पर अपना तसल्लत जमा सके, लोग कांग्रेस के ऐसे आदमियों के खिलाफ उठेंगे और इस संस्था को ऐसे individuals के हाथ देंगे जो देश में अमन और शान्ति कायम रख सकें। मैं ज्यादा न कहते हुए एक बात कहूंगा कि आज के बाद मैं तमाशाई बन कर ऐसे हालात नहीं देखूंगा बल्कि अमल पर सर गर्म रहूंगा ताकि अपने नेताओं के दिमाग़ से यह जादू उतार दूं—बहरहाल अपनी जान देने के बाद तो यह उतरेगा ही।

**चौधरी इन्द्र सिंह** (जींद, जनरल) : चेयरमैन साहिब, मैं ने बजट पर और Demands for grants पर बहुत तकरीरें सुनी हैं और पिछले चार सालों में भी बहुत सुनी हैं। अब जब कि हमारी विधान सभा की आखरी term है और आखरी ही Appropriation Bill है मैं चाहता हूं कि पिछले दिनों जो इस हाउस में debates हुईं उन में जो मसला उभर कर आया है वह मैं हाउस के सामने रखूं और गवर्नमेंट से निवेदन करूं कि इन मसलों पर सोचें और जवाब देने की कोशिश करें। चेयरमैन साहिब, मैं ज़ातियात में जाना पसंद नहीं करता और न ही इस हाउस में आखरी Appropriation Bill पर तलखी और कशीदगी पैदा करना चाहता हूं। लेकिन यह हकीकत है कि न सिर्फ कांग्रेस के सदस्यों ने बल्कि बाकी कुछ लोगों ने भी कांग्रेस सरकार के खिलाफ संगीन इलज़ामात लगाये हैं। इलज़ामात के अलावा, हमारे सूबे की इक्तसादी अबतरी हो रही है उस की तरफ भी मैम्बरों ने तवज्जो दिलाई है। हमारे सूबे में जो मज़हब की बिना पर अफरा तफरी और धांधली मची हुई है उस के मुताल्लिक तवज्जो दिलाई है। मैं, चेयरमैन साहिब, कोशिश करूंगा कि इस थोड़े से वक्त में उन अहम बातों की तरफ, जिन का सूबे के लोगों के साथ ताल्लुक है और जिन पर स्टेट की भलाई मुनहसर है, सरकार की तवज्जो दिलाऊं। 1957 में जब चीफ मिनिस्टर ने एक प्रोग्राम का एलान किया था तो उन्होंने कहा था कि मैं यहां neat and clean administration चाहता हूं, eradication of corruption और non-communal policies state में adopt करूंगा। मेरी पिछली चार सालों की तकरीरें देखें जो मैं ने इस हाउस में की हैं। उन में मैं ने इन बातों की तरफ तवज्जो दिलाने की कोशिश की है और आज मैं यह कहे बगैर नहीं रह सकता कि आज जो हकूमत का मियार है उस से यह तीनों बातें गलत साबित होती हैं। इस स्टेट में न तो neat and clean administration है, न corruption दूर हुई है और न सरकार ने अपनी पालिसी non-communal lines पर चलाई है। नीचे से ले कर ऊपर तक के अफसरों में corruption है। 1957 में Anti-Corruption Department कायम किया गया था उस corruption को दूर करने के लिये जो ministerial level पर चलती है और जिस का चर्चा यहां पर decuments पेश कर के किया जाता है। मैं किसी पर ज़ाती हमला नहीं करना चाहता। मेरे मुअज़िज़ दोस्त श्री प्रबोध चन्द्र ने यहां पर कुछ इलज़ामात लगाये और tape-record के ज़रिये इस हाउस की तवज्जो दिलानी चाही। इस किस्म के संगीन इलज़ामात लगाए गए— इलज़ामात ही नहीं लगाए गए बल्कि House के अन्दर सबूत पेश किए गए। तो एक इस level की corruption यहां पर चलती है।

5 p.m.

[चौधरी इंद्र सिंह]

तीसरी type of corruption political corruption है जो नीचे से ऊपर तक चलती है । चाहे अदालत का मामला हो, चाहे पुलिस मे अर्जियों का सवाल हो, चाहे लोगों को इन्साफ मिलने का सवाल हो और चाहे कोई और, नीचे से लेकर secretariat level तक आप को corruption ही corruption नजर आएगी । चेयरमैन साहिब, जब मैं बाहर दौरे पर जाता हूँ तो लोग बताते हैं कि अब मन्दिरों, मस्जिदों और गुरद्वारों में लोग आते ही नहीं । वहां पूजा पाठ नहीं होता, कोई खुदा और भगवान का नाम नहीं लेता । मन्दिरों, मस्जिदों और धार्मिक संस्थाओं को लोग भूल चुके हैं क्योंकि वजीरों की कोठियां और secretariat corruption के मजसमे और मन्दिर बने हुए हैं । लोग हज़ारों की तादाद में वहीं आते और अपने देवताओं की पूजा करते हैं । उन्हें मन्दिर में माथा टेकने की ज़रूरत नहीं, गुरद्वारों में जाकर पाठ करने की जरूरत नहीं, मस्जिद में आयत पढ़ने की ज़रूरत नहीं आज तो जरूरत इस बात की है कि जब तक Secretariat में आकर आयत न पढ़ी जाए, मनिस्टरों की खुशामद न की जाए और जब तक अदालतों के अन्दर सिफारिशें न पहुँचाई जाएं उस वक्त तक मन्दिर या मस्जिद कोई मायने नहीं रखते । आज सूबे में बिल्कुल ऐसी ही हालत है, इस में किसी किस्म के शकोशुबा की गुंजायश नहीं । official corruption की बाबत में कुछ आंकड़े आप के सामने रखता हूँ। मेरे पास और कोई official figures थीं नहीं, गवर्नर साहिब के Address के अन्दर वक्तन फवक्तन जो corruption के cases की बाबत figures सरकार की तरफ से इस House को बताई जाती रही हैं उन्हीं का data मैंने इकट्ठा किया है । 1957 के Address में गवर्नर साहिब ने बताया कि corruption की 1,259 complaints आईं। सन् 1958 के address के मुताबिक यह number 1269 था । इसी तरह 1960 के Address में बताया गया कि 2,219 complaints आईं और अब 1961 के Address के मुताबिक पिछले साल की complaints का number 3,451 था । इन चार सालों का total number of complaints 8,198 बनता है । सन् 1960 के Address के सफ़ा 3 पर लिखा है--

> "The complaints received and dealt with by the Vigilance Department are, of course, in addition to the many more which are enquired into by various Departments at the instance of Ministers or otherwise....."

तो जो शिकायतें महकमों के पास जाती हैं, वज़ीरों के पास जाती हैं उनके अलावा इन चार सालों में 8198 शिकायतें आईं। हो सकता है कि एक शिकायत में दस आदमी involved हों, हो सकता है उसमें पांच आदमी involved हों । अगर average 3 आदमियों का हिसाब लगाया जाए तो तकरीबन 24,000 आदमियों के खिलाफ शिकायतें मौसूल हुईं । हमारे सूबे में 2½ प्रतिशत population सरकारी employees हैं । इस हिसाब से 30 और 35,000 के करीब पंजाब के लोग चपड़ासी से लेकर ऊपर Secretaries के level तक मुलाज़िम हैं । 30 और 35,000 में से अगर 20 और 25,000 के खिलाफ़ शिकायतें आती हैं तो इसका मतलब यह हुआ कि 75 % administration corrupt है। यह figures मेरे नहीं बल्कि गवर्नमेंट के

